

भारतीय सामाजिक
विज्ञान अनुसंधान परिषद्

# वार्षिक रिपोर्ट

## 2002–03



# विषय सूची

# 1

# सिंहावलोकन

सामाजिक विज्ञान अनुसंधान, जिसकी एक पूर्वापेक्षा बौद्धिक विकल्प और मत की स्वतंत्रता है, एक ऐसी विलक्षणता है जिसे विकासशील देश शायद ही कभी प्रोत्साहित करते हों। भारतवर्ष ने न केवल इसे प्रोत्साहित किया है, अपितु इस दिशा में सरकार के संरक्षण से इसे क्रियान्वित किया है।

1947 में भारत की स्वतंत्रता के बाद से हमारे राष्ट्र निर्माण कार्यक्रमों के एक भाग के रूप में सामाजिक विज्ञान को एक सम्पूर्ण ज्ञान-क्षेत्र बनाने की दिशा में प्रयास किए गए। भारत की समस्याएं अनूठी थीं, लेकिन फिर भी उन समस्याओं का अध्ययन करने के लिए जो साधन उपलब्ध थे, उन सभी का आविष्कार पश्चिम में हुआ था जो सदैव उपयोगी सिद्ध नहीं हुए। इसकी सामाजिक समस्याओं को समझने के लिए प्रासंगिक प्रविधि तैयार करने की एक दृढ़ आवश्यकता महसूस की गई। सामाजिक विज्ञानों का स्वदेशीकरण एक आवश्यकता बन गया। आधुनिकीकरण की आवश्यकताओं के साथ हमारी बौद्धिक परम्पराओं को जोड़ना एक चुनौती थी, जिसके सकारात्मक और नकारात्मक – दोनों प्रकार के अर्थ थे। इस चुनौतीपूर्ण काम को हाथ में लेने के लिए राज्य अपनी हस्तक्षेपणीय भूमिका के साथ सामने आया। वित्तीय और संभार-तंत्रीय – दोनों कारणों से यह काम किसी अन्य एजेन्सी द्वारा हाथ में नहीं लिया जा सकता था।

भारत सरकार के शिक्षा मंत्रालय (जिसे अब मानव संसाधन विकास मंत्रालय कहा जाता है), द्वारा इस परिषद की स्थापना 12 दिसम्बर 1968 को एक स्वायत्त संगठन के रूप में की गई। इसे भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद (आई.सी.एस.एस.आर.) का नाम दिया गया। इसके प्रमुख निर्माता थे: वी.के.आर.वी. राव, एम.एस. गोरे, डी.आर. गाडगिल, रामाकृष्ण मुखर्जी तथा जे.पी. नायक। आई.सी.एस.एस.आर. औपचारिक रूप से 1969 में प्रारंभ की गई और इसे भारतीय लोकतंत्र की एक महान उपलब्धि समझा गया।

यह भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद की 34वीं रिपोर्ट है जो 1 अप्रैल 2002 से 31 मार्च 2003 तक की अवधि से संबंधित है। भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद के मुख्य निकाय में, जिसे परिषद के नाम से जाना जाता है, 26 सदस्य हैं - एक अध्यक्ष, 18 समाज विज्ञानी, सरकार द्वारा मनोनीत भारत सरकार के छः प्रतिनिधि और भा.सा.वि.अ. परिषद द्वारा भारत सरकार के अनुमोदन से नियुक्त एक सदस्य-सचिव (परिशिष्ट-1)।

भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद सचिवालय के अध्यक्ष महानिदेशक और सदस्य-सचिव हैं तथा 66 अधिकारी व अन्य अधिकारीगण सम्मिलित हैं (परिशिष्ट 2)। परिषद का व्यावसायिक स्टाफ, अपने सरकारी कामकाज के अलावा पूर्ण रूप से शैक्षणिक रूप से सक्रिय है और उन्होंने अनेक सेमिनार पत्रों और शोध रिपोर्टों का योगदान किया है।

परिषद के अलावा इसकी पांच स्थायी समितियां हैं जिनमें परषिद से बाहर से लिए गए सदस्य (तीन से अधिक नहीं) शामिल हैं। निम्नलिखित तालिका में वर्ष 2002-03 के दौरान आयोजित परिषद व इसकी स्थायी समिति तथा वित्त समिति की बैठकों की संख्या दर्शाई गई है।

| क्र.सं. | परिषद/समिति | कुल संख्या | बैठकों की संख्या और तारीख |
|---|---|---|---|
| 1. | परिषद बैठक | 3 | परिषद की 93वीं, 94वीं और 95वीं बैठकें क्रमश: 2.5 2002, 21.10.2002 तथा 31.3.2003 को हुईं। |
| 2. | योजना और प्रशासन समिति (पी.ए.सी.) | 1 | पी.ए.सी. की 54वीं बैठक 30.7.2002 को आयोजित हुई। |
| 3. | अनुसंधान समिति बैठक (आर.सी.) | 2 | आर.सी. की 136वीं बैठक 9.8.2002 को, 137वीं क्रमश: 5.2.2003, 5.3.2003 तथा 21.3.2003 को आयोजित हुईं। |
| 4. | अनुसंधान समिति (आर.आई.सी.) | 2 | आर.आई.सी. की 49वीं व 50वीं बैठक क्रमश: 6.8.2002 तथा 7.3.2003 को आयोजित हुईं। |
| 5. | अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग संबंधी समिति | 2 | आई.सी. की पहली और दूसरी बैठक क्रमश: 25.10.2002 और 27.3.2003 को आयोजित हुई। |

स्टाफ सदस्यों, पेंशनप्राप्तकर्ताओं व अन्य विद्वानों को पेश आने वाली समस्याओं को दूर करने के उद्देश्य से परिषद ने प्रशासनिक अधिकारी के समग्र पर्यवेक्षण में निम्नलिखित प्रकोष्ठों की स्थापना की है:

## ए.सी.आर. प्रकोष्ठ

ए.सी.आर. के महत्व और सन्निहित कार्य को देखते हुए, स्टाफ सदस्यों की ए.सी.आर. को समय पर अद्यतन बनाने तथा मानीटर करने के लिए 9 अप्रैल 2002 को परिषद में एक ए.सी.आर. प्रकोष्ठ की स्थापना की गई।

## परिवहन प्रकोष्ठ

भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद के बेड़े में एक मिनी बस, तीन स्टाफ कार और तीन तिपहिये शामिल हैं। इन वाहनों का उपयोग अध्यक्ष के कार्यालय, सदस्य-सचिव के कार्यालय, भा.सा.वि.अ.प. के अधिकारियों द्वारा और प्रेषण कार्य के लिए किया जाता है। इनके अलावा, भा.सा.वि.अ.प. ने दो आर.टी.वी. की सेवाएं भी किराए पर ली हुई हैं ताकि 35, फिरोजशाह रोड स्थित नासडोक कार्यालय और अरुणा आसफ अली मार्ग स्थित भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद के परिसर के बीच विद्वानों की यात्रा को सुविधाजनक बनाया जा सके क्योंकि भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद के नए कैम्पस में पर्याप्त सामाजिक परिवहन सुविधा उपलब्ध नहीं है।

## पेंशन प्रकोष्ठ

मई 2002 में भा.सा.वि.अ.प. ने अपनी स्थापना के 33 वर्ष पूरे कर लिए। इन 33 वर्षों की अवधि के दौरान भा.सा.वि.अ.प. से रिटायर होने वाले कर्मचारियों की संख्या काफी अधिक हो गई है। इस समय भा.सा.वि.अ.प. के रिटायर हुए कर्मचारियों की संख्या 45 है जिनमें से 26 को पेंशन प्राप्त हो रही है तथा 18 को पारिवारिक पेंशन प्राप्त हो रही है तथा एक मामले को बन्द कर दिया गया है। आगामी कुछेक वर्षों में सेवानिवृत्त कर्मचारियों की संख्या काफी अधिक हो जाएगी।

तद्नुसार, 6 जून, 2002 को पेंशन प्रकोष्ठ की स्थापना की गई। पेंशन प्रकोष्ठ को इस बाबत हिदायतें जारी की गई कि सेवानिवृत्त कर्मचारियों की शिकायतों पर जल्द से जल्द गौर किया जाए। सेवानिवृत्त कर्मचारियों के साथ उचित सम्मान के साथ व्यवहार किया जाता है और उनकी शिकायतों पर समुचित रूप से गौर किया जाता है।

परिषद ने 19 अगस्त, 2002 को आयोजित इसके

उद्घाटन समारोह में भाग लेने के लिए सभी सेवानिवृत्त कर्मचारियों को आमंत्रित किया। सेवानिवृत्त 25 कर्मचारियों ने समारोह में भाग लिया। उन सभी ने इस पहल का स्वागत किया और इसके लिए अध्यक्ष व सदस्य-सचिव को धन्यवाद दिया।

भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद ने वर्ष 2002-03 के दौरान निम्नलिखित सेमिनार/सम्मेलन/समारोह/उत्सव आयोजित किए:

1. "डिजिटल परिवेश में समाज विज्ञान सूचना की खोज" पर चार दिन की एक प्रशिक्षण कार्यशाला, जो 27 से 30 मई 2002 तक मुम्बई में आयोजित की गई।
2. "डिजिटल युग में समाज विज्ञान सूचना की सुलभता" पर पांच दिन की एक कार्यशाला, जो 29 अप्रैल से 3 मई 2002 तक आयोजित की गई।
3. 30 दिन का कम्प्यूटर प्रशिक्षण पाठ्यक्रम।

## वित्त और बजट

मंत्रालय द्वारा निधियां वार्षिक अनुदानों के रूप में जारी की जाती हैं। इन अनुदानों को योजनागत और योजना-भिन्न के रूप में वर्गीकृत किया जाता है। योजनागत अनुदानों का उपयोग विभिन्न स्कीमों के माध्यम से समाज विज्ञानों में अनुसंधान के विकास हेतु किया जाता है। दूसरी ओर, योजना-भिन्न अनुदान परिषद के आवर्ती सामान्य प्रशासनिक खर्च के लिए होते हैं।

वित्त वर्ष 2003-04 के लिए परिषद का बजट 415 मिलियन रुपए है। इसमें से 175 मिलियन रुपए विभिन्न अनुसंधान कार्यक्रमों के लिए विनिश्चित हैं जिसमें स्थापना पर खर्च हेतु 18 मिलियन रुपए की राशि सम्मिलित है (योजनागत के तहत)। इसके अतिरिक्त, 240 मिलियन रुपए की राशि आवर्ती व्यय वहन करने हेतु विनिश्चित की गई है (योजनागत के तहत)। तथापि, इसमें अनुसंधान कार्यक्रमों हेतु 142 मिलियन रुपए की राशि शामिल है। विभिन्न शीर्षों के अन्तर्गत बजट का आबंटन निम्नलिखित तालिका में दर्शाया गया है:

| | योजनागत | योजना-भिन्न | जोड़ |
|---|---|---|---|
| कार्यक्रम | 157 | 142 | 299 |
| स्थापना | 18 | 98 | 116 |
| जोड | 175 | 240 | 415 |



# 2

# अनुसंधान प्रोत्साहन

## अनुसंधान परियोजनाएं

अनुसंधान परियोजनाओं का वित्तपोषण भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद के महत्वपूर्ण कार्यकलापों में से एक है ताकि विद्वानों को किसी भी ऐसे विषय पर अनुसंधान आयोजित करने के लिए प्रोत्साहित किया जा सके जिसका समाज विज्ञान में महत्वपूर्ण योगदान है।

प्रारम्भ से 2002-2003 तक मंजूर की गई अनुसंधान परियोजनाओं, रद्द की गई/वापिस की गई/ बन्द की गई परियोजनाओं तथा 31 मार्च 2003 तक उनके संबंध में प्राप्त रिपोर्टों की वर्ष-वार स्थिति तालिका 2.1 में प्रस्तुत है। 2002-2003 की अवधिा के दौरान 54 अनुसंधान परियोजनाएं मंजूर की गईं तथा कुल 34 परियोजनाएं रिपोर्टें प्राप्त हुईं। मंजूर की गई अनुसंधान परियोजनाओं की सूची तथा वर्ष के दौरान पूरी हुई अनुसंधान परियोजनाओं की सूची क्रमश: परिशिष्ट 3 और 4 में दी गई है।

## राष्ट्रीय अध्येतावृत्तियां

भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद, अपने अनुसंधान अध्येतावृत्ति कार्यक्रम के अन्तर्गत उन प्रख्यात समाज विज्ञानियों को, जिन्होंने समाज विज्ञानों के अपने-अपने क्षेत्रों में उत्कृष्ट योगदान किया है, अपनी पहल पर राष्ट्रीय अध्येतावृत्तियां प्रदान करती है। आलोच्य अवधि के दौरान 14 राष्ट्रीय अध्येतावृत्तियां प्रदान की गईं।

## वरिष्ठ अध्येतावृत्तियां

भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद की वरिष्ठ अध्येतावृत्तियां ऐसे समाज विज्ञानियों को प्रदान की जाती हैं जिन्होंने व्यावसायिक पत्रिकाओं में महत्वपूर्ण प्रकाशनों का योगदान किया है जिनमें उनकी पुस्तकें और/अथवा अनुसंधान पत्र सम्मिलित हैं। ये अध्येतावृत्तियां, सामाजिक कार्यकर्ताओं, अधिकारियों, पत्रकारों आदि को भी प्रदान की जाती हैं। परिषद ने अभी तक 381 वरिष्ठ अध्येतावृत्तियां प्रदान की हैं। आलोच्य अवधि के दौरान 12 वरिष्ठ अध्येतावृत्तियां प्रदान की गई तथा आठ अध्येतावृत्ति रिपोर्टें प्राप्त हुईं।

## सामान्य अध्येतावृत्तियां

परिषद की सामान्य अध्येतावृत्तियां (उत्तर-डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां) उन युवा समाज विज्ञानियों को प्रदान की जाती हैं जिन्होंने अपनी पी.एच.डी. डिग्री पूरी कर ली है तथा और आगे अपना अनुसंधान कार्य जारी रखने के इच्छुक हैं। परिषद ने अभी तक 209 सामान्य अध्येतावृत्तियां प्रदान की हैं। आलोच्य वर्ष के दौरान 16 सामान्य अध्येतावृत्तियां प्रदान की गईं तथा 6 अन्तिम रिपोर्टें प्राप्त हुईं।

तालिका 2.1
स्वीकृत अनुसंधान परियोजनाएं

| वर्ष | स्वीकृत अनुसंधान परियोजनाएं | रद्द की गई/ वापिस ली गई/ बन्द की गई परियोजनाएं | 31.03.2002 तक प्राप्त अन्तिम रिपोर्ट |
|---|---|---|---|
| योजना आयोग से हस्तान्तरित परियोजनाएं | 45 | – | 45 |
| 1969-74 | 382 | 23 | 359 |
| 1974-75 से 1978-79 | 566 | 62 | 495 |
| 1979-80 से 1983-84 | 448 | 51 | 386 |
| 1984-85 | 101 | 11 | 87 |
| 1985-86 | 77 | 5 | 72 |
| 1986-87 | 124 | 25 | 90 |
| 1987-88 | 102 | 13 | 79 |
| 1988-89 | 79 | 6 | 73 |
| 1989-90 | 99 | 19 | 76 |
| 1990-91 | 79 | 9 | 63 |
| 1991-92 | 59 | 3 | 50 |
| 1992-93 | 56 | 7 | 48 |
| 1993-94 | 57 | 6 | 46 |
| 1994-95 | 22 | 3 | 19 |
| 1995-96 | 105 | 9 | 71 |
| 1996-97 | 54 | 5 | 32 |
| 1997-98 | 74 | – | 47 |
| 1998-99 | 54 | 1 | 29 |
| 1999-2000 | 37 | – | 10 |
| 2000-2001 | 36 | – | 5 |
| 2001-2002 | 20 | – | – |
| 2002-2003 | 54 | – | – |
| जोड़ | 2,730 | 262 | 2,216 |

तालिका 2.2

प्रदत्त अनुसंधान अध्येतावृत्तियों का वर्ष-वार वितरण

| वर्ष | राष्ट्रीय अध्येतावृत्तियां | वरिष्ठ अध्येतावृत्तियां | उत्तर-डाक्टोरल/सामान्य अध्येतावृत्तियाँ |
|---|---|---|---|
| 1969-91 | 41 | 256 | 117 |
| 1991-92 | 1 | 12 | 7 |
| 1992-93 | 6 | 15 | 12 |
| 1993-94 | 3 | 4 | 5 |
| 1994-95 | 6 | 6 | 7 |
| 1995-96 | - | 8 | 15 |
| 1996-97 | - | 23 | 10 |
| 1997-98 | 8 | 10 | 3 |
| 1998-99 | 1 | 14 | 3 |
| 1999-2000 | - | 8 | 5 |
| 2000-2001 | 1 | 5 | 3 |
| 2001-2002 | - | 8 | 6 |
| 2002-2003 | 14 | 12 | 16 |
| जोड़ | 81 | 381 | 209 |

तालिका 2.3

प्रवत्त/मंजूर अनुसंधान अध्येतावृत्तियों का श्रेणी-वार विवरण
और 31.3.2003 को उनकी स्थिति

| अध्येतावृत्तियां | प्रदत्त | सम्मिलित/मंजूर | अवधि पूरी हो गई | प्रगति पर |
|---|---|---|---|---|
| राष्ट्रीय अध्येतावृत्तियां | 81 | 70 | 56 | 14 |
| वरिष्ठ अध्येतावृत्तियां | 381 | 333 | 305 | 28 |
| सामान्य अध्येतावृत्तियां/ उत्तर-डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां | 209 | 145 | 125 | 20 |

तालिका 2.4

31.3.2003 को विभिन्न अनुसंधान अध्येतावृत्तियों के संबंध में अन्तिम रिपोर्ट प्राप्त होने के संबंध में स्थिति

| अध्येतावृत्तियां | सम्मिलित/ मंजूर | अध्येतावृत्तियां प्रगति पर | अध्येतावृत्ति अवधि पूरी हो गई | रिपोर्ट प्राप्त | रिपोर्ट बाकी |
|---|---|---|---|---|---|
| राष्ट्रीय अध्येतावृत्तियां | 70 | 14 | 56 | 47 | 9 |
| वरिष्ठ अध्येतावृत्तियां | 333 | 28 | 305 | 251 | 54 |
| सामान्य अध्येतावृत्तियां/ उत्तर-डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां | 145 | 20 | 125 | 83 | 42 |

## डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां

परिषद की डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां उन विद्वानों को प्रदान की जाती हैं जिन्होंने प्रथम अथवा द्वितीय श्रेणी में किसी मान्यताप्राप्त भारतीय विश्वविद्यालय की मास्टर्स डिग्री प्राप्त की है तथा जो समुचित चयन प्रक्रिया के पश्चात समाज विज्ञानों में डाक्टोरल डिग्री के लिए पंजीकृत हैं। परिषद ये अध्येतावृत्तियां अपनी दो स्कीमों के माध्यम से प्रदान करती हैं, नामतः (1) केन्द्र प्रशासित मुक्त डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां, और (2) संस्थागत डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां। पहली स्कीम के अन्तर्गत परिषद अपनी पहल पर अध्येतावृत्तियां प्रदान करती है तथा दूसरी स्कीम के अन्तर्गत चुनिन्दा भा.सा.वि.अ.प. संस्थान अपने आप चयन करते हैं। अध्येतावृत्तियां दो वर्ष की अवधि के लिए प्रदान की जाती हैं जिसे अपवादात्मक मामले में एक और वर्ष तक बढ़ाया जा सकता है। परिषद ने अभी तक 1286 डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां प्रदान की हैं। वर्तमान वित्त वर्ष के दौरान 68 डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां प्रदान की गईं।

तालिका 2.5

वर्ष-वार स्वीकृत डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां (1969-2003)

| वर्ष | पूर्ण अवधि | पी.एच.डी. अध्येताओं को अल्पावधिक (आंशिक) सहायता |
|---|---|---|
| 1969-74 | 185 | - |
| 1974-75 | 50 | - |
| 1975-76 | 56 | 07 |
| 1976-77 | 71 | 20 |
| 1977-78 | 67 | 17 |
| 1978-79 | 01 | 26 |
| 1979-80 | 16 | 30 |
| 1980-81 | 30 | 33 |
| 1981-82 | 38 | 40 |
| 1982-83 | 55 | 70 |
| 1983-84 | 29 | 72 |
| 1984-85 | 22 | 75 |
| 1985-86 | 53 | 84 |
| 1986-87 | 65 | 67 |
| 1987-88 | 49 | 69 |
| 1988-89 | 37 | 60 |
| 1989-90 | 30 | 79 |
| 1990-91 | 16 | 59 |
| 1991-92 | 28 | 73 |
| 1992-93 | 48 | 83 |
| 1993-94 | 33 | 19 |
| 1994-95 | 35 | 81 |
| 1995-96 | 32 | 77 |
| 1996-97 | - | 74 |
| 1997-98 | 45 | 50 |
| 1998-99 | 34 | 45 |
| 1999-2000 | 46 | 65 |
| 2000-2001 | 47 | 63 |
| 2001-2002 | 68 | 91 |
| 2002-2003 | 71 | 61 |
| जोड़ | 1,357 | 1,590 |

तालिका 2.6

31 मार्च 2003 तक अनुसंधान अध्येतावृत्तियां

| अध्येतावृत्तियां | मंजूर | वापस ली गई | प्रगति पर | पूर्ण हो गई | प्राप्त रिपोर्ट | रिपोर्ट बाकी |
|---|---|---|---|---|---|---|
| डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां (पूर्ण-अवधि) | 1,357 | 434 | 449 | 474 | 405 | 69 |
| **जोड़** | **1,357** | **434** | **449** | **474** | **405** | **69** |

## अप्रैल 2002 से मार्च 2003 तक की अवधि के दौरान आयोजित प्रशिक्षण पाठ्यक्रमों की सूची

1. पूर्णकालिक अनुसंधान अध्येताओं (एम.फिल./पी.एच.डी.) और विश्वविद्यालय/कालेज शिक्षकों के लिए समाज विज्ञानों में डाटा विश्लेषण में दो सप्ताह के एक प्रशिक्षण कार्यक्रम का आयोजन 15-17 अप्रैल 2002 को टाटा समाज विज्ञान संस्थान, मुम्बई में किया गया।
2. क्षेत्रीय कार्यकर्ताओं के लिए अनुसंधान विधियों और सर्वेक्षण तकनीकों के संबंध में तीन दिन की एक प्रशिक्षण कार्यशाला 16 से 18 मई 2002 को समाज विकास संस्थान, उदयपुर में आयोजित की गई।
3. विधि विज्ञान तथा परियोजना निर्माण के संबंध में दस दिन का एक प्रशिक्षण कार्यक्रम 2 से 12 जुलाई 2002 तक लोक प्रशासन विभाग, लखनऊ में आयोजित किया गया।
4. पी.एच.डी. अध्येताओं और गाइडों की पांच दिन की एक वार्षिक कार्यशाला 8 से 11 जुलाई 2002 तक पी.एस.जी. कला और विज्ञान कालेज, कोयम्बटूर में आयोजित की गई।
5. अनुसंधान रीतिविज्ञान और डाटा प्रसंस्करण में सात दिन का एक प्रशिक्षण पाठ्यक्रम 8 से 14 अगस्त 2002 तक गांधीग्राम ग्राम संस्थान, गांधीग्राम में आयोजित किया गया।
6. समाज विज्ञानों में एक दो सप्ताह का अनुसंधान रीतिविज्ञान पाठ्यक्रम 19 से 30 अगस्त 2002 तक जामिया मिलिया इस्लामिया, नई दिल्ली में आयोजित किया गया।
7. समाज विज्ञानियों के लिए डाटा प्रसंस्करण में दो सप्ताह का एक प्रशिक्षण पाठ्यक्रम 16 से 29 सितम्बर 2002 तक उस्मानिया विश्वविद्यालय केम्पस, हैदराबाद में आयोजित किया गया।
8. अफ्रीकी अध्ययनों के संबंध में दस दिन का एक अनुसंधान रीतिविज्ञान पाठ्यक्रम 9 से 19 सितम्बर 2002 तक दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली में आयोजित किया गया।
9. सामाजिक विज्ञान डाटा विश्लेषण में कम्प्यूटर अनुप्रयोग के संबंध में दो सप्ताह का एक प्रशिक्षण पाठ्यक्रम 11 से 23 नवम्बर 2002 तक जी.बी. पन्त समाज विज्ञान संस्थान, इलाहाबाद में आयोजित किया गया।
10. पूर्णकालिक अनुसंधान अध्येताओं (एम.फिल./पी.एच.डी.) और विश्वविद्यालय/कालेज शिक्षकों के लिए समाज विज्ञानों में डाटा विश्लेषण में दो सप्ताह का एक प्रशिक्षण कार्यक्रम 11 से 23 नवम्बर 2002 तक टाटा समाज विज्ञान संस्थान, मुम्बई में आयोजित किया गया।
11. अनुसंधान रीतिविज्ञान में दस दिन का एक प्रशिक्षण कार्यक्रम 2 से 11 जनवरी 2003 तक गांधीग्राम ग्रामीण संस्थान, गांधीग्राम में आयोजित किया गया।
12. अनुसंधान रीतिविज्ञान तथा समाज विज्ञानों में

डाटा प्रसंस्करण पर एक सप्ताह का एक प्रशिक्षण कार्यक्रम 6 से 12 जनवरी 2003 तक अर्थशास्त्र विभाग, श्री वेंकटेश्वर विश्वविद्यालय, तिरुपति में आयोजित किया गया।

13. समाज विज्ञानों में अनुसंधान रीतिविज्ञान में दस दिन का एक प्रशिक्षण पाठ्यक्रम 6 से 15 जनवरी 2003 तक मध्य प्रदेश समाज विज्ञान अनुसंधान संस्थान, उज्जैन में आयोजित किया गया।

14. समाज विज्ञानों में सांख्यिकीय तकनीकों के उपयोग में दस दिन का एक प्रशिक्षण पाठ्यक्रम 17 से 26 फरवरी 2003 तक सेंट जान्स कालेज, आगरा में आयोजित किया गया।

15. अक्षमता मुद्दों के संबंध में तीन की एक प्रशिक्षण तथा संवेदनशीलता कार्यशाला का आयोजन "कन्सर्न्ड एक्शन नाव" द्वारा 19 से 21 फरवरी 2003 तक यू.एस.ओ. इन्टरनेशनल, नई दिल्ली में किया गया।

16. समाज विज्ञान अनुसंधान में दस दिन का एक अनुसंधान अनुस्थापन और प्रशिक्षण पाठ्यक्रम 3 से 12 मार्च 2003 तक गिरि विकास अध्ययन संस्थान, लखनऊ में आयोजित किया गया।

17. समाज विज्ञानों में अनुसंधान रीतिविज्ञान में दस दिन का एक प्रशिक्षण पाठ्यक्रम 3 से 12 मार्च 2003 तक लोक प्रशासन विभाग, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर में आयोजित किया गया।

18. छत्तीसगढ़ राज्य के विश्वविद्यालयों और कालेजों में समाज विज्ञान शिक्षकों के लिए अनुसंधान रीतिविज्ञान और कम्प्यूटर अनुप्रयोगों में एक सप्ताह का एक प्रशिक्षण पाठ्यक्रम 3 से 9 मार्च 2003 तक जी.जी. विश्वविद्यालय, बिलासपुर में आयोजित किया गया।

19. अनुसंधान रीतिविज्ञान और कम्प्यूटर अनुप्रयोगों में पांच दिन की एक कार्यशाला 4 से 8 मार्च 2003 तक डॉ. एच.एस. गौड़ विश्वविद्यालय, सागर में आयोजित की गई।

## अध्ययन अनुदान

अध्ययन अनुदानों के अन्तर्गत अध्येताओं को उनके निवास/अनुसंधान स्थान के निकट उपलब्ध न होने वाली पुस्तकालय सामग्री का परामर्श करने के वास्ते यात्रा की लागत वहन करने के लिए, विनिर्दिष्ट दर पर वित्तीय सहायता प्रदान की जाती है। आलोच्य वर्ष के दौरान 52 अध्येताओं को अध्ययन अनुदान मंजूर किए गए।

**तालिका 2.7**

**अध्ययन अनुदान**

| केन्द्र का नाम | स्वीकृत अध्ययन अनुदानों की कुल संख्या |
|---|---|
| भा.सा.वि.अ.प. नैसडाक, नई दिल्ली | 15 |
| पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र, कोलकाता | 04 |
| पश्चिम क्षेत्रीय केन्द्र, मुम्बई | 09 |
| उत्तर क्षेत्रीय केन्द्र, दिल्ली | 03 |
| दक्षिण क्षेत्रीय केन्द्र, हैदराबाद | 03 |
| उत्तर-पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र, शिलांग | 07 |
| उत्तर-पश्चिम क्षेत्रीय केन्द्र, चण्डीगढ़ | 11 |
| **जोड़** | **52** |



# 3

# प्रलेखन

राष्ट्रीय समाज विज्ञान प्रलेखन केन्द्र (नैसडाक) के नाम से विख्यात भा.सा.वि.अ.प. प्रलेखन यूनिट 35, फिरोजशाह रोड, नई दिल्ली में स्थित है। यह समाज विज्ञान समुदाय को पुस्तकालय तथा सूचना सेवाएं प्रदान करता है। अनुसंधान वित्तपोषण और अनुसंधान प्रोत्साहन कार्यकलापों के परिणामों को इष्टतम बनाने के लिए ऐसी सेवा नितांत आवश्यक है। वस्तुतः, प्रलेखन, आंकड़ा अभिलेखीय सुविधाएं और प्रकाशनों के माध्यमों से सूचना का प्रसार किसी भी देश में एक सक्षम बौद्धिक वर्ग के लिए सतत समर्थन प्रणालियां हैं।

राष्ट्रीय समाज विज्ञान प्रलेखन केन्द्र (एन.ए.एस.एस.डी.ओ.सी.) समाज विज्ञानियों को संदर्भ सेवा, इलेक्ट्रानिक डाटा-आधारित साहित्य खोज जैसी नियमित सेवाएं प्रदान करता है जिनमें समाज विज्ञानियों के लिए ग्रन्थसूची संकलन, प्रलेखन वितरण और संदर्भ सेवा सम्मिलित है। नैसडाक में समाज विज्ञान शोधकर्ताओं के लिए एक पुस्तकालय है जिसमें भा.सा.वि.अ.प. व अन्य निधियन एजेन्सियों द्वारा समर्थित अनुसंधान परियोजनाओं की रिपोर्टें तथा भारतीय विश्वविद्यालयों द्वारा अनुमोदित समाज विज्ञानों में डाक्टोरल शोध निबंध की प्रतियां भी रखी जाती हैं।

नवम्बर 2002 के बाद से नैसडाक को अस्थायी रूप से अरुणा आसफ अली मार्ग स्थित भा.सा.वि.अ.प. के कैम्पस में स्थानान्तरित कर दिया गया है। 35, फिरोजशाह रोड स्थित भवन का पुररुद्धार किया जा रहा है और यह एक भविष्योन्मुखी डिजिटल पुस्तकालय के निर्माण हेतु एक आई.टी.-आधारित प्लेटफार्म की दिशा में प्रगति कर रहा है। नैसडाक के शीर्ष नीति और निर्णय निर्माण निकाय का पुनर्गठन किया गया है। समिति का नामकरण अब "प्रलेखन, अनुसंधान सूचना और पुस्तकालय सेवाओं संबंधी भा.सा.वि.अ.प. समिति" के रूप में किया गया है। नैसडाक की अधिप्राप्ति नीति की पुनर्संरचना की गई है। पुस्तकालय के नियमों और विनियमों को सभी संभव विवरणों के साथ अन्तिम रूप दिया जा रहा है।

नैसडाक की एक गहन कम्प्यूटरीकरण/आधुनिकीकरण योजना तैयार की गई है तथा उसे प्रलेखन अनुसंधान सूचना और पुस्तकालय सेवाएं संबंधी भा.सा.वि.अ.प. समिति के समक्ष प्रस्तुत कर दिया गया है। नैसडाक कार्यकलापों के आधुनिकीकरण के संबंध में एक पूर्ण दिवसीय बैठक 29.01.2003 को भा.सा.वि.अ.प. के सम्मेलन कक्ष में आयोजित की गई। इस बैठक का मुख्य प्रयोजन, प्रलेखों के डिजिटीकरण, माइक्रोफिल्मिंग, ग्रन्थसूचीय/सूचीपत्र डाटा आदि के पूर्व-परिवर्तन, नैसडाक की ग्रन्थसूचीय सेवाओं में सुधार और अन्य सेवाओं के कम्प्यूटरीकरण में अनुभवी व्यक्तियों के साथ नैसडाक के लिए आधुनिकीकरण योजना पर चर्चा करना था। विशेषज्ञ समिति की सिफारिशें संक्षेप में नीचे दी गई हैं:

1. पी.एच.डी. अध्येताओं को शोध निबंधों की साफ्ट प्रति के साथ-साथ हार्ड जिल्दबंद मुद्रित रूपान्तर नैसडाक में जमा कराने के लिए 1500 रुपए की अदायगी की जाएगी। इस समय नैसडाक में रखे गए सभी पी.एच.डी. शोध निबन्धों की माइक्रोफिल्म तैयार की जाएगी।
2. शोध निबन्धों के मुद्रित रूपान्तरों को केवल तीन वर्षों के लिए रखा जाएगा। भारतीय विश्वविद्यालय

एसोसिएशन के सहयोग से, भारतीय विश्वविद्यालयों द्वारा अनुमोदित समाज विज्ञानों पर पी.एच.डी. शोध निबन्धों की एक विस्तृत सूची नैसडाक में रखी जाएगी।

3. समाज विज्ञान शोधकर्ताओं/प्रशासकों के लिए रुचिकर कतिपय विनिर्धारित क्षेत्रों के संबंध में सेवाएं, प्रैस कतरने नैसडाक में प्रारंभ की जाएंगी।

4. अब पुस्तकालय सेवाएं चौबीस घंटे उपलब्ध रहेंगी। पुस्तकालय समाज विज्ञानियों की जरूरतों को पूरा करना जारी रखेगा तथा इसके अलावा यह उपयोगकर्ताओं के विभिन्न समूहों की जरूरतों को भी पूरा करेगा।

इस प्रयास में योगदान करने के लिए, पुस्तकालय व्यावसायिकों की दक्षता और जानकारी को, उन्हें पुस्तकालय और सूचना कार्यकलापों के लिए कम्प्यूटर अनुप्रयोगों के संबंध में अल्पकालिक व्यापक प्रशिक्षण प्रदान करके, समृद्ध/तीव्र बनाया जा रहा है:

1. 19 से 26 जनवरी 2003 के दौरान, श्रीमती सावित्री देवी, श्रीमती कंचन वासुदेव और डॉ. महावीर सिंह को, ग्रन्थसूचियों के संकलन में सन्निहित प्रौद्योगिकियों और प्रक्रियाओं के बारे में अपने आपको अवगत करने के लिए केन्द्रीय संदर्भ पुस्तकालय, और भारतीय राष्ट्रीय पुस्तकालय, कोलकाता भेजा गया।

2. 3 फरवरी से 7 मार्च 2003 तक की अवधि के दौरान चार व्यावसायिकों (श्रीमती कमलेश गोयल, श्रीमती मिथिली रमन, श्रीमती कंचन वासुदेव और के.एल. सैनी) को राष्ट्रीय विज्ञान संचार तथा सूचना संसाधन (एन.आई.एस.सी.ए.आई.आर.) नई दिल्ली में कम्प्यूटर अनुप्रयोगों में अल्पकालीन पाठ्यक्रम में भाग लेने के लिए भेजा गया। (राष्ट्रीय विज्ञान संचार संस्थान (निस्काम), नई दिल्ली और भारतीय राष्ट्रीय वैज्ञानिक प्रलेखन केन्द्र (इन्सडाक), नई दिल्ली के विलयन के फलस्वरूप एन.आई.एस.सी.ए.आई.आर. का हाल ही में गठन किया गया है)।

   पाठ्यक्रम को सात समूहों में विभाजित किया गया था। सभी सातों समूहों में, सूचना प्रौद्योगिकी: आपरेटिंग पद्धति, विन्डोज 2000, एम.एस. वर्ड, एम.एस. एक्सेल, एम.एस. पावर पाइंट, डाटाबेस डिजाइन कन्सेप्ट्स/आर.डी.बी.एम.एस. (सम्बद्ध डाटाबेस प्रबंध पद्धति); दृश्यक फोक्स प्रो; विनिसिस; डेस्कटाप पब्लिशिंग; इन्टरनेट; वेब पेज डिजाइनिंग; सी.डी.-रोम/डी.वी.डी. प्रौद्योगिकी और इलेक्ट्रानिक लायब्रेरी; पुस्तकालय आटोमेशन प्रारम्भ करना तथा वर्तमान प्रवृत्तियों; ग्रन्थालय; बारकोड प्रौद्योगिकी; नेटवर्किंग प्रौद्योगिकी; इनट्रानेट्स; आन-लाइन सर्चिंग; डिजिटल/वर्टयूल लायब्रेरीज; ई-जरनल्स तथा टी.के.डी.एल. (ट्रेडीशनल नोलेज डिजिटल लायब्रेरी) को कवर किया गया। ऊपर वर्णित पूरे पाठ्यक्रम के लिए एक-एक व्याख्यान और अभ्यास आरम्भ किया गया।

3. 6 फरवरी से 11 मार्च 2003 तक तीन पुस्तकालय व्यावसायिकों को (श्रीमती नाग ज्योत्सना राव, श्री महावीर सिंह और श्रीमती पुष्पा रानी) भा.सा.वि.अ.प. कैम्पस में "एम.एस. आफिस एण्ड इन्टरनेट" पर अल्पकालीन प्रशिक्षण पाठ्यक्रम में भाग लेने के लिए प्रतिनियुक्त किया गया।

4. 13 से 15 फरवरी 2003 तक, इन्फलीबनेट सेन्टर और निरमा एज्युकेशन एण्ड रीसर्च फाउन्डेशन द्वारा अहमदाबाद में "प्रथम इन्टरनेशनल केलिबर-2003" आयोजित किया गया। श्रीमती ओम कुमारी चौधरी, उप निदेशक को "इन्फार्मेशन गेटवे आफ सोशल साइन्सिज इन इण्डिया" नामक पत्र प्रस्तुत करने और भाग लेने के लिए भेजा गया। पत्र को अभिसमय की कार्यवाही में भी प्रकाशित किया गया है।

5. 19 से 21 फरवरी 2003 तक, डॉ. पी.आर. गोस्वामी, निदेशक, नैसडाक और श्री राजीव खेडा, सिस्टम एनेलिस्ट, कम्प्यूटर सेन्टर को, 35 फिरोजशाह रोड स्थित पुनरुद्धारित पुस्तकालय में आर.एफ.आई.डी. प्रौद्योगिकी लागू करने के वास्ते प्रौद्योगिकी के कार्यकरण का प्रेक्षण करने के लिए जयकर पुस्तकालय, पुणे विश्वविद्यालय, पुणे भेजा गया। यह प्रौद्योगिकी प्रमुख रूप से कम्प्यूटर आधारित आटोमेटिड इश्यु और पुस्तकों की वापसी के लिए है।

6. 17 से 26 फरवरी 2003 तक, श्रीमती सावित्री

देवी, प्रलेखन अधिकारी को केन्द्रीय सचिवालय पुस्तकालय, नई दिल्ली में ग्रन्थसूचीय प्रारूपों की विभिन्न किस्मों के संबंध में प्रशिक्षण कार्यक्रम में भाग लेने के लिए भेजा गया।

## पुस्तकालय सेवाएं

नैसडाक पुस्तकालय में देश के सभी भागों से शोधकर्ता पधारे। अध्येताओं ने पी.एच.डी. शोध निबन्धों और अनुसंधान परियोजना रिपोर्टों का परामर्श किया। पुनरुद्धार कार्य की वजह से पुस्तकालय नवम्बर 2002 से मार्च 2003 तक पांच महीने के लिए बन्द रहा। इस अवधि के दौरान नैसडाक ने केवल छुट-पुट प्रलेख प्रदाय सेवा प्रदान की।

अप्रैल से नवम्बर 2002 के दौरान नैसडाक का वाचनालय रविवार और राजपत्रित छुट्टियों को छोड़कर, सोमवार से शनिवार तक सभी दिन सुबह 9.00 बजे से सायं 6.00 बजे तक खुला रहा।

कुल मिलाकर, 3357 अनुसंधान अध्येताओं ने पुस्तकालय का दौरा किया और 35,940 प्रलेखों का, जिनमें शोध निबन्ध, अनुसंधान रिपोर्टें, पुस्तकें और पत्रिकाएं शामिल हैं, परामर्श किया। आलोच्य अवधि के दौरान टेलीफोन पर, व्यक्तिगत रूप से, पत्राचार ई-मेल, फेक्स आदि के माध्यम से अध्येताओं की 14,288 पूछताछों का उत्तर दिया गया।

## प्रकाशनों की अधिप्राप्ति

पुस्तकालय के संग्रह में वर्ष के दौरान 310 विनिबन्ध, जिनमें 31 डाक्टोरल शोध निबन्ध, 93 अनुसंधान परियोजना रिपोर्टें शामिल हैं, शामिल किए गए। इसी अवधि के दौरान, 182 रिपोर्टों, शोध निबन्धों और पत्रिकाओं की जिल्दबंदी की गई।

## पत्रिकाओं की अधिप्राप्ति

चन्दे/आदान-प्रदान/उपहार के माध्यम से 1500 पत्रिकाएं प्राप्त की गईं। इनमें से 275 शीर्षक वर्ष 2002-2003 के दौरान चन्दे पर प्राप्त किए गए अथवा उनके चन्दे का नवीकरण किया गया। नैसडाक द्वारा प्रत्येक मास 17 दैनिक समाचार-पत्र और 12 मेगजीन मंगाई जाती हैं।

## अन्तर-पुस्तकालय ऋण और प्रलेख वितरण

अध्येताओं और परिषद के अधिकारियों को सेवाएं प्रदान करने के लिए विभिन्न संस्थानों/पुस्तकालयों से 392 पुस्तकें और पत्रिकाएं अन्तर-पुस्तकालय ऋण के रूप में उधार ली गईं। नैसडाक ने अनुरोध पर अध्येताओं और अधिकारियों को दस्ती अथवा डाक सेवा के माध्यम से 66,207 फोटोप्रतियां उपलब्ध कराई गईं।

## ग्रन्थसूची सेवाएं

समाज विज्ञानों से संबंधित विभिन्न विषयों पर लघु और चुनिन्दा 177 ग्रन्थसूचियां संकलित और मांग पर विभिन्न अध्येताओं और भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद के स्टाफ सदस्यों को मुहैया कराई गईं। इसके अलावा, नैसडाक में उपलब्ध पहले से संकलित ग्रन्थसूचियों की फोटोप्रतियां भी अध्येताओं को मुहैया की गईं।

## डिजिटल संसाधन खोज

नैसडाक, इन्टरनेट, सी.डी.-रोम, फ्लापी आदि जैसे डिजिटल संसाधनों से मांग पर सूचना खोज उपलब्ध कराता है। इस अवधि के दौरान सी.डी.-रोम डाटाबेसों से खोज परिणाम अदायगी आधार पर 205 अध्येताओं को उपलब्ध कराए गए। नैसडाक, डेलनेट (विकासशील पुस्तकालय नेटवर्क) का एक सदस्य है। सदस्यता के कारण नैसडाक इसके दस डाटाबेसों से खोज कर सकता है। इन डाटाबेसों की किसी पुस्तक विशेष, कोई पत्रिका अथवा किसी विशेषज्ञ के स्थान का पता लगाने के लिए, खोज की जाती है। प्रशासकों, विद्वानों, भा.सा.वि.अ.प. सदस्यों आदि के संबंध में खोज की जाती है। इन्टरनेट तथा अन्य नेटवर्कों जैसे कि विकासशील पुस्तकालय नेटवर्क (डेलनेट) से खोज 100 अध्येताओं व अन्य समाज विज्ञानियों को निःशुल्क उपलब्ध कराई गईं।

## नैसडाक में उपलब्ध सी.डी.-रोम डाटाबेस

- एग्रिस (कृषि विज्ञान)
- एस्सिआ + (प्रयुक्त समाज विज्ञान सूचक तथा एब्सट्रेक्ट्स प्लस)
- बुक रीव्यू डाइजेस्ट
- ब्रिटिश लायब्रेरी इन्साइड
- डिस्सरटेशन्स एब्सट्रेक्ट्स इन्टरनेशनल : ह्युमनिटीज एण्ड सोशल साइन्सिज

- डी.पी.ई.पी. 2001 - प्रोग्रेस टूवर्ड्स यूनिवर्सल, एक्सेस एण्ड रीटेन्शन
- इकोन लिट
- एरिक (एज्युकेशनल रिसोर्सिज इन्फार्मेशन सेन्टर)
- एग्ज़िम इण्डिया (एक्सपोर्ट एण्ड इम्पोर्ट रिलेटिड इन्फार्मेशन एट ए ग्लान्स)
- फेमिली स्टडीज डाटाबेस
- गाले डायरेक्टरी आफ डाटाबेसिज
- ग्लोबल बुक्स इन प्रिन्ट आन डिस्क
- इन्टरनेशनल पालिटिकल साइंस एब्सट्रेक्ट्स
- आई.एस.आई.डी. रीसर्च एण्ड रेफ्रेन्स सी.डी. (इन्सिटट्यूट फार स्टडीज इन इन्डस्ट्रियल डवलपमेंट)
- जरनल साइटेशन रिपोर्ट : सोशल साइन्सिज
- एन.यू.सी.एस.एस.आई. (नेशनल यूनियन केटेलाग आफ साइन्टिफिक सीरियल्स इन इण्डिया
- पोपलाइन (पोपुलेशन इन्फार्मेशन आनलाइन)
- साइक निट
- सिंगापुर नेशनल बिबलिओग्राफी
- सोशल साइंस साइटेशन इन्डेक्स विद एब्सट्रेक्ट्स
- सोशल साइन्सिज इन्डेक्स
- सोशिओलाजिकल एब्सट्रेक्ट्स
- साउथ इण्डियन पापुलेशन इन्फार्मेशन सिस्टम
- यूनेस्को डाटाबेसिज
- अलरिच आन डिस्क
- वान्स इलेक्ट्रानिक लायब्रेरी
- यूरोपियन इन्वेस्टमेंट बैंक : वार्षिक रिपोर्ट 1998

इन पाठ संबंधी ग्रन्थसूचीय डाटाबेसों के अलावा, कुछेक सांख्यिकीय डाटाबेस हैं:

- वर्ल्ड डवलपमेंट इंडीकेटर्स (1999)
- ग्लोबल डवलपमेंट फाइनेंस (1999)

## अधिप्राप्त सी.डी.-रोम

### डिस्क पर शोध निबन्ध सार: मानविकी और समाज विज्ञान

इसमें प्रत्यायोजित उत्तर अमरीकी शैक्षिक संस्थानों और अन्यत्र 200 से अधिक संस्थानों द्वारा डाक्टोरल डिग्री के लिए स्वीकृत शोध निबन्धों के सार के साथ (1980 के बाद से) दो मिलियन से अधिक उद्धरण दिए गए हैं।

### इकोन लिट

इकोन लिट में, 1969 के बाद से अर्थशास्त्र पर अन्तर्राष्ट्रीय साहित्य के लिए, चुनिन्दा सार के साथ ग्रन्थसूचीस उद्धरण दिए गए हैं। इसमें विश्वभर में प्रकाशित विभिन्न किस्मों के काफी प्रकारों को शामिल किया गया है, जिनमें पत्रिकाओं के लेख, पुस्तकें और शोध निबंध और साथ ही सामूहिक कृतियों में लेख भी सम्मिलित हैं, जैसे कि सम्मेलनों की कार्यवाही और संग्रहीत निबंध खण्ड । डाटाबेस में, कैम्ब्रिज यूनिवर्सिटी प्रेस डाटाबेस से अर्थशास्त्र में कामकाजी पत्रों के सार, पत्रिकाओं और संग्रहीत खण्डों में आर्थिक लेखों की अनुक्रमणिका तथा जनरल आफ इकोनोमिक लिटरेचर पुस्तक समीक्षा के पूर्ण पाठ भी शामिल हैं।

इकोन लिट विषयों में सम्मिलित हैं: आर्थिक विकास, पूर्वानुमान और इतिहास, राजकोष सिद्धान्त; मौद्रिक सिद्धान्त और वित्तीय संस्थान; व्यापार वित्त; लोक वित्त; और अन्तर्राष्ट्रीय श्रम, स्वास्थ्य देखरेख, प्रबन्ध कीय, जनांकिकीय, क्षेत्रीय, कृषि तथा शहरी अर्थशास्त्र; देशज अध्ययन और सरकारी विनियम।

### पत्रिका उद्धरण रिपोर्ट : समाज विज्ञान

सी.डी.-रोम (सी.डी.-रोम पर जे.सी.आर.) पर आई. एस.आई पत्रिका उद्धरण रिपोर्टों में सांख्यिकीय डाटा प्रस्तुत किया जाता है जिससे अपनी-अपनी विषय श्रेणियों के अन्दर पत्रिकाओं के सापेक्ष महत्व का निर्धारण करने का उद्देश्यपरक तरीका प्राप्त होता है। समाज विज्ञान संस्करण में आई.एस.आई. डाटाबेस से लगभग 1600 प्रमुख अन्तर्राष्ट्रीय समाज विज्ञान पत्रिकाओं को कवर किया गया है।

### सार के साथ समाज विज्ञान उद्धरण सूचक

आई.एस.आई. समाज विज्ञान उद्धरण सूचक (एस.एस. सी.आई.) में वर्तमान तथा पूर्व व्यापी ग्रन्थसूचीय सूचना, लेखक सार, और 50 से अधिक विषयों को कवर करते हुए विश्व की 1700 से अधिक प्रमुख विद्वतापूर्ण समाज विज्ञान पत्रिकाओं में पाए गए उद्धरित

संदर्भ सुलभ हैं। उनके अन्तर्गत विश्व की लगभग 3,300 प्रमुख विज्ञान और प्रौद्योगिकी पत्रिकाओं से अलग-अलग चुनिन्दा, संगत मद भी सम्मिलित हैं।

### विलसन समाज विज्ञान सार

इसमें समाज विज्ञानों के सभी क्षेत्रों में संकल्पनाओं, सिद्धांतों और रीतिविज्ञानों के बारे में जानकारी दी गई है। इसमें, नृ-विज्ञान, अपराध विज्ञान, अर्थशास्त्र, विधि, भूगोल, नीति अध्ययन, मनोविज्ञान, समाजशास्त्र, सामाजिक कार्य और शहरी अध्ययनों के क्षेत्रों में 518 से अधिक अंग्रेजी भाषा पत्रिकाओं के विस्तृत सार और अनुक्रमणिका शामिल है।

### साइबर कैफे

भा.सा.वि.अ.प. ने नैसडाक, 35, फिरोजशाह रोड, नई दिल्ली में एक साइबर कैफ स्थापित किया है। प्रदान की जाने वाली सुविधाएं हैं: इन्टरनेट सर्फिंग, ई-मेलिंग व इन्टरनेट की अन्य सुविधाएं। इस अवधि के दौरान लगभग 700 अध्येताओं ने इस सुविधा का लाभ उठाया।

### प्रेस कतरनें

निम्नलिखित विषयों पर समाचार-पत्र कतरनें रखी जा रही हैं:

1. भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद और इसके प्रभाग।
2. समाज विज्ञान प्रलेखन केन्द्र।
3. समाज विज्ञान अनुसंधान।
4. समाज विज्ञान अनुसंधान रीति विज्ञान।

### प्रकाशन/डाटाबेस

1. डायरेक्टरी आफ फोरेन रेफ्रेंस सोर्सिज आन/एबाउट इण्डिया (पूर्ण)।
2. डाटाबेस आन इण्डियन रेफ्रेंस सोर्सिज (पूर्ण)।
3. इन्डेक्स टू इण्डियन पीरियडिकल्स : ज्योग्राफी; हिस्ट्री एण्ड एलाइड डिस्सिप्लीन्स (प्रगति पर)।
4. एब्सट्रेक्टिंग वर्क आफ आई.सी.एस.एस.आर. रीसर्च प्रोजेक्ट रिपोर्ट्स (प्रगति पर)।
5. अपडेटिंग आफ आई.सी.एस.एस.आर. फेलोशिप्स-डाटाबेस प्रगति पर है।
6. "डाटाबेस आन अफगानिस्तान" का कार्डो पर विकास किया गया है।

### अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग

नैसडाक, समाज विज्ञान सूचना क्षेत्र में, संस्थानों, अध्येताओं और विशेषज्ञों के साथ व्यापक रूप से संयोजन बनाए हुए हैं। यह, राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर पुस्तकालय और सूचना नीति के निर्माण में मदद और सहयोग करता है। नैसडाक, अन्तर्राष्ट्रीय पुस्तकालय ऐसासिएशन और संस्थान संघ (आई.एफ.एल.ए.) का एक संस्थात्मक सदस्य है। नैसडाक, क्षेत्रीय स्तर पर नेटवर्किंग कार्यकलापों में सक्रिय रूप से भाग लेता है और इसे समाज विज्ञानों में एशिया-प्रशान्त सूचना नेटवर्क हेतु (ए.पी.आई.एन.ई.एस.एस.) राष्ट्रीय सम्पर्क बिन्दु (एन.सी.पी.) के रूप में पदनामित किया गया है।

### नैसडाक अनुसंधान सूचना श्रृंखला के तहत श्रृंखला प्रकाशन

नैसडाक अनुसंधान सूचना श्रृंखला के अन्तर्गत निम्नलिखित मिमिओग्राफ्ड क्रममाला प्रकाशन प्रकाशित किए गए:

1. बिबलिओग्राफिक रीप्रिन्ट्स अंक 66-68
2. कन्फरेंस अलर्ट 2002 (2-4)
3. एनोटेटिड इन्डेक्स टू इण्डियन सोशल साइंस जरनल्स, खण्ड 13 (1-4) 2002

### नैसडाक सतत शिक्षा कार्यक्रम

शिक्षा, सरकार और उद्योग में कार्यरत सूचना मध्यवर्तियों, पुस्तकालयाध्यक्षों और समाज विज्ञानियों को सूचना प्राप्त करने में नवीनतम सूचना और संचार प्रौद्योगिकी के उपयोग के बारे में जानकारी प्रदान करने के उद्देश्य से, नैसडाक, नियमित रूप से अल्पकालीन प्रशिक्षण कार्यशालाएं आयोजित करता है।

आलोच्य अवधि के दौरान, इडपेड - ई.ओ.एल.डी.डी. कार्यक्रम के अन्तर्गत तीन प्रशिक्षण कार्यशालाएं आयोजित की गईं।

1. "एक्सेस टू सोशल साइंस इन्फोर्मेशन इन दि डिजिटल एरा", इनफ्लिबनेट, अहमदाबाद में, 29 अप्रैल से 3 मई 2002।
2. "एक्सप्लोरिंग सोशल साइंस इन्फोर्मेशन इन

डिजिटल एनवायरनमेंट'' टाटा समाज विज्ञान संस्थान, मुम्बई में, 27 से 30 मई 2002।

3. ''असेन्शियल स्किल्स फार सर्चिंग सोशल साइंस इन्फोर्मेशन'', नवकृष्ण चौधरी विकास अध्ययन केन्द्र, भुवनेश्वर में, 26-29 जून 2002।

4. ''एक्सेस टू सोशल साइंस इन्फोर्मेशन इन इन्टरनेट एरा'', एम.पी.आई.एस.एस.आर., उज्जैन में, 7-9 अगस्त 2002।

## थोक खरीद स्कीम

भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद की इस स्कीम के अन्तर्गत, नैसडाक ने भा.सा.वि.अ.प. क्षेत्रीय केन्द्रों, अनुसंधान संस्थानों तथा विभिन्न विश्वविद्यालयों के बीच निम्नलिखित प्रकाशन वितरित किए:

1. ''ओह माई गौड : दि नेचर आफ डिवाइन फाल्टीनेस'', शशि एस. शर्मा द्वारा।
2. ''फ्युचर आफ एग्रीकल्चर इन पंजाब'', एस.एस. जोह्ल और एस.के. रे द्वारा।
3. ''इण्डियन कन्सटीट्युशन : ए रीव्यु'', आर.एन. पाल द्वारा सम्पादित।
4. ''माइग्रेन्ट लेबर एण्ड दि ट्रेड यूनियन मूवमेन्ट इन पंजाब'', कृष्ण चन्द द्वारा।
5. ''डवलपमेंट एण्ड चेंजिंग स्टेट्स आफ शैडयुल्ड कास्ट्स : ए स्टडी आफ अम्बेडकर एण्ड नान-अम्बेडकर विलेजिज इन यू.पी.'', कुलदीप कौर और बी.के. पटनायक द्वारा।
6. ''आपरेशन्स रीसर्च आन स्पेसिंग मेथ्ड्स'', बी. एल. अब्बी, प.के. नन्दा व अन्यों द्वारा।
7. ''इन सर्च आफ इण्डियाज रेनईसेन्स''।
8. ''इकोलोजिकल एग्रीकल्चर एण्ड सस्टेनेबिल डवलपमेंट''।
9. ''अर्बन इन्फोर्मल मैन्युफेक्चरिंग सेक्टर''।

## पूर्वव्यापी अनुक्रमणिका और समाचार- पत्र कतरनों का पूर्व-परिवर्तन कार्य

पूर्वव्यापी अनुक्रमणिका परियोजना और समाचार-पत्र कतरनों का पूर्व-परिवर्तन कार्य प्रगति पर है।

## अध्ययन अनुदान

अध्ययन अनुदान स्कीम के अन्तर्गत, अध्येताओं के आवास/अनुसंधान स्थान के निकट पुस्तकालय सामग्री उपलब्ध न होने की स्थिति में अपने वांछित स्थान पर सामग्री का परामर्श करने के वास्ते यात्रा व अध्ययन की लागत कवर करने के लिए अध्येताओं को विनिर्दिष्ट दर पर वित्तीय सहायता प्रदान की जाती है। इस अवधि के दौरान 41 अध्येताओं ने भा.सा.वि.अ.प. अध्ययन अनुदान हेतु आवेदन किया था, 19 अध्येताओं को मंजूरी पत्र जारी किए गए। शेष मामलों के बारे में कार्रवाई की जा रही है।

## नैसडाक स्टाफ द्वारा व्यावसायिक लेखन

1. सुधा माथुर

   ''एज्युकेशनल इन्फोर्मेशन सेन्टर्स एण्ड सर्विसिज इन इण्डिया'', सुधा माथुर और सरिता कपूर द्वारा, ''लायब्रेरी हेराल्ड'', खण्ड 40(3), सितम्बर 2002, पृ. 195-209

2. कमलेश गोयल

   ''बिबलियोमिट्रिक स्टडी आफ जेण्डर डिफरेन्सिज इन दि फील्ड आफ साइकोलाजी इन इण्डिया'', खण्ड 27(1), जून 2002, पृ. 11-23।

## पुस्तकालय आटोमेशन

नैसडाक ने, अपने लिखित साफ्टवेयर वर्जन 3 को स्तरोन्नत करके उसे विन्डोज एन.टी. के अन्तर्गत लिबसिस 4 में बदल दिया है। लिबसिस साफ्टवेयर का उपयोग पुस्तकालय आटोमेशन, पुस्तकालय प्रलेखों की अधिप्राप्ति, पुस्तकों, शोध निबंधों और अनुसंधान परियोजना का सूची-पत्र तैयार करने के लिए किया जा रहा है। श्रृंखला नियंत्रण, लेख अनुक्रमणिका की प्रक्रिया भी लिबसिस साफ्टवेयर का उपयोग करके चलाई जा रही है। नैसडाक में प्राप्त शोध निबंधों और अनुसंधान परियोजना रिपोर्टों के पहले से उपलब्ध खण्डों के डाटाबेस का निर्माण किया गया है। डाटाबेस की खोज, लेखक, शीर्षक, श्रेणी संख्या और की-वर्ड/विषय-वार की जा सकती है।

सूचीपत्र-कार्ड कम्प्यूटर द्वारा मुद्रित किए जाते हैं। पुस्तकें, शोध निबंध और श्रृंखलाएं अधिप्राप्त करने के लिए पत्राचार के लिए पत्र/नोट भी कम्प्यूटर द्वारा तैयार किए जाते हैं। ''अनोटेटिड इन्डेक्स आफ इण्डियन सोशल साइंस पीरियडिकल्स'' के अंक लिबसिस

साफ्टवेयर का उपयोग करके कम्प्यूटर की मदद से तैयार किए जाते हैं।

लिबसिस साफ्टवेयर के यूनियन केटेलाग माड्यूल का भी उपयोग किया जा रहा है। नैसडाक के आवधिक शीर्षक, आई.एल.आर.सी. शीर्षक सहित, दर्ज, सत्यापित और सम्पादित किए गए हैं।

### डिजिटल संसाधन

नैसडाक में निम्नलिखित इन-हाउस डाटाबेस भी हैं:

- कन्फरेन्स अलर्ट।
- अनोटेटिड इन्डेक्स टू इण्डियन सोशन साइंस जरनल्स (पूर्व में करेन्ट इन्डेक्स टू इण्डियन सोशल साइंस जरनल्स के नाम से विख्यात)।
- नैसडाक में उपलब्ध "डाटाबेस आफ अनपब्लिश्ड रिसर्च प्रोजेक्ट रिपोर्ट्स एण्ड डाक्टोरल डिस्सर्शन्स"।
- डायरेक्टरी आफ सोशल साइन्स लायब्रेरीज एण्ड इन्फोर्मेशन सेन्टर्स इन इण्डिया।
- डायरेक्टरी आफ सोशल साइंस रीसर्च एण्ड ट्रेनिंग इन्सिटट्युशन्स इन इण्डिया।
- यूनियन केटेलाग आफ सी.डी.-रोम डाटाबेस इन सोशल साइंस लायब्रेरीज इन इण्डिया।

ये डाटाबेस बिक्री के लिए उपलब्ध हैं तथा समाज विज्ञान अध्येताओं और साथ ही भा.सा.वि.अ.प. व्यावसायिक स्टाफ के लिए भी इनकी खोज की जा सकती है।

***और विवरण के लिए निम्नलिखित पते पर सम्पर्क किया जा सकता है:***

निदेशक, नैसडाक
भा.सा.वि.अ.प. कैम्पस, होस्टल ब्लाक,
अरुणा आसफ अली मार्ग, ज.ने.वि. संस्थात्मक क्षेत्र,
नई दिल्ली-110067,
**टेली : 26179849, 26179850**

### एशियाई अध्ययनों के संबंध में प्रलेखन केन्द्र

भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद ने, जापान सरकार की सहायता से, एशियाई अध्ययनों के संबंध में एक प्रलेखन केन्द्र स्थापित किया है। यह केन्द्र, अरुणा आसफ अली मार्ग, नई दिल्ली स्थित भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद के मुख्य भवन में स्थित है। केन्द्र के मुख्य उद्देश्य और कार्य निम्नलिखित हैं:

1. एशियाई अध्ययनों के संबंध में सूचना के प्राथमिक और गौण स्रोतों का एक संदर्भ पुस्तकालय स्थापित करना;
2. अनुरोध पर चुनिन्दा ग्रन्थसूचियां उपलब्ध कराना;
3. देश और विदेश में विद्वानों को प्रलेखन वितरण और आपूर्ति सेवाएं प्रदान करना;
4. इलेक्ट्रानिक मीडिया, प्रकाशनों, सेमिनारों आदि के माध्यम से क्षेत्र के बारे में सूचना का प्रसार करना; और
5. एशियाई विद्वानों से संबंधित संस्थानों के बीच साहित्य के आदान-प्रदान के लिए सुविधाएं प्रदान करना।

#### पुस्तकालय

केन्द्र का पुस्तकालय सभी कार्य दिवसों पर सुबह 9. 30 बजे से सायं 6.00 बजे तक खुला रहता है। इसमें लगभग 35,000 पुस्तकों का संग्रह है तथा पुस्तकालय में एशियाई अध्ययनों के संबंध में 30 पत्रिकाएं व 12 समाचार-पत्र मंगाए जाते हैं।

#### प्रलेखन

वर्ष 2000-2001 के दौरान निम्नलिखित दो प्रकाशन प्रकाशित किए गए:

1. कन्फरेन्सिज आन एशियन स्टडीज
2. सिलेक्ट जरनल्स आफ एशियन स्टडीज (विषयवस्तु पाठ)

#### डाटाबेस

निम्नलिखित डाटाबेसों के संबंध में कार्य प्रगति पर है:

1. बिबलियोग्राफी आफ इण्डियन लिटरेचर आन एशियन स्टडीज।
2. लायब्रेरी डाटाबेस।
3. आई.सी.एस.एस.आर. मेलिंग डाटाबेस।

■■

# 4

# अनुसंधान सर्वेक्षण और प्रकाशन

भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद का प्रमुख उद्देश्य समाज विज्ञानों में अनुसंधान को प्रोत्साहित करना तथा इसके उपयोग को सुकर बनाना है। समाज विज्ञानियों द्वारा किए गए अनुसंधान कार्य का प्रकाशन इसका एक महत्वपूर्ण कार्यकलाप है। यह, अनुसंधान को और प्रोत्साहित करने तथा साथ ही नीति निर्माताओं के उपयोगार्थ शोध खोजों का प्रसार करती है। प्रकाशन कार्यकलाप के अन्तर्गत भा.सा.वि.अ.प. का शोध सर्वेक्षण कार्यक्रम है; सार और समीक्षा पत्रिकाओं का प्रकाशन; डाक्टोरल शोध निबन्धों, अनुसंधान रिपोर्टों/परियोजनाओं, सेमिनारों की कार्यवाही आदि के प्रकाशन के लिए प्रकाशन अनुदान स्कीम; प्रायोजित कार्यक्रमों, सर्वेक्षण रिपोर्टों और सेमिनार कार्यवाहियों के संबंध में समूल्य पुस्तकों का प्रकाशन; पत्रिकाओं के अनुरक्षण और विकास तथा साथ ही उनके संचालन हेतु व्यावसायिक संगठनों को अनुदान। वर्ष 2002-2003 के दौरान उपलब्धियां निम्नांकित हैं:

## प्रकाशित पत्रिकाएं

1. भा.सा.वि.अ.प. सार और समीक्षा पत्रिका : समाज विज्ञान और सामाजिक नृ-विज्ञान, खण्ड 29, अंक 1, जनवरी-जून 2000 और खण्ड 29, अंक 2, जुलाई-दिसम्बर 2000, इन्टर-इण्डिया पब्लिकेशन्स, डी-17, राजा गार्डन, नई दिल्ली-110015।
2. भा.सा.वि.अ.प. सार और समीक्षा पत्रिका : राजनीतिक विज्ञान, खण्ड 28, अंक 2, जुलाई-दिसम्बर 2001, इन्टर इण्डिया पब्लिकेशन्स, डी-17, राजा गार्डन, नई दिल्ली-110015।
3. भारतीय मनोवैज्ञानिक सार और समीक्षा, खण्ड 9, अंक 1 (जनवरी-जून 2002), सागे पब्लिकेशन्स प्रा.लि., बी-42, पंचशील एनक्लेव, नई दिल्ली-110017।
4. "विकल्प", निर्णय निर्माताओं के लिए पत्रिका, खण्ड 27, अंक 1, 2, 3, 4 (जनवरी-दिसम्बर 2002), भारतीय प्रबंध संस्थान, अहमदाबाद।
5. भा.सा.वि.अ.प. सार और समीक्षा पत्रिका : अर्थशास्त्र, खण्ड तीन, अंक 1 और 2 (जनवरी-दिसम्बर 2000), मानक पब्लिकेशन्स, जी-19, विजय चौक, लक्ष्मी नगर, दिल्ली-110092।
6. भारतीय मनोवैज्ञानिक सार और समीक्षा : खण्ड 9, अंक 2 (जुलाई-दिसम्बी 2002), सागे पब्लिकेशन्स प्रा.लि., बी-42, पंचशील एनक्लेव, नई दिल्ली-110092।
7. भा.सा.वि.अ.प. सार और समीक्षा पत्रिका : समाजशास्त्र और सामाजिक नृ-विज्ञान, खण्ड 30, अंक 1 और 2 (जनवरी-जून, जुलाई-दिसम्बर 2001), इन्टर इण्डिया पब्लिकेशन्स, डी-17, राजा गार्डन, नई दिल्ली-110015।
8. डाक्युमेन्टेशन इन पब्लिक एडमिनिस्ट्रेशन, खण्ड 29, अंक 2, 3, 4 (अप्रैल-दिसम्बर 2001) और खण्ड 30, अंक 1 और 2 (जनवरी-जून 2002), भारतीय लोक प्रशासन संस्थान, नई दिल्ली।

9. ''विकल्प'' नीति निर्माताओं के लिए पत्रिका, खण्ड 27, अंक 4, अक्तूबर-दिसम्बर 2002, भारतीय प्रबंध संस्थान, अहमदाबाद।

## प्रकाशित विनिबन्ध

1. सस्टेनेबित कन्जम्पशन : इश्यूज आफ ए पराडिग्म शिफ्ट, डॉ. मुरली मनोहर जोशी द्वारा।
2. फिफ्टी ईअर्स आफ डवलपमेंट स्ट्रगल रिफ्लेक्शन्स, प्रोफेसर वी.आर. पंचमुखी द्वारा।
3. कन्सेप्ट आफ गुड गवर्नेन्स एण्ड कौटिल्याज अर्थशास्त्र, सुभाष सी. कश्यप द्वारा।

## विक्रम साराभाई मेमोरियल अवार्ड और व्याख्यान

सिद्धान्त रूप में यह अवार्ड समाज विज्ञान में अनुसंधान के लिए उत्कृष्ट योगदान और ऐसे अनुसंधान का सामाजिक तथा राष्ट्रीय विकास के लिए उपयोग करने के वास्ते प्रत्येक वर्ष (1978 से शुरू करके) दिया जाना है। आयु के संबंध में कोई प्रतिबन्ध नहीं है तथापि श्रेष्ठ होनहार युवा समाज विज्ञानियों को प्राथमिकता प्रदान की जाती है। साराभाई मेमोरियल अवार्ड-2002, 30 अक्तूबर 2002 को उनके द्वारा दिए गए विक्रम साराभाई मेमोरियन व्याख्यान के अवसर पर डॉ. पी.एन. टन्डन को प्रदान किया गया।



# 5

# आंकड़ा अभिलेखागार

भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद आंकड़ा अभिलेखागार, समाज विज्ञानियों की अनुसंधान जरूरतें पूरी करने में उन्हें मदद देकर समाज विज्ञान अनुसंधान को प्रोत्साहित करने के लिए अनेक कार्यक्रम और कार्यकलाप आयोजित करता है। ये कार्यकलाप हैं: समाजार्थिक डाटा बैंकों के एक नेटवर्क की स्थापना, आंकड़ा प्रसंस्करण में मार्गदर्शी व परामर्श सेवाएं प्रदान करना, आंकड़ा प्रसंस्करण में कम्प्यूटर अनुप्रयोग और अनुसंधान रीतिविज्ञान में प्रशिक्षण पाठ्यक्रम प्रायोजित करना तथा शैक्षिक निकायों, संस्थानों व विश्वविद्यालय विभागों द्वारा सेमिनारों, सम्मेलनों और कार्यशालाओं का आयोजन करने के लिए वित्तीय सहायता प्रदान करना।

## सामाजिक-आर्थिक डाटा बैंकों का नेटवर्क

### शिक्षा के संबंध में डाटा बैंक

शिक्षा के संबंध में डाटा बैंक के भाग के रूप में बहु-विषयक अनुसंधान केन्द्र, धारवाड ने भारत में प्रारम्भिक शिक्षा को कवर करते हुए "बुलेटिन आफ एज्युकेशनल डाटा बैंक" का खण्ड-एक प्रकाशित किया। बुलेटिन में भारत में प्रारम्भिक शिक्षा के विभिन्न पहलुओं से संबंधित मात्रात्मक और गुणात्मक सूचना प्रकाशित की जाती है। आंकड़े राज्य-वार प्रस्तुत किए जाते हैं, जिन्हें उच्च आय वाले राज्य, मध्यम आय वाले राज्य, निम्न आय वाले राज्य और संघ राज्य क्षेत्रों के रूप में वर्गीकृत किया जाता है। एक पृथक खण्ड में, भारत में शिक्षा नीति के कालक्रमानुसार विकास का उल्लेख करते हुए प्रारम्भिक शिक्षा के संबंध में संवैधानिक प्रावधानों का उल्लेख किया गया है। प्रारम्भिक शिक्षा के संबंध में गठित विभिन्न आयोगों और समितियों के बारे में जानकारी भी इस खण्ड में दी गई है। संकलित डाटा को कम्प्यूटर में भण्डारित किया गया है तथा अध्येताओं को प्रसारार्थ उपलब्ध है। संस्थान द्वारा बुलेटिन की हार्ड प्रतियां सीमित संख्या में प्रकाशित की गई हैं तथा बढ़ती मांग को पूरा करने के लिए संस्थान का प्रस्ताव शैक्षिक डाटा के बुलेटिन की और प्रतियां प्रकाशित करने का है। शिक्षा के संबंध में डाटा बैंक की जरूरतों को ध्यान में रखते हुए संस्थान का प्रस्ताव उच्च शिक्षा के क्षेत्र में कार्य करने का है। इस कार्य के अन्तर्गत दाखिले, अध्यापकों से संबंधित डाटा और जानकारी तथा उच्च शिक्षा के संबंध में विभिन्न समितियों और आयोगों के अलावा, भारत में उच्च शिक्षा के वित्तपोषण को कवर किया जाएगा। इस कार्य के महत्व को ध्यान में रखते हुए परिषद ने डाटा बैंक को जारी रखने के लिए अतिरिक्त अनुदान प्रदान किया है।

### जनसंख्या और रोजगार के संबंध में डाटा बैंक

जनसंख्या और रोजगार के संबंध में डाटा बैंक के कार्यक्रम के प्रथम चरण में आर्थिक विकास संस्थान, दिल्ली ने तीन डाटा सेट प्राप्त किए हैं। ये हैं:

1. 1991 सेन्सस डाटा : इस सी.डी. में सभी राज्यों और संघ राज्य क्षेत्रों की बी से एफ श्रृंखला, प्राइमरी सेन्सस एब्सट्रेक्ट (पी.सी.ए.) और ग्राम निर्देशिका (वी.डी.) से संबंधित तालिका रूप में डाटा दिया गया है।

   प्राइमरी सेन्सस एब्सट्रेक्ट में, मकानों और परिवारों

की संख्या, कुल आबादी, अनुसूचित जातियों और अनुसूचित जनजातियों, 0-6 वर्ष के आयु-वर्ग में आबादी, नौ प्रकार की औद्योगिक श्रेणियों के अनुसार वर्गीकृत मुख्य कामगारों की संख्या, सीमान्तिक कामगारों और गैर-कामगारों के संबंध में डाटा दिया गया है। ये आंकड़े ग्रामीण क्षेत्रों के संबंध में ग्राम स्तर तक और नगरों व कस्बों के संबंध में वार्ड स्तर तक उपलब्ध हैं।

ग्राम निर्देशिका में, शिक्षा और चिकित्सा सुविधा, पेय जल, डाक और टेलीग्राफ सुविधाओं, बाजार के दिनों, संचार सुविधाओं (बस स्टाप, रेलवे स्टेशन, जल म2र्ग), ग्राम तक पहुंच, निकटतम नगर और उसकी दूरी, विद्युत आपूर्ति तथा लोगों के स्टेपल खाद्य तथा भू-उपयोग पद्धति (वन, सिंचित व गैर-सिंचित भूमि, खेती योग्य अपशिष्ट तथा खेती के लिए उपलब्ध नहीं होने वाला क्षेत्र) की उपलब्धता के बारे में प्रत्येक ग्राम के संबंध में जानकारी दी गई है। 1991 सेन्सस सी.डी. उपयोगकर्ता-अनुकूल नहीं है।

जनगणना (सेन्सस) के अनुसार, उपलब्ध विभिन्न प्रकार के आंकड़ों की कम जानकारी रखने वाले उपयोगकर्ता को उसके द्वारा वांछित जानकारी देने वाली तालिका का पता लगाने में बहुत कठिनाई का सामना करना पड़ता है। इसलिए, एक सहज डाटा पुनः प्राप्ति और माइक्रोसोफ्ट एक्सेल के माध्यम से डाटा प्रसंस्करण के लिए तालिका-प्रेरित कार्यक्रम विकसित करना जरूरी पाया गया। सेन्सस डाटा की सहज और उपयोगकर्ता-अनुकूल पुनः प्राप्ति के उद्देश्य से बैंक द्वारा दृश्यक बेसिक में एक कार्यक्रम विकसित किया गया है। जनसंख्या और रोजगार संबंधी डाटा बैंक का प्रस्ताव अगले चरण में 2001 सेन्सस की डाटा तालिकाओं के लिए ऐसी ही डाटा पुनः प्राप्ति पद्धति विकसित करने तथा पिछली जनगणनाओं की डाटा तालिकाओं का कम्प्यूटरीकरण करने का है जो इस समय केवल मुद्रित रूप में उपलब्ध हैं।

2. राष्ट्रीय परिवार स्वास्थ्य सर्वेक्षण 1991-92 : इस सी.डी. में एन.एफ.एच.एस. 1 से 89,000 परिवारों और 90,000 सदा विवाहित महिलाओं के संबंध में माइक्रो डाटा दिया गया है। ये भली-भांति प्रलेखित हैं और आसानी से उपयोग किए जाने योग्य हैं।

3. राष्ट्रीय परिवार स्वास्थ्य सर्वेक्षण 1997-98 : इस सी.डी. में एन.एफ.एच.एस. 2 से 91,000 परिवारों और 89,000 सदा विवाहित महिलाओं के संबंध में माइक्रो डाटा दिया गया है।

बैंक का विचार है कि 1991 सेन्सस सी.डी. को पुनः प्राप्ति कार्यक्रम के साथ सभी भा.सा.वि.अ.प. संस्थानों को निःशुल्क वितरित करने का है। अन्य संस्थानों और अनुसंधानकर्ताओं के लिए सी.डी., हार्डवेयर व डाकखर्च को कवर करने के वास्ते मामूली प्रभार पर, उपलब्ध होंगी।

बैंक, 1998-99 और 2002-03 में आयोजित जिला आर.सी.एच. सर्वेक्षणों का माइक्रो डाटा सेट प्राप्त करने की भी योजना बना रहा है। बैंक, रोजगार के संबंध में राष्ट्रीय प्रतिदर्श सर्वेक्षण डाटा की अधिप्राप्ति को कवर करने तथा उनके प्रलेखन की भी योजना बना रहा है जो अब भी लम्बित है।

## डाटा प्रसंस्करण में मार्गदर्शी तथा परामर्शी सेवाएं

डाटा प्रसंस्करण में मार्गदर्शी तथा परामर्शी सेवाओं की स्कीम के अन्तर्गत समाज विज्ञान अनुसंधानकर्ताओं को अपनी वैज्ञानिक अनुसंधान दक्षताएं विकसित करने और अपनी डाटा प्रसंस्करण समस्याओं का समाधान करने के वास्ते सहायता प्रदान की जाती है। इसके तहत, अनुसंधान समस्याओं का विनिर्धारण, सेम्पलिंग डिजाइन, डाटा संकलन हेतु अनुसंधान यंत्रों का निर्माण, संहिता पुस्तक तैयार करना, कम्प्यूटर की मदद से विश्लेषण योजना और डाटा का सांख्यिकीय विश्लेषण सम्मिलित है। आंकड़ा अभिलेखागार के अलावा, देश के विभिन्न भागों में स्थित बारह अन्य अनुसंधान संस्थान अध्येताओं को उनके कार्य के स्थान के निकट ये सुविधाएं प्रदान कर रहे हैं।

वर्ष के दौरान, स्कीम के अन्तर्गत प्रदत्त इन सेवाओं का पच्चीस अध्येताओं ने लाभ उठाया। बहुत से अध्येताओं ने अपना अनुसंधान कार्य पूरा करने के लिए एक से अधिक बार इन केन्द्रों का दौरा किया। इस कार्यक्रम में

भाग लेने वाले संस्थानों की एक सूची परिशिष्ट 9 में तथा वर्ष के दौरान इन सुविधाओं का लाभ उठाने वाले अध्येताओं की सूची परिशिष्ट 10 में देखी जा सकती है।

## प्रशिक्षण पाठ्यक्रम

भा.सा.वि.अ. परिषद, युवा अनुसंधानकर्ताओं, विशेष रूप से आनुभाविक समाज विज्ञान अनुसंधान कार्य करने के इच्छुक अनुसंधानकर्ताओं की अनुसंधान दक्षता उन्नत करने के लिए अनुसंधान रीतिविज्ञान और कम्प्यूटर अनुप्रयोगों में प्रशिक्षण पाठ्यक्रम प्रायोजित करती है। ये प्रशिक्षण पाठ्यक्रम देश के विभिन्न भागों में, भा.सा.वि.अ. परिषद की वित्तीय सहायता से प्रमुख अनुसंधान संस्थानों और विश्वविद्यालय/कालेज विभागों द्वारा आयोजित किए जाते हैं। वर्ष के दौरान, भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद ने अनुसंधान रीतिविज्ञान और कम्प्यूटर अनुप्रयोगों में उन्नीस प्रशिक्षण पाठ्यक्रम प्रायोजित किए।

वर्ष के दौरान प्रायोजित प्रशिक्षण पाठ्यक्रमों की सूची अनुसंधान प्रोत्साहन अध्याय में देखी जा सकती है।

डाटा अभिलेखागार का एक महत्वपूर्ण कार्य समाज विज्ञान अनुसंधानकर्ताओं के समुदाय को तथा भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद के अन्दर अन्य प्रभागों व उपयोगकर्ताओं को कम्प्यूटर समर्थित सहायता प्रदान करना है। अनुसंधानकर्ताओं की सेवार्थ डाटा अभिलेखागार में कुछेक कम्प्यूटर हैं। डाटा के सांख्यिकीय विश्लेषण हेतु एक साफ्टवेयर पैकेज, एस.पी.एस.एस./पी.सी.+ उपलब्ध है। ये कम्प्यूटर सुविधाएं शिक्षाविदों तथा समाज विज्ञान अनुसंधानकर्ताओं और संस्थानों को कम्प्यूटर प्रयोग के 300 रुपए प्रति घन्टा के साधारण प्रभार पर उपलब्ध हैं।

ऊपर वर्णित किसी भी कार्यक्रम के बारे में कोई अतिरिक्त जानकारी प्राप्त करने के इच्छुक अध्येता उप निदेशक, आंकड़ा अभिलेखागार, भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद, ज.ने.वि. संस्थात्मक क्षेत्र, अरुणा आसफ अली मार्ग, नई दिल्ली-110067 से सम्पर्क कर सकते हैं।

## भा.सा.वि.अ.प. में आधुनिकीकरण कार्यक्रम

भा.सा.वि.अ.प. में शुरू किए गए कार्यालय आधुनिकीकरण कार्यक्रम को जारी रखते हुए मुख्य भवन में स्थानीय क्षेत्र नेटवर्क (लेन) की स्थापना की गई। इससे उपयोगकर्ताओं को इन्टरनेट सुलभता और विद्वानों के साथ संचार की बेहतर विधि उपलब्ध होगी। भा.सा.वि.अ.प. मुख्य कार्यालय से जुड़े रहने के लिए क्षेत्रीय केन्द्रों को समर्पित कम्प्यूटर व आई.एस.डी.एन. लाइनें उपलब्ध कराई गईं। इससे उन्हें भविष्य में विडियो कन्फरेंसिंग सहित तेज और बेहतर संचार सुविधाएं उपलब्ध हो सकेंगी। एक अन्य प्रमुख प्रयास प्रसंस्करण में लीड-समय को कम करने के लिए एक फाइल रिकार्ड पद्धति का विकास करना है। आलोच्य अवधि के दौरान भा.सा.वि.अ.प. के वेबसाइट की पुनर्संरचना की गई ताकि इसे और अधिक उपयोगकर्ता-अनुकूल बनाया जा सके। वार्षिक गोपनीय रिपोर्टों (ए.सी.आर.) का रख-रखाव विनिश्चित किया गया तथा उसे कार्यरूप दिया गया। भा.सा.वि.अ.प. के कर्मचारियों को विभिन्न प्रकार की छुट्टियां मंजूर करने के प्रयोजनार्थ नए अवकाश फार्म तैयार किए गए और उन्हें लागू किया गया।

## अन्य कार्यक्रम : सेमिनार और सम्मेलन

भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद, वर्तमान वाद-विवादों तथा मानव आचरण और समाज के सामाजिक, मनोवैज्ञानिक, आर्थिक व राजनीतिक पहलुओं को कवर करते हुए, समाज विज्ञानों के विभिन्न विषयों पर सेमिनार, सम्मेलन और कार्यशालाएं आयोजित करने के लिए, अनुसंधान संस्थानों और कालेज/ विश्वविद्यालय विभागों को आंशिक वित्तीय सहायता प्रदान करती है। वर्ष के दौरान परिषद द्वारा एक सौ से अधिक सेमिनार/सम्मेलन प्रायोजित किए गए। इन सेमिनारों/सम्मेलनों की सूची "अन्य कार्यक्रम" अध्याय में देखी जा सकती है।

■■

प्रौद्योगिकी विभाग, एस.एन.डी.टी. महिला विश्वविद्यालय, सान्ताक्रुज, मुम्बई, ''शिक्षा में अन्तर-कार्यकलाप'', मार्च 2003, 25,000/- रुपए।

143. डॉ. अजय दुबे, पश्चिम एशियाई और अफ्रीकी अध्ययन केन्द्र, ज.ने.वि., नई दिल्ली, ''भारत और भारतीय परिदृश्य'', अप्रैल 2003, 10,000/- रुपए।

144. डॉ. उज्जवल कुमार, ए-453, जैतपुर विस्तार, बदरपुर, नई दिल्ली, ''भाषा विवाद एवं राष्ट्रीय एकता'', अप्रैल 2003, 10,000/- रुपए।

145. श्रीमती पूनम मेहरा, महिला कला एवं ग्रामोद्योग विकास, बी-15ए, हेमकुंठ चैम्बर्स, नेहरू प्लेस, नई दिल्ली, ''भारत में विधवाओं की बदलती स्थिति'' पर सेमिनार, मई 2003, 15,000/- रुपए।

146. श्री श्याम सुन्दर पाण्डेय, समन्वयकर्ता, पर्यावरण, शिक्षा और सामाजिक विकास प्रोत्साहन सोसायटी, ''उत्तर प्रदेश में पंचायत पद्धति और महिलाओं का सशक्तिकरण'', अप्रैल 2003, 15,000/- रुपए।

147. डॉ. आनन्द कुमार, एस.एस.एस. ज.ने.वि., नई दिल्ली, ''भारतीय समाज की सामाजिक गतिकी'', मार्च 2003, 25,000/- रुपए।

148. भारतीय साक्षरता विकास सोसायटी, डी-96, बाबा गंगनाथ मार्केट, मुनीरका गांव, नई दिल्ली, ''दिल्ली की मलिन बस्तियों से बाल श्रमिक : शिक्षा के माध्यम से ज्ञान'', मई 2003, 10,000/- रुपए।

149. डॉ. बी.एल. गुप्ता, ह्युमेन टच, 402/ए.डी.ई., मुनीरका, नई दिल्ली, ''महिलाओं के राजनीतिक सशक्तिकरण हेतु वैश्विकरण की चुनौतियां'', मई 2003, 10,000/- रुपए।

150. प्राफेसर के. नारायणन, राज्य कोषाध्यक्ष (कार्यालय प्रभारी), भारतीय जनता पार्टी, केरल राज्य कार्यालय, माराजी स्मृति मन्दिरम, के.जी. मराड रोड, ताईकोड पो., तिरुवनन्तपुरम, ''केरल आर्थिक सम्मेलन 2003'', मार्च 2003, 20,000/- रुपए।

151. डॉ. (श्रीमती) अमृत श्रीनिवास, गणेस, जे-235 ए, सैनिक फार्म्स, खानपुर, नई दिल्ली, ''खाद्य सुरक्षा हेतु जी.एम. प्रौद्योगिकी की प्रासंगिकता'', अप्रैल 2003, 20,000/- रुपए।

152. (श्रीमती) बीना जैन, उज्जवल महिला एसोसिएशन, बी-117, निर्माण विहार, दिल्ली, ''महिलाओं के विरुद्ध हिंसा की मनोवृत्ति'', मई 2003, 10,000/- रुपए।

153. डॉ. धर्मपाल, भारतीय अफ्रीकी-एशियाई अध्ययन सोसायटी, 297, सरस्वती कुंज, आई.पी.एस्टेट, नई दिल्ली, ''भारत और अफ्रीका : 20वीं शताब्दी के लिए नीतियां तथा कार्यनीतियां'', अप्रैल 2003, 40,000/- रुपए।

154. डॉ. ए.एन. शर्मा, मानव विकास संस्थान, आई.पी. एस्टेट, नई दिल्ली, ''दिल्ली का संधारणीय विकास : वैश्विकरण के युग में चुनौतियां तथा अवसर'', अप्रैल 2003, 2,00,000/- रुपए।

155. प्रोफेसर आर.एस. गौतम, निदेशक, मध्य प्रदेश समाज विज्ञान अनुसंधान संस्थान, 19 महाश्वेता नगर, उज्जैन, अप्रैल 2003।

## भारतीय समाज विज्ञान संस्थान एसोसिएशन (आई.ए.एस.एस.आई.), नई दिल्ली को अनुदान

परिषद, आई.ए.एस.एस.आई. को प्रत्येक वर्ष 20 लाख रुपए का अनुदान देती है। इसके लिए भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद की जरूरतों के अलावा, एसोसिएशन को दिए जाने हेतु, सरकार 20 लाख रुपए का और अतिरिक्त आबंटन करती है। वर्ष 2002-2003 के दौरान आई.ए.एस.एस.आई., नई दिल्ली को 20 लाख रुपए का अनुदान मंजूर और जारी किया गया।

### व्यावसायिक संगठनों को अनुदान

क) वर्ष 2002-03 के दौरान, समाज विज्ञानियों के व्यावसायिक संगठनों द्वारा चलाई जा रही निम्नलिखित पत्रिकाओं को भा.सा.वि.अ. परिषद से तदर्थ वार्षिक अनुदान मंजूर किए गए:

**पत्रिका का नाम**

1. जरनल आफ पालिटिक्स, डिब्रूगढ़।
2. मैन एण्ड लाइफ, डिस्ट्रिक्ट मिदनापुर, प.बं.।
3. दि एशियन इकोनोमिक रीव्यु, हैदराबाद।

4. गांधी प्रसंग, इलाहाबाद।
5. इण्डियन जरनल आफ रीजनल साइंस, कोलकाता-700091।
6. पर्सपेक्टिव इन एज्युकेशन, बड़ोदा-390007।
7. दि इण्डियन जरनल आफ लेबर इकोनोमिक्स, नई दिल्ली-110022।
8. आई.एस.डी.ए. जरनल, तिरुवनन्तपुरम-695024।
9. गांधी मार्ग (हिन्दी में), नई दिल्ली-110002।
10. इण्डियन जरनल आफ गेरोनटोलाजी, उदयपुर-302004।
11. रीजनल सिमबोसिस, कानपुर।
12. जरनल आफ नार्थ-ईस्ट इण्डिया काउन्सिल फार सोशल रीसर्च, शिलांग-783003।
13. पालिटिकल इकोनोमी, जरनल आफ इण्डिया-1600017।
14. हिमालयन एण्ड सेन्ट्रल एशियन स्टडीज, नई दिल्ली-110067।
15. पंजाब जरनल आफ पालिटिक्स, अमृतसर-143005।
16. गांधी मार्ग, नई दिल्ली-110002।
17. फाल्टलाइन्स : राइटिंग आन कनफ्लिक्ट एण्ड रेजोल्युशन, नई दिल्ली-110001।
18. दि ओरिएन्टल एन्थ्रापालिजिस्ट, इलाहाबाद-110007।
19. इण्डियन एन्थ्रापालिजिस्ट, दिल्ली-110007।
20. विकास परिचर्चा, लखनऊ-226016।
21. अनल्स, दिल्ली-110007।
22. साउथ एशियन एन्थ्रापालिजिस्ट, रांची-834012।
23. अनव (हिन्दी), अलीगंज, लखनऊ-226024।
24. गुरू नानक जरनल आफ सोसिओलाजी, अमृतसर-143005।
25. अर्थ-विकास, वल्लभ विद्या नगर-388120।
26. साइकोलाजिकल स्टडीज, दिल्ली-110007।

ख) निम्नलिखित व्यावसायिक संगठनों को वर्ष 2002-2003 के लिए तदर्थ अनुरक्षण और विकास अनुदान मंजूर किए गए:

**समाज विज्ञानियों के व्यावसायिक संगठनों के नाम**

1. सेन्टर फार रीसर्च इन इण्डो-बंगलादेश रीलेशन्स, 107 जोधपुर पार्क (ग्राउन्ड फ्लोर), कोलकाता-7700068।
2. सेन्टर फार एनवायरनमेंट, सोशल एण्ड इकोनोमिक रीसर्च, पो.बा. नं. 113, रुडकी-247667।
3. इण्डियन सोशिओलाजिकल सोसायटी, 8 नेलसन मण्डेला रोड, वसंत कुंज, नई दिल्ली-110070।
4. सोसायटी फार पीस, सिक्युरिटी एण्ड डवलपमेंट स्टडीज, इलाहाबाद विश्वविद्यालय, इलाहाबाद।
5. मराठी अर्थशास्त्र परिषद, 1 कपिल अपार्टमेन्ट्स, तेजस सोसायटी के निकट, काथुर्ड, पुणे-411029।
6. दि इण्डियन इकोनोमिक एसोसिएशन, स्नातकोत्तर अर्थशास्त्र अध्ययन और अनुसंधान विभाग, रानी दुर्गावती विश्वविद्यालय, जबलपुर-482001।
7. साउथ एशियन रीसर्च सोसायटी, 309 जोधपुर पार्क, कोलकाता।

■■

# 9

# क्षेत्रीय केन्द्र

क्षेत्रीय केन्द्रों की स्थापना प्रशासन को विकेन्द्रीकृत करने, समाज विज्ञान अनुसंधान को व्यापक आधार प्रदान करने और समाज विज्ञान अनुसंधान प्रोत्साहित करने के लिए क्षेत्रों में समाज विज्ञान संस्थाओं को सम्मिलित करने के परिषद के कार्यक्रम के एक भाग के रूप में की गई थी। उनकी प्रमुख भूमिका निम्न प्रकार परिभाषित की गई थी:

- क्षेत्र में भा.सा.वि.अ.प. का प्रतिनिधित्व करना और भा.सा.वि.अ.प. सन्देश और कार्यक्रम क्षेत्र में समाज विज्ञानियों के बीच प्रसारित करना;
- क्षेत्र के समाज विज्ञानियों के विचारों और समस्याओं को यथावश्यक कार्रवाई हेतु भा.सा.वि.अ.प. के ध्यान में लाना;
- क्षेत्र के अन्दर समाज विज्ञान अनुसंधान को प्रोत्साहित करने के लिए क्षेत्र के समाज विज्ञानियों को निकट लाना; और
- क्षेत्र के समाज विज्ञानियों और राष्ट्रीय व अन्तर्राष्ट्रीय समाज विज्ञानियों के समुदाय के बीच एक कड़ी के रूप में कार्य करना।

भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद के छः क्षेत्रीय केन्द्र हैं। उनका स्थान और कार्यक्षेत्र निम्न प्रकार हैं:

- पर्वू क्षेत्रीय केन्द्र, कोलकाता, जिसका कार्यक्षेत्र है: बिहार, उड़ीसा, सिक्किम, पश्चिम बंगाल, झारखण्ड और अण्डमान एवं निकोबार द्वीपसमूह के संघ राज्य क्षेत्र;
- उत्तर-पूर्वी क्षेत्रीय केन्द्र, शिलांग, जिसका कार्यक्षेत्र है : अरुणाचल प्रदेश, असम, मणिपुर, मेघालय, मिजोरम, नागालैंड और त्रिपुरा।
- उत्तर-पश्चिम क्षेत्रीय केन्द्र, चण्डीगढ़, जिसका कार्यक्षेत्र है : हरियाणा, हिमाचल प्रदेश, जम्मू और कश्मीर, पंजाब तथा चण्डीगढ़ संघ राज्य क्षेत्र;
- उत्तर क्षेत्रीय केन्द्र, नई दिल्ली, जिसका कार्यक्षेत्र है : मध्य प्रदेश, राजस्थान, उत्तर प्रदेश, छत्तीसगढ़ तथा दिल्ली;
- दक्षिण क्षेत्रीय केन्द्र, हैदराबाद, जिसका कार्यक्षेत्र है : आन्ध्र प्रदेश, कर्नाटक, केरल, तमिलनाडु और लक्षद्वीप तथा पाण्डिचेरी संघ राज्य क्षेत्र;
- पश्चिम क्षेत्रीय केन्द्र, मुम्बई, जिसका कार्यक्षेत्र है : गुजरात, महाराष्ट्र, गोवा, दमन व दीव, दादरा व नागर हवेली के संघ राज्य क्षेत्र।

अनेक राज्य सरकारें भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद क्षेत्रीय केन्द्रों के कार्यकलापों और कार्यक्रमों के लिए वित्तीय सहायता प्रदान कर रही हैं। क्षेत्रीय केन्द्र निम्नलिखित कार्यकलाप आयोजित करते हैं :

- क्षेत्रीय भाषाओं में प्रलेखन और ग्रन्थसूचीय कार्य को प्रोत्साहित करना;
- क्षेत्र में सेमिनार/कार्यशालाएं/सम्मेलन आयोजित करना, विशिष्ट विद्वानों के व्याख्यान आयोजित करना;
- समाज विज्ञानियों की क्षेत्रीय व्यावसायिक

एसोसिएशनों और क्षेत्रीय भाषाओं में समाज विज्ञान पत्रिकाओं को सहायता प्रदान करना;

- पुस्तकालय अथवा क्षेत्रीय कार्य के लिए स्थान का दौरा करने वाले छात्रों/अध्येताओं को सस्ती लागत पर आवास सुविधा प्रदान करना (जहां संभव हो);
- शैक्षिक कार्य के वास्ते पुस्तकालयों और संस्थानों का दौरा करने के लिए अध्येताओं को अध्ययन अनुदान प्रदान करना;
- अध्यताओं को फोटोकापी सुविधाएं, विशेष रूप से पत्रिकाओं से चुने हुए लेखों आदि की फोटोकापियां प्रदान करना; और
- कोई अन्य कार्यकलाप जिससे क्षेत्र में समाज विज्ञान अनुसंधान को प्रोत्साहन मिले और/या जो भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद द्वारा सौंपा जाए।

क्षेत्रीय केन्द्रों ने भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद और कुछ राज्य सरकारों द्वारा प्रदत्त निधियों से, जहां वे स्थित हैं, पिछले वर्षों के दौरान अवस्थापना और अनुसंधान सहायता सुविधाएं विकसित कर ली हैं। इनमें होस्टल/अतिथि गृह सुविधाएं, अतिरिक्त पुस्तकालय स्थान, सम्मेलन कक्ष, सेमिनार कक्ष और प्रतिलेखन सुविधाएं सम्मिलित हैं।

### क्रियाकलाप

उत्तर क्षेत्रीय केन्द्र, नई दिल्ली, हिन्दी और अंग्रेजी में विद्वानों को समाज विज्ञान सामग्री प्रदान करने के वास्ते एक राष्ट्रीय केन्द्र के रूप में काम करता है। केन्द्र ने, 18 सेमिनारों, तीन कार्यशालाओं और एक संगोष्ठी के लिए आलोच्य अवधि के दौरान वित्तीय सहायता प्रदान की।

पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र, कोलकाता, बंगला तथा उड़िया के लिए एक राष्ट्रीय केन्द्र है। केन्द्र ने अपने पुस्तकालय में 175 पुस्तकें और 12 दैनिक समाचार-पत्र शामिल करके उसे सुदृढ़ बनाया। चीनी समाज विज्ञान अकादमी, बीजिंग, के चार चीनी विद्वानों ने वर्ष के दौरान केन्द्र का दौरा किया।

पश्चिम क्षेत्रीय केन्द्र, मुम्बई, ने वर्ष के दौरान 13 सेमिनारों, तीन सम्मेलनों और एक कार्यशाला के लिए वित्तीय सहायता प्रदान की। केन्द्र ने अध्ययन अनुदान स्कीम के अन्तर्गत, 9 पी.एच.डी. छात्रों को भी सहायता प्रदान की। केन्द्र ने 18 विदेशी और 9 भारतीय पत्रिकाएं मंगाई।

उत्तर-पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र, शिलांग, ने कुछेक अनुसंधान परियोजनाएं पूरी कर ली हैं तथा फिलहाल छः अनुसंधान परियोजनाओं पर कार्य कर रहा है। केन्द्र ने 27 सेमिनारों/कार्यशालाओं/सम्मेलनों के लिए वित्तीय सहायता प्रदान की तथा सात अध्येताओं को अध्ययन अनुदान किए। केन्द्र ने पांच डाक्टोरल अध्येताओं को आकस्मिकता अनुदान प्रदान किए। इसने मासिक प्रकाशन "नार्थ ईस्ट" प्रकाशित किया, जो चुनिन्दा समाचार-पत्रों से कतरनों का एक प्रकाशन है।

उत्तर-पश्चिम क्षेत्रीय केन्द्र, चण्डीगढ़ ने नियमित आधार पर "सोशल साइंस डाक्युमेन्टेशन लिस्ट" प्रकाशित की। यह वर्तमान लेखों की एक अनुक्रमणिका भी तैयार कर रहा है जिसमें प्रमुख दैनिक समाचार-पत्रों में प्रकाशित क्षेत्र के आर्थिक, राजनीतिक और सामाजिक कार्यकलापों को कवर किया गया है। इसने, "सामाजिक विज्ञान खबर सूची" शीर्षक के अन्तर्गत, चुनिन्दा पंजाबी भाषा समाचार-पत्रों में प्रकाशित समाज विज्ञानियों के लिए रूचिकर समाचारों और सम्पादकों की एक त्रैमासिक अनुक्रमणिका तैयार की है।

इसके अलावा, इसने 22 सेमिनारों के लिए वित्तीय सहायता भी प्रदान की तथा 11 अध्येताओं को अध्ययन अनुदान मंजूर किए।

दक्षिण क्षेत्रीय केन्द्र, हैदराबाद, "डाटाबेस आन इण्डियन इकोनोमी" का नियमित रूप से प्रकाशन कर रहा है। इसने, जम्मू और कश्मीर, पंजाब, मेघालय, सिक्किम और कर्नाटक से विधानमण्डलों की रिपोर्टें एकत्र करने के वास्ते एक "राजकीय प्रलेख प्रकोष्ठ" भी कायम किया है। केन्द्र ने 9 सेमिनारों और तीन कार्यशालाओं के लिए आर्थिक सहायता प्रदान की। इसने तीन अध्येताओं को अध्ययन अनुदान भी प्रदान किए।

## पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र, कोलकाता

पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र, कोलकाता, ने वर्ष 2002-2003 के दौरान अपने सामान्य कार्यकलाप जारी रखे।

### अतिथि गृह

पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र के अतिथि गृह ने उन अध्येताओं को

आवास की सुविधा प्रदान करना जारी रखा जो अपने अनुसंधान कार्य के सिलसिले में अथवा सेमिनारों/पुनश्चर्या पाठ्यक्रमों/कार्यशाला आदि में भाग लेने व अन्य शैक्षिक प्रयोजनार्थ कोलकाता आए। इस अवधि के दौरान 98 अध्येताओं को अतिथि गृह में आवास की व्यवस्था की गई।

### अध्ययन अनुदान

इस अवधि के दौरान पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र ने विभिन्न पुस्तकालयों/अभिलेखागार आदि में सामग्री का परामर्श करने के वास्ते कोलकाता आने वाले चार अध्येताओं को अध्ययन अनुदान मंजूर किए।

### अनुसंधान प्रोत्साहन

आलोच्य अवधि के दौरान पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र ने महिशादल राज कालेज के प्रभारी-शिक्षक, प्रोफेसर पी.सी. सामन्त को, 13 और 14 फरवरी 2002 को आयोजित उनके सम्मेलन की कार्यवाही खण्ड के प्रकाशन हेतु 15 नवम्बर 2002 को 10,000/- रुपए का आंशिक अनुदान मंजूर किया।

### विदेशी अतिथि

चीनी समाज विज्ञान अकादमी, बीजिंग से प्रोफेसर वई होउकई चेन याओ, लियु कई और झांग शुनहोंग ने भारत-चीन सांस्कृतिक विनिमय कार्यक्रम के अन्तर्गत भा.सा.वि.अ.प. के अतिथि के रूप में भारत का दौरा किया। वे 17 नवम्बर 2002 को कोलकाता आए और केन्द्र का दौरा किया। कोलकाता में अपने प्रवास के दौरान उन्होंने अपनी रुचि के अनेक स्थानों का दौरा किया, जैसे कि विक्टोरिया मेमोरियल, इण्डियन म्युजियम, साइंस सिटी, इत्यादि और भारतीय सांख्यिकीय संस्थान, कोलकाता विश्वविद्यालय तथा नेशनल लायब्रेरी में अनेक विद्वानों के साथ बैठक की।

### पुस्तकालय

आलोच्य अवधि के दौरान पुस्तकालय के संग्रह में 175 पुस्तकें शामिल की गईं। इस अवधि के दौरान बारह दैनिक समाचार-पत्र मंगाए गए।

अन्य संस्थानों से पुस्तकालय का दौरा करने वाले अनुसंधानकर्ताओं के लिए सामान्य पुस्तकालय सेवाएं आयोजित की गईं। इस अवधि के दौरान 91,424 पृष्ठों की फोटोकापी सामग्री अध्येताओं को सप्लाई की गई।

## उत्तर क्षेत्रीय केन्द्र, नई दिल्ली

### सेमिनार

1. भारत में धर्म का समाजशास्त्र, सामाजिक प्रणाली अध्ययन केन्द्र, जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय, नई दिल्ली-110067, 8,000/- रुपए।
2. परिवार का हिन्दी और संस्कृत लेखों में चित्रण, महिला अध्ययन और विकास केन्द्र समाज विज्ञान संकाय, बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी-221005, 10,000/- रुपए।
3. कश्मीर में शान्ति की संभावनाएं, अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति अध्ययन केन्द्र, नई दिल्ली-110049, 8,000/- रुपए।
4. संधारणीय विकास हेतु समाजशास्त्र का अनुप्रयोग: मुद्दे और संभावनाएं, प्रयुक्त समाजशास्त्र केन्द्र, नई दिल्ली-110055, 8,000/- रुपए।
5. समाजशास्त्र पर पुनर्विचार : भारतीय संदर्भ, सामाजिक पद्धति अध्ययन केन्द्र, जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय (ज.ने.वि.), नई दिल्ली-110067, 10,000/- रुपए।
6. चीन में क्षेत्रीय असमानता तथा भावी विकास, उत्तर क्षेत्रीय केन्द्र, ज.ने.वि. नई दिल्ली-110067, 7,000/- रुपए।
7. मानव अधिकार, वैश्विकरण और विकास, मानव अधिकार शिक्षण और अनुसंधान कार्यक्रम, अन्तर्राष्ट्रीय अध्ययन स्कूल, ज.ने.वि. नई दिल्ली-110015, 12,000/- रुपए।
8. अक्षमता और मानव अधिकार, राष्ट्रीय विकास तथा राष्ट्र निर्माण हेतु कार्यकलापों के प्रोत्साहन हेतु सोसायटी, नई दिल्ली-110029, 5,000/- रुपए।
9. भारतीय अमरीकी अध्ययन एसोसिएशन, राजनीतिक विज्ञान विभाग, मोहन लाल सुखाड़िया का 35वां वार्षिक सम्मेलन, विश्वविद्यालय, उदयपुर-313001, 10,000/- रुपए।
10. राजस्थान के अनुसूचित क्षेत्र में विकास उपाय, राजस्थान अध्ययन हेतु भारतीय नेटवर्क, जयपुर-302015, 10,000/- रुपए।
11. जनजातियों और विस्थापन पर 14वीं आधारभूत

राजनीतिक चर्चा, विकासशील देश अनुसंधान केन्द्र, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली-110007, 10,000/- रुपए।

12. प्राकृतिक संसाधन प्रबंधन की स्थानिक सूचना पद्धति, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली-110007, 10,000/- रुपए।
13. मानव क्षमताओं का निर्माण : एक सुविज्ञ सोसायटी की दिशा में, राजकीय स्नातकोत्तर कला और वाणिज्य कालेज, बिलासपुर, 10,000/- रुपए।
14. विकेन्द्रीकृत अधिशासन और ग्राम विकास, ग्रामोदय कालेज और अनुसंधान संस्थान, अमरपुरकाशी, बिलारी-202411, 8,000/- रुपए।
15. सी.आई.एस. : वैश्विकीरण के युग में राजनीति और अर्थशास्त्र, रूसी केन्द्र, मध्य एशियाई और यूरोपीय अध्ययन, एस.आई.एस., ज.ने.वि., नई दिल्ली-110067, 10,000/- रुपए।
16. नेपाल में माओ विद्रोह और मानव अधिकार : सामाजिक अधिकारिता सोसायटी, नई दिल्ली-110018, 7,000/- रुपए।
17. अमरीकन और मुस्लिम विश्व, अमरीकी और पश्चिम यूरोपीय अध्ययन केन्द्र, एस.आई.एस., ज.ने.वि., नई दिल्ली-110067, 9,000/- रुपए।

### कार्यशालाएं

अमरीकन और मुस्लिम विश्व, अमरीकी और पश्चिम यूरोपियाई अध्ययन केन्द्र, एस.आई.एस. ज.ने.वि., नई दिल्ली-110067, 9,000/- रुपए।

अयोग्यता और शिक्षा : विगत और सम्भावना, सामाजिक अनुसंधान और कार्रवाई एसोसिएशन (ए.एस.आर.ए.), जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय के सहयोग से, ज.ने.वि. विकलांग व्यक्ति एसोसिएशन, ज.ने.वि., नई दिल्ली-110067, 8,000/- रुपए।

समकालीन राजनीति और इतिहास, समकालीन इतिहास अभिलेखागार द्वारा आयोजित, ज.ने.वि., नई दिल्ली-110067, 8,000/- रुपए।

### संगोष्ठी

1. मानव क्षमताओं का निर्माण : एक सुविज्ञ सोसायटी की दिशा में, राजकीय स्नातकोत्तर कला और वाणिज्य कालेज, बिलासपुर, 10,000/- रुपए।

## उत्तर-पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र, शिलांग

### पूरी हो गई परियोजनाएं

1. जनसंख्या और विकास शिक्षा प्रकोष्ठ के कार्यक्रमों का मूल्यांकन, सी.जे. थामस, उ.पू.क्षे.के.-भा.सा.वि.अ.प.।
2. उत्तर-पूर्व भारत में श्रम अध्ययनों के बारे में सटिप्पण ग्रन्थसूची, सी.जे. थामस, उ.पू.क्षे.कें. -भा.सा.वि.अ.प.।
3. कर्बी अंगलोंग राजनीति में परिवर्तन, टी. भट्टाचार्जी, राजनीतिक विज्ञान विभाग, असम विश्वविद्यालय, सिल्चर।
4. नागालैंड और मणिपुर राज्यों में विद्रोह का भूगोल, आर. गोपालकृष्णन, और सी.जे. थामस, उ.पू.क्षे.कें.-भा.सा.वि.अ.प.।

### चल रही परियोजनाएं

1. मणिपुर और नागालैंड राज्यों में विद्रोह का भूगोल।
2. शिलांग के विशेष संदर्भ में मेघालय में कामकाजी महिलाएं।
3. नागालैंड राज्य में राजनीतिक विज्ञान विषय की स्थिति।
4. मातृ और बाल स्वास्थ्य स्थिति का मूल्यांकन : मेघालय की जनजातियों के बीच मानवशास्त्रीय अध्ययन।
5. समाज विज्ञानों में एम.फिल. और पी.एच.डी. शोध निबन्धों का सर्वेक्षण।
6. उत्तर-पूर्व भारत के संबंध में समाज विज्ञानियों का रजिस्टर।

### अध्ययन अनुदान

पुस्तकालयों का परामर्श करने के लिए वर्तमान अवधि के दौरान सात अध्येताओं को उ.पू.क्षे.कें. अध्ययन अनुदान सुविधाएं प्रदान की गईं।

### सेमिनार/कार्यशालाएं/सम्मेलन

1. वैश्विकरण, रोजगार, उत्प्रवास और प्रवृत्तियां : भारत के लिए उत्तर-पूर्वी क्षेत्र के लिए प्रासंगिकता, 10,000/- रुपए।
2. संधारणीय विकास हेतु उत्तर-पूर्व भारत में

जैव-विविधता और पर्यावरणीय नीतियों की भूमिका, 10,000/- रुपए।

3. उत्तर-पूर्व भारत में पारम्परिक संस्थान और प्रजातांत्रिक अधिशासन, 5,000/- रुपए।

4. पर्यावरणीय और प्राकृतिक संकट प्रबंधन का अनुरक्षण, 10,000/- रुपए।

5. उत्तर-पूर्व में बौद्ध : अरुणाचल प्रदेश का एक मामला अध्ययन, 10,000/- रुपए।

6. पूर्व-उपनिवेश उत्तर-पूर्व भारत में अर्थव्यवस्था और सोसायटी, 10,000/- रुपए।

7. उत्तर-पूर्व भारत में स्वदेशी उद्यमशीलता का उद्भव : समस्याएं और संभावनाओं पर सम्मेलन, 10,000/- रुपए।

8. मानव आन्दोलन : उत्तर-पूर्व भारत में नेपाली, 10,000/- रुपए।

9. मिजोरम में प्रशासनिक पद्धति का विकास और मूल्यांकन, 7,000/- रुपए।

10. अनुसंधान रीतिविज्ञान और वैज्ञानिक अनुसंधान में जी.आई.एस. अनुप्रयोग, 5,000/- रुपए।

11. भारतीय लोककथा कांग्रेस की पच्चीसवीं बैठक, 10,000/- रुपए।

12. राष्ट्रीय एकीकरण शिविर-सह-कार्यशाला, 10,000/- रुपए।

13. उत्तर-पूर्व भारत के विशेष संदर्भ में संसदीय प्रजातंत्र, 5,000/- रुपए।

14. उत्तर-पूर्व भारत में समाजशास्त्र के शिक्षण और अनुसंधान के 35 वर्ष : इसका विकास और संभावनाएं, 10,000/- रुपए।

15. उत्तर-पूर्व भारत शिक्षा सोसायटी (एन.ई.आई.ई. एस.) का बारहवां वार्षिक सम्मेलन, शिक्षा विभाग, अरुणाचल विश्वविद्यालय द्वारा दोइमुख में आयोजित, 10,000/- रुपए।

16. उत्तर-पूर्व भारत के ताई, 10,000/- रुपए।

17. मानव जाति की उत्तरजीविता के लिए शिक्षा पर सम्मेलन, 10,000/- रुपए।

18. उत्तर-पूर्व भारत के विशेष संदर्भ में सुरक्षा और विकास मुद्दों पर परिप्रेक्ष्य, 10,000/- रुपए।

19. वेरिअर एलविन और उत्तर-पूर्व भारत की जनजातियां, 10,000/- रुपए।

20. अभिज्ञान का निर्माण : विश्व और स्थानीय, 10,000/- रुपए।

21. एन.ई.आई.एच.ए. का तेइसवां वार्षिक सम्मेलन, 10,000/- रुपए।

22. उत्तर-पूर्व भारत के संदर्भ में कृषि विकास और आर्थिक सुधार, 10,000/- रुपए।

23. भारत के उत्तर-पर्वी राज्यों में सार्वजनिक वितरण प्रणाली, 15,000/- रुपए।

24. मिजोरम में शहरी स्थानीय स्व:शासन : समस्याएं और संभावनाएं, 10,000/- रुपए।

25. सांस्कृतिक विविधता की समस्याएं : नीतिगत प्रतिक्रिया और परिणाम, 10,000/- रुपए।

26. असम राज्य में मानव अधिकार, 10,000/- रुपए।

## डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां

उत्तर-पूर्व पर्वतीय विश्वविद्यालय के निम्नलिखित अनुसंधान अध्येता भा.सा.वि.अ.प. की केन्द्र प्रायोजित डाक्टोरल अध्येतावृत्ति के अंतर्गत अपना अनुसंधान कार्य जारी रखे हुए हैं और वे सभी अपना अध्येतावृत्ति अनुदान केन्द्र के माध्यम से प्राप्त कर रहे हैं।

1. सुजाता दत्त हजारिका, समाजशास्त्र विभाग, उ.पू. प.वि., शिलांग, को "असम के प्रवासी चाय बागान श्रमिकों का समामेलन" विषय पर।

2. श्रीमती गीता पायल, समाजशास्त्र विभाग, उ.पू.प. वि., शिलांग, को "आन्ध्र प्रदेश में बाल श्रम के सामाजिक आयाम" विषय के लिए।

3. श्रीमती किमखोइहोई बैती, अर्थशास्त्र विभाग, उ. पू.प.वि., शिलांग, को "मणिपुर राज्य में जनजातीय भू-पद्धति और सामाजार्थिक स्थिति पर इसका प्रभाव" विषय पर।

## डाक्टोरल अध्येताओं के लिए आकस्मिक अनुदान

निम्नलिखित अनुसंधान/अध्येताओं को प्रत्येक का 5,000/- रुपऐ का आकस्मिक अनुदान प्रदान किया गया:

1. ए.एस. यर्सा, वाणिज्य विभाग, मणिपुर विश्वविद्यालय, कांचीपुर, को "उत्तर-पूर्व भारत में फल प्रसंस्करण उद्योग का निष्पादन और मूल्यांकन" पर उनके शोध निबन्ध के लिए।

2. बेनजोंग कुम्बा इम्चेन, शिक्षा विभाग, नागालैंड विश्वविद्यालय, को विश्वविद्यालय शिक्षकों और छात्रों के बीच पर्यावरणीय जागरूकता और नागालैंड में पर्यावरणीय शिक्षा के प्रति उनकी अभिरूचियों" के संबंध में उनके शोध निबन्ध के लिए।

3. केडिलेज़ी किखी, समाजशास्त्र विभाग, उ.पू.प.वि., शिलांग को "नागालैंड में शिक्षित बेरोजगारों के संबंध में एक समाजशास्त्रीय अध्ययन" के संबंध में उनके शोध निबन्ध के लिए।

4. सुजाता दत्ता हजारिका, समाजशास्त्र विभाग, उ.पू.प.वि., शिलांग को "नागालैंड में शिक्षित बेरोजगारों के संबंध में एक समाजशास्त्रीय अध्ययन" के संबंध में उनके शोध निबन्ध के लिए।

5. अमरजीत सिंह, समाजशास्त्र विभाग, उ.पू.प.वि, शिलांग, को "बेरोजगारों की समस्याओं" के लिए।

### व्याख्यानमाला

1. प्रजातन्त्र, हिंसा और परिवर्तन, सातवीं उ.पू.क्षे.कें.-उ.पू.प.वि. वार्षिक व्याख्यानमाला, अजय साहनी, कार्यकारी निदेशक, संघर्ष प्रबंधन संस्थान, नई दिल्ली, द्वारा, अप्रैल 2002 में उ.पू.प.वि. शिलांग।
2. प्रजातंत्र का विरोधाभास, बी.पी. मिश्रा, हिमालय अध्ययन केन्द्र, उत्तर बंगाल विश्वविद्यालय, सितम्बर 2002, उ.पू.प.वि., शिलांग।
3. बीसवीं शताब्दी में अर्थशास्त्र की विकास स्थिति, आठवीं उ.पू.क्षे.कें.-उ.पू.प.वि. वार्षिक व्याख्यानमाला, अमिय कुमार बागची, निदेशक, कोलकाता विकास अध्ययन संस्थान, उ.पू.प.वि. शिलांग, 12 और 13 मार्च 2003।
4. आधुनिकतावाद पर एक वार्ता, दर्शनशास्त्र विभाग, श्री एस.सी. डेनियल, उ.पू.प.वि., संकाय सदस्य, अनुसंधान अध्येता और छात्र।

### पुस्तकें

- वार्षिक रिपोर्ट, 2001-2002, पहली बार बुकलेट फार्म में प्रकाशित।
- "दि नागा क्रोनिकल", वी.के. नुह द्वारा संकलित और वेटशोखरोलो लसुह द्वारा सम्पादित, केन्द्र द्वारा रीजेन्सी पब्लिकेशन्स, नई दिल्ली के माध्यम से प्रकाशित।
- "न्यूज आन नार्थ-ईस्ट", चुनिन्दा समाचार पत्रों से मासिक पत्र कतरनें।
- "डायमेन्शन्स आफ डवलपमेंट इन नागालैंड", सी.जे. थामस और गुरूदास दास द्वारा (सं.), द्वारा रीजेन्सी पब्लिकेशन्स, नई दिल्ली।
- "डायमेन्शन्स आफ डिस्प्लेस्ड पीपल इन नार्थ-ईस्ट इण्डिया", सी.जे. थामस (सं.), द्वारा रीजेन्सी पब्लिकेशन्स, नई दिल्ली।

### उत्तर-पश्चिम क्षेत्रीय केन्द्र, चण्डीगढ़

केन्द्र ने निम्नलिखित सेमिनारों के लिए वित्तीय सहायता प्रदान की :

1. "रीथींकिंग नेरेटिव्ज इन कलचरल स्टडीज", सायंकालीन अध्ययन विभाग, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 17,000/- रुपए।
2. ग्रामीण निर्धनता अपशमन कार्यक्रम और भारत में संधारणीय विकास, लोक प्रशासन विभाग, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 17,000/- रुपए।
3. "मार्जिनलाइज़्ड ग्रुप्स इन नार्थ वैस्ट इण्डिया : चेन्जिज एण्ड रेसपोंस", समाजशास्त्र विभाग, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 17,000/- रुपए।
4. "डेमोग्राफिक डायनेमिज्म इन इण्डिया विद स्पेशल फोकस आन दि सेन्सस 2002", भूगोल विभाग, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 15,000/- रुपए।
5. "इन्फोर्मेशन प्रोडक्ट्स एण्ड सर्विसिज इन सोशल साइन्सिज", पुस्तकालय और सूचना विज्ञान विभाग, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 17,000/- रुपए।
6. "साइंस, टेक्नोलोजी एण्ड सोसायटी (प्रोटोहिस्टोरिक टू दि कन्टेम्पोरेरी पीरियड)", उत्तर-पश्चिम क्षेत्र पर विशेष सत्र के साथ, इतिहास विभाग, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 17,000/- रुपए।
7. "सेमिनार-कम-ट्रेनिंग वर्कशाप आन करेन्ट मेनेजमेंट प्रेक्टिस इन मेन्टल रीटार्डेशन", शिक्षा विभाग, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 17,000/- रुपए।

8. "वीमेन इन आर्म्ड फोर्सिज : चेलेन्जिज एण्ड प्रोस्पेक्ट्स", रक्षा और महत्वपूर्ण अध्ययन विभाग, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 17,000/- रुपए।
9. "डायनेमिक्स आफ इण्डियाज सिक्युरिटी इन नार्थ-वेस्टर्न रीजन – चेलेन्जिज एण्ड रेस्पोन्सिज" रक्षा और राष्ट्रीय सुरक्षा अध्ययन केन्द्र, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 17,000/- रुपए।
10. "करीकुलम डवलपमेंट इन कामर्स, विश्वविद्यालय व्यवसाय स्कूल, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 17,000/- रुपए।
11. "क्वालिटी आफ मेनेजमेंट एज्युकेशन इन इण्डिया: फेसिंग दि चेलेन्ज आफ चेंज", विश्वविद्यालय व्यावसाय स्कूल, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 17,000/- रुपए।
12. "मिडिवल पायट्री एण्ड इट्स सोशल रेलेवेंस इन दि माडर्न पंजाब विद स्पेशल रेफ्रेंस टू नार्थ-वेस्टर्न रीजन", गुरू नानक सिख अध्ययन विभाग, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 17,000/- रुपए।
13. "रोल आफ मिडिया इन सोसायटी", जन संचार विभाग, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 20,000/- रुपए।
14. "दि रेलेवेंस आफ स्पोर्ट्स इन माडर्न सोसायटी विद स्पेशल रेफ्रेंस टू नार्थ-वेस्टर्न रीजन", शारीरिक शिक्षा विभाग, पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़, 17,000/- रुपए।
15. "प्राबलम्स एण्ड प्रोस्पेक्ट्स आफ स्माल बिजनेस इन नार्थ वेस्टर्न इण्डिया", व्यवसाय और अर्थशास्त्र विभाग, गुरू जाम्भेश्वर विश्वविद्यालय, हिसार, 17,000/- रुपए।
16. "ग्लोबलाइजेशन एण्ड पालिटिकल इकोनोमी", श्री गुरू गोविन्द सिंह कालेज, सेक्टर-26, चण्डीगढ़, 12,000/- रुपए।
17. "रीथिंकिंग वीमेन : कलचर, लिटरेचर एण्ड मिडिया", डी.ए.वी. महिला कालेज, सेक्टर-36, चण्डीगढ़, 12,000/- रुपए।
18. "रीथिंकिंग दि स्ट्रेटेजी फार दि इन्डस्ट्रियल ग्रोथ इन पंजाब : लेसन्स फ्राम दि न्यु इकोनोमिक रिफोर्म्स", डी.ए.वी. कालेज, सेक्टर-10, चण्डीगढ़, 12,000/- रुपए।
19. "प्राबलम्स एण्ड प्रास्पेक्ट्स : एन्ट्रीप्रीन्योरशिप इन नार्थ-वेस्टर्न रीजन" राजकीय कालेज, एस.ए.एस. नगर, मोहाली, 12,000/- रुपए।
20. "इकोनोमिक स्टेट्स आफ वीमेन इन इण्डिया विद स्पेशल रेफ्रेन्स टू नार्थ वेस्टर्न रीजन", देव समाज महिला कालेज, सेक्टर 45 बी, चण्डीगढ़, 12,000/- रुपए।
21. "वीमेन एम्पावरमेंट इन नार्थ वेस्टर्न रीजन", मास्टर तारा सिंह स्मारक महिला कालेज, लुधियाना, 12,000/- रुपए।
22. "एक्सप्लोरिंग इण्डियन आइडेन्टिटी इन माडर्न इण्डिया", महाराजा प्रताप नेशनल (पी.जी.) कालेज, मुलाना (अम्बाला), 12,000/- रुपए।

## विख्यात समाज विज्ञानियों द्वारा व्याख्यानमाला

क्षेत्रीय केन्द्र ने अपने विशिष्टीकरण वाले क्षेत्रों में और वर्तमान हित के विषयों पर विख्यात समाज विज्ञानियों द्वारा व्याख्यान आयोजित किए। ये व्याख्यानमालाएं महान अकादमिक तथा व्यावहारिक महत्व के विषयों पर प्रख्यात विद्वानों द्वारा किए गए अनुसंधान कार्य पर आधारित थी और आम सार्वजनिक व्याख्यानों से भिन्न थी।

वर्ष 2002-2003 के दौरान निम्नलिखित विद्वानों ने व्याख्यान दिए :

1. "पार्टिसिपेटरी रीसर्च : सुजाने स्पीक, 7 अप्रैल 2002।
2. "अम्बेडकर एण्ड हिज अनफुलफील्ड ड्रीम्स", एस.के. थोरट, 12 अगस्त 2002।
3. "फेल्युर्स आफ इण्डियन डवलपमेंट प्रोसेस ड्युरिंग दि लास्ट फिफ्टी ईअर्स", वी.आर. पंचमुखी, अध्यक्ष, भा.सा.वि.अ.प., 5 सितम्बर 2002।
4. "पालिटिकल इस्लाम : यस्टरडे, टूडे एण्ड टूमारो", जे.पी.एस. ओबराय, 13 सितम्बर 2002।
5. "क्वालिटेटिव अप्रोच टू सोशल साइंस रीसर्च : थ्योरी एण्ड प्रेक्टिस", सुजाने स्पीक, पीटर केलेट और के.सी. कैस्था, 11 अक्तूबर 2002।
6. "रोल आफ अम्बेडकर इन कामर्स एण्ड इकोनोमिक्स", ओम प्रकाश, 13 नवम्बर 2002।

7. ''स्ट्रेस मेनेजमेंट'', जितेन्द्र मोहन, 27 नवम्बर 2002।
8. ''एडमिनिस्ट्रेटिव रिफोर्म्स एण्ड सस्टेनेबिल इकोनोमिक ग्रोथ'', विनायक रे, 12 दिसम्बर 2002।
9. ''टूवर्ड्स ए थ्योरी आफ करेप्शन एण्ड इट्स इरेडिकेशन'', एस.एल. शर्मा, 11-13 मार्च 2003।

## अध्ययन अनुदान

केन्द्र ने ग्यारह विद्वानों को अध्ययन अनुदान मंजूर किए।

## फोटोकापिंग सेवाएं

क्षेत्रीय केन्द्र, भा.सा.वि.अ.प. पुस्तकालय तथा पंजाब विश्वविद्यालय पुस्तकालय का दौरा करने वाले छात्रों, अनुसंधानकर्ताओं और संकाय सदस्यों को मामूली दरों पर फोटोकापिंग सेवाएं प्रदान करता है। यह एक बहुत ही लोकप्रिय सेवा है और अध्येताओं द्वारा इसका व्यापक रूप से उपयोग किया जाता है। बाहरी अध्येताओं द्वारा समाज विज्ञान पत्रिकाओं से लेखों की फोटोप्रतियों के अनुरोध भी पूरी किए जाते हैं। आलोच्य अवधि के दौरान 64,000 लेखों की फोटोकापी की गई।

## सेमिनार-सह-अतिथि गृह कम्प्लेक्स

1. कम्प्लेक्स में सेमिनार कक्षों की सुविधाएं, पंजाब विश्वविद्यालय के 165 समाज विज्ञान/विज्ञान विभागों और पंजाब, हरियाणा, चण्डीगढ़ संघ राज्य क्षेत्र और केन्द्रीय सरकार विभागों को सेमिनार/सम्मेलन, कार्यशालाएं आदि आयोजित करने के लिए मुहैय्या की गई।
2. केन्द्र के अतिथि गृह ने, चण्डीगढ़ आने वाले अनुसंधान अध्येताओं और समाज विज्ञानियों को अपने अनुसंधान व अन्य अकादमिक प्रयोजनार्थ आवास की सुविधा मुहैय्या की। आलोच्य अवधि के दौरान 1250 अध्येताओं ने आवास सुविधा का लाभ उठाया।

## पुस्तकालय

1. क्षेत्रीय केन्द्र के पुस्तकालय में 45 समाज विज्ञान पत्रिकाएं मंगाई जाती हैं जिनमें विदेश से मंगाई जाने वाली 20 पत्रिकाएं सम्मिलित हैं, जो प्रमुख समाज विज्ञान क्षेत्रों से संबंधित हैं। इनमें से अधिकांश पत्रिकाएं पंजाब विश्वविद्यालय पुस्तकालय व क्षेत्र के अन्य प्रमुख पुस्तकालयों द्वारा नहीं मंगाई जाती हैं। इसके अलावा, केन्द्र में भा.सा.वि.अ.प. के राष्ट्रीय समाज विज्ञान प्रलेखन केन्द्र से कुछ पत्रिकाएं प्राप्त होती हैं।

   केन्द्र, ''सोशल साइंस डाक्युमेंटेशन लिस्ट'' नियमित रूप से प्रकाशित करता है। इस लिस्ट में क्षेत्रीय केन्द्र के पुस्तकालय को प्राप्त होने वाली विभिन्न पत्रिकाओं के लेख सम्मिलित होते हैं। आलोच्य अवधि के दौरान वर्ष 2001 से संबंधित ''सोशल साइंस डाक्युमेंटेशन लिस्ट'' खण्ड 14 (1 और 2), जो छमाही रूप से प्रकाशित किया जाता है, जारी किया गया तथा क्षेत्र के विभिन्न समाज विज्ञान विभागों और कालेजों को वितरित किया गया तथा 2002 के प्रथम अर्ध के संबंध में खण्ड 15 पर कार्यवाही चल रही है। केन्द्र, क्षेत्र के विश्वविद्यालयों और कालेजों के अनुसंधानकर्ताओं, अध्येताओं और संकाय सदस्यों के उपयोगार्थ विभिन्न विषयों/क्षेत्रों को कवर करते हुए वर्तमान विषयों पर ग्रन्थसूचियां तैयार कर रहा है।
2. केन्द्र, प्रमुख समाचार-पत्रों में छपने वाले आर्थिक, राजनीतिक और सामाजिक कार्यकलापों को कवर करते हुए वर्तमान लेखों की एक अनुक्रमणिका तैयार कर रहा है। इन लेखों की कतरनें उपयोगकर्ताओं के लिए पुस्तकालय में उपलब्ध हैं। वर्ष 2002-2003 के दौरान केन्द्र ने अप्रैल 2002 से मार्च 2003 तक की अवधि को कवर करते हुए ''सोशल साइंस न्यूज इन्डेक्स'' खण्ड 8 (3 और 4) तथा 9 (1 और 2) प्रकाशित किया। खण्ड 9 अंक 3 के संबंध में कार्य प्रगति पर है।
3. क्षेत्रीय केन्द्र, चुनिन्दा पंजाबी भाषा समाचार-पत्रो में छपने वाले, समाज विज्ञानियों के लिए रूचिकर सम्पादकीय और समाचारों की ''सामाजिक विज्ञान खबर सूची'' नामक एक त्रैमासिक अनुक्रमणिक तैयार कर रहा है। यह अनुक्रमणिका जनवरी 2001 में शुरू की गई थी तथा अक्तूबर-दिसम्ब 2000 अवधि से संबंधित प्रथम अंक इस अवसर पर जारी किया गया। अनुक्रमणिका अ

अपने प्रकाशन के तीसरे वर्ष में है तथा अप्रैल 2002-मार्च 2003 अवधि से संबंधित चार अंक आलोच्य अवधि के दौरान जारी किए गए।

4. वर्ष के दौरान केन्द्र को राष्ट्रीय समाज विज्ञान प्रलेखन केन्द्र से 114 पुस्तकें प्राप्त हुईं।

केन्द्र, क्षेत्र में विश्वविद्यालय और कालेज - दोनों स्तर पर ''विषयोन्मुखी सेमिनार'' आयोजित करने के लिए निरन्तर वित्तीय सहायता प्रदान करता है। वर्ष 2002-2003 के दौरान केन्द्र ने सेमिनार अनुदान समिति की सिफारिशों पर, क्षेत्र के समाज विज्ञान विभागों/कालेजों को 22 सेमिनारों के लिए अनुदान मंजूर किए।

## दक्षिण क्षेत्रीय केन्द्र, हैदराबाद

केन्द्र ने निम्नलिखित सेमिनार और कार्यशालाएं आयोजित करने के लिए वित्तीय सहायता प्रदान की:

### सेमिनार

1. ''दि पुलिस - दि एक्सपेक्टेशन्स एण्ड रीअलिटीज'', लोक प्रशासन विभाग, रेलवे डिग्री कालेज, सिकन्दराबाद, 3,000/- रुपए।
2. ''सिक्युरिटी इश्यूज इन साउथ एशिया : आल्टर्नेटिव पर्सपेक्टिव्ज'', नाभिकीय निःशस्त्रीकरण और शान्ति गठबंधन, हैदराबाद, 10,000/- रुपए।
3. ''एक्सप्लोरेशन्स इन एनवायरनमेंटल हिस्ट्री आफ आन्ध्र प्रदेश, सेवन्टीन्थ सेन्चरी टू दि फर्स्ट हाफ आफ ट्वेनटीयथ सेन्चरी'', इतिहास विभाग, उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद, 5,000/- रुपए।
4. ''ग्लोबलाइजेशन : इण्डियन स्टेट एण्ड एज्युकेशनल पर्सयुट्स'', समाजशास्त्र विभाग, उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद, 8,000/- रुपए।
5. ''वीमेन्स राइट्स एण्ड चेन्जिंग रोल्स एट हैदराबाद'', समाजशास्त्र विभाग, उस्मानिया विश्वविद्यालय महिला कालेज, 5,000/- रुपए।
6. ''इकोनोमिक रिफोर्म्स एण्ड इण्डियन इकोनोमी: ए डवलपमेंट एक्सपीरिएन्स'', अर्थशास्त्र विभाग, उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद, 8,000/- रुपए।
7. इन्टर-लिंकेजिज आफ ब्राइबरी मार्केट विद क्राइम, पालिटिक्स एण्ड इकोलोजिकल डवलपमेंट'', अर्थशास्त्र विभाग, श्री वेंकटेश्वर विश्वविद्यालय, तिरुपति, 5,000/- रुपए।
8. ''रीजनल डवलपमेंट एण्ड स्पेटिअल इन्फोर्मेशन टेक्नोलोजीज'', भूगोल विभाग, उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद, 5,000/- रुपए।
9. ''ई-गवर्नेन्स इनिशिएटिव्ज इन इण्डिया : अपोरच्युनिटीज एण्ड चेलेन्जिज'', लोक प्रशासन विभाग, उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद, 5,000/- रुपए।

### कार्यशालाएं

1. ''रीसर्च मेथोडोलाजी कोर्स'', पर कार्यशाला, शिक्षा और अनुसंधान प्रबंधन संस्थान, बेलगांव, 12,000/- रुपए।
2. ''टेक्स रिफोर्म्स इन इण्डिया'' पर राष्ट्रीय कार्यशाला, 20 दिसम्बर 2002, वाणिज्य विभाग, निजाम कालेज, हैदराबाद, 5,000/- रुपए।
3. ''रीसर्च मेथोडोलाजी वर्कशाप इन सोशल साइन्सिज'', राजनीतिक विज्ञान विभाग, उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद, 8,000/- रुपए।

### व्याख्यानमाला

प्रोफेसर रशीदुद्दीन खान स्मारक व्याख्यान, शुक्रवार 19 अप्रैल 2002, भा.सा.वि.अ.प. सम्मेलन कक्ष, हैदराबाद।

## दक्षिण क्षेत्रीय केन्द्र का दौरा

1. प्रोफेसर वी.आर. पंचमुखी, अध्यक्ष, भा.सा.वि.अ.प., नई दिल्ली, का दौरा, 2 जुलाई 2002।
2. श्री भास्कर चटर्जी, आई.ए.एस., सदस्य-सचिव, भा.सा.वि.अ.प., नई दिल्ली, का दौरा, 23 अगस्त 2002।
3. श्री भास्कर चटर्जी, आई.ए.एस., सदस्य-सचिव, भा.सा.वि.अ.प., नई दिल्ली, का दौरा, 19-20 दिसम्बर 2002।
4. भा.सा.वि.अ.प. की समीक्षा समिति, नई दिल्ली, का दौरा, 12-13 जनवरी, 2003, हैदराबाद।

### अध्ययन अनुदान

पुस्तकालयों का परामर्श करने के लिए केन्द्र ने तीन अध्ययन अनुदान मंजूर किए।

### पुस्तकालय

''डाटाबेस आन इण्डियन इकोनोमी'' : दक्षिण क्षेत्रीय केन्द्र, भा.सा.वि.अ.प., ने भारतीय अर्थव्यवस्था के विभिन्न पहलुओं से संबंधित सभी महत्वपूर्ण दस्तावेजों की प्राप्ति और भण्डारण द्वारा भारतीय अर्थव्यवस्था के एक समृद्ध डाटा का निर्माण करने की परियोजना शुरू की है। अब भारतीय अर्थव्यवस्था से संबंधित महत्वपूर्ण अनुक्रमणिकाएं, सार और पृष्ठ सामग्री क्षेत्रीय केन्द्र में प्राप्त हो रही हैं। अभी तक कवर न हुए पहलुओं से संबंधित कुछ और महत्वपूर्ण दस्तावेजों को शामिल करके केन्द्र का इरादा इस डाटाबेस को सुदृढ़ करने का है।

इस डाटाबेस के मुख्य स्रोत वे दस्तावेज हैं जो भारतीय अर्थव्यवस्था मानीटरन केन्द्र, मुम्बई द्वारा प्रकाशित किए जाते हैं। केन्द्र इस सेवा की प्राप्ति हेतु प्रत्येक वर्ष 10,000/- रुपए अदा करता है। यह डाटा न केवल अर्थशास्त्र के अध्येताओं के लिए उपयोगी है बल्कि अन्य समाज विज्ञान विषयों के लिए भी उपयोगी है। अभी तक 31 मार्च 2003 तक केन्द्र में 662 खण्ड प्राप्त हुए हैं।

राजकीय प्रलेख प्रकोष्ठ : चार वर्ष पहले स्थापित राजकीय प्रलेख प्रकोष्ठ में जम्मू और कश्मीर, पंजाब, मेघालय, सिक्किम और कर्नाटक से विधानमण्डलों की रिपोर्टें प्राप्त हो रही हैं। निम्नलिखित सामग्री प्राप्त करने के लिए प्रयास किए जा रहे हैं:

क) विधायी समितियों, निगमों व अन्य एजेन्सियों की रिपोर्टें;

ख) बजट पत्र; और

ग) आर्थिक और सांख्यिकी ब्यूरो के प्रकाशन।

### पत्रिकाएं और समाचार पत्र

इस समय पुस्तकालय में 21 अंग्रेजी पत्रिकाएं, 4 तेलुगु पत्रिकाएं और 4 उर्दू पत्रिकाएं मंगाई जाती हैं। आन्ध्र प्रदेश व अन्य राज्यों में प्रकाशित चुनिन्दा समाचार-पत्र भी प्राप्त होते हैं। इसके अलावा, केन्द्र में काफी संख्या में नैसडाक, नई दिल्ली से प्रकाशन प्राप्त हुए।

### कम्प्यूटर

केन्द्र में इन्टरनेट सुविधाओं के साथ पेन्टियन-III की कम्प्यूटर सुविधाएं उपलब्ध हैं। दो कम्प्यूटर पी.सी. 386 और 486 भी उपयोग में लाए जाते हैं।

### अन्य सेवाएं

#### अनुसंधान अध्येताओं को मार्गदर्शन

हैदराबाद व अन्य स्थानों से बहुत से अनुसंधान अध्येता, पठन सामग्री, ग्रन्थसूचियों, प्रलेखन सूचियों, अनुसंधान प्रस्तावों की संरचना, प्रश्नावलियों के निर्माण आदि की दृष्टि से अपने अनुसंधान कार्यकलापों के संबंध में मार्गदर्शन हेतु द.क्षे. केन्द्र, भा.सा.वि.अ.प. आते रहते हैं। आलोच्य वर्ष के दौरान केन्द्र ने काफी अध्येताओं को ऐसी सहायता प्रदान की।

#### भा.सा.वि.अ.प. द्वारा प्रदत्त अध्येतावृत्तियों और अनुसंधान अनुदानों के संबंध में सूचना का प्रसार

समाज विज्ञान संस्थानों के अनेक प्रमुखों और आन्ध्र विश्वविद्यालय, समाज विज्ञान विभागों के अनुरोध पर केन्द्र अनुसंधान अनुदानों और अध्येतावृत्तियों की भा.सा.विअ.प. स्कीम की मिमिओग्राफ प्रतियां प्रकाशित की गईं और दक्षिणी विश्वविद्यालयों के सभी समाज विज्ञान विभागों और समाज विज्ञानों में अनुसंधान व प्रशिक्षण संस्थानों को वितरित की गईं।

#### उपलब्ध सुविधाएं

(क) अतिथि गृह

द.क्षे. केन्द्र का एक सुसज्जित अतिथि गृह है जो पुस्तकालयों का परामर्श करने के लिए अध्ययन अनुदान प्राप्तकर्ता अध्येताओं को मामूली दरों पर आवास की सुविधा उपलब्ध कराता है।

(ख) सम्मेलन कक्ष

क्षेत्रीय केन्द्र का एक सुसज्जित सम्मेलन कक्ष है जिसमें फिक्स्ड सार्वजनिक ऐड्रेस सिस्टम के साथ 120 व्यक्तियों के लिए बैठने की सुविधा है। उस्मानिया विश्वविद्यालय के विभिन्न विभागों और संस्थानों द्वारा सेमिनार व कार्यशालाएं आयोजित

करने के वास्ते सम्मेलन कक्ष की काफी मांग रहती है।

(ग) समिति कक्ष

क्षेत्रीय केन्द्र में 20 ग 30 आकार का एक समिति कक्ष है।

(घ) प्रोजेक्टर और टेप रिकार्डर

क्षेत्रीय केन्द्र में एक स्लाइड प्रोजेक्टर और एक ओवरहेड प्रोजेक्टर है। केन्द्र में एक टेप रिकार्डर है जिसका उपयोग व्याख्यान, सेमिनार कार्यवाही आदि रिकार्ड करने के लिए किया जाता है।

## पश्चिमी क्षेत्रीय केन्द्र, मुम्बई

केन्द्र ने विभिन्न कार्यकलाप आयोजित किए जिनमें निम्नलिखित सम्मिलित हैं : (1) विदेशी विद्वानों का दौरा; (2) अनुसंधान रीतिविज्ञान में कार्यशालाओं, सेमिनार पाठ्यक्रमों का आयोजन और विशेष व्याख्यानों की व्यवस्था; (3) समाज विज्ञानों में पी.एच.डी. अथवा डी.लिट. डिग्री के लिए अनुसंधान करने वाले अध्येताओं को अध्ययन अनुदान प्रदान करना; (4) शोध निबन्धों की प्राप्ति; और (5) जमा/उपहार आधार पर वैयक्तिक और संस्थात्मक पुस्तकालयों की स्वीकृति।

केन्द्र ने निम्नलिखित सेमिनारों/सम्मेलनों/कार्यशालाओं के लिए समर्थन प्रदान किया :

### सेमिनार

1. वी.जे./वी.टी., भारतीय शिक्षा संस्थान, पुणे की शैक्षिक समस्याएं, 17-18 जून 2002, 15,000/- रुपए।
2. आजादी के बाद से अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजातियों की शैक्षिक प्रगति : एक राज्य स्तरीय परिदृश्य, 14-15 मई 2002, 10,000/- रुपए।
3. विकलांगों के हितार्थ विकास, 24-25 अगस्त 2002, 9,000/- रुपए।
4. गुजरात के वर्तमान संदर्भ में सिविल सोसायटी की स्थिति, 29-30 अगस्त 2002, 15,000/- रुपए।
5. भारत में क्षेत्रीय असमानताओं की गतिकी, 15-17 नवम्बर 2002, 15,000/- रुपए।
6. भारतीय नगरों के शहरी कमजोरों का प्रबंधन, भारतीय भूगोलवेत्ता संस्थान, पुणे विश्वविद्यालय, 27-29 नवम्बर 2002, 15,000/- रुपए।
7. श्रम पर वैश्विकरण का प्रभाव, अर्थशास्त्र विभाग, एस.एन.डी.टी. विश्वविद्यालय, मुम्बई, 26 नवम्बर 2002, 10,000/- रुपए।
8. महिलाओं का पेशेवर स्वास्थ्य, मनोविज्ञान विभाग, एस.एन.डी.टी. विश्वविद्यालय, मुम्बई, 4-5 दिसम्बर 2002, 8,000/- रुपए।
9. भारत के आर्थिक सुधारों के कुछ निहितार्थ, समाजशास्त्र विभाग, मराठवाडा विश्वविद्यालय, औरंगाबाद, 17-18 जनवरी 2003, 10,000/- रुपए।
10. आर्थिक सुधारों के सामाजिक आयाम, शिवाजी विश्वविद्यालय, कोल्हापुर, 29-30 जनवरी 2003, 18,000/- रुपए।
11. महिलाएं और वैश्विकरण, सोफिया कालेज, मुम्बई, 4 मार्च 2003, 8,000/- रुपए।
12. आजादी-पश्चात भारत में विकास, शिवाजी विश्वविद्यालय, कोल्हापुर, 10-11 मार्च 2003, 15,000/- रुपए।
13. पोखरण-II पश्चात अवधि के दौरान भारत-पाकिस्तान संबंध, राजनीतिक विज्ञान विभाग, गुजरात विश्वविद्यालय, 27-28 मार्च 2003, 15,000/- रुपए।

### सम्मेलन

1. मराठी तत्वज्ञान परिषद, पुणे का वार्षिक सम्मेलन, 17-19 नवम्बर 2002, 10,000/- रुपए।
2. मराठी अर्थशास्त्र परिषद का 26वां वार्षिक सम्मेलन, वैद्यनाथ कालेज, पार्ली, 17-19 नवम्बर 2002, 10,000/- रुपए।
3. जल के उपयोग – वेंगुरिआ तालुका पानी परिषद, खरडेकर कालेज, वेंगुरिआ, 18 फरवरी 2003, 7,000/- रुपए।

### कार्यशालाएं

दूरवर्ती संवेदनशीलता और भू-उपयोग अध्ययनों हेतु इसका अनुप्रयोग, भूगोल विभाग, मुम्बई विश्वविद्यालय, 31 जनवरी से 1 फरवरी 2003, 7,000/- रुपए।

## सार्वजनिक व्याख्यान

डॉ. ए.आर. देसाई स्मारक व्याख्यान, आर.एस. शर्मा, विख्यात इतिहासकार, समाजशास्त्र विभाग, मुम्बई विश्वविद्यालय, द्वारा 26 फरवरी 2003 को आयोजित।

## समाज विज्ञान पत्रिका के लिए अनुदान

"भारतीय इतिहास अणि संस्कृति" त्रैमासिक पत्रिका के प्रकाशन हेतु प्रकाशन अनुदान, इतिहास संशोधन मण्डल, मुम्बई, 5,000/- रुपए।

## प्रकाशन अनुदान

पी.पी. शिरोडकर, पूर्व निदेशक, अभिलेखागार, गोवा, को माननीय जगन्नाथ शंकर की अंग्रेजी में जीवनी पर एक परियोजना, के लिए प्रकाशन अनुदान, 5,000/- रुपए।

## विदेशी अतिथि

आलोच्य वर्ष के दौरान तीन विदेशी विद्वानों ने केन्द्र का दौरा किया :

1. चीन से चार विद्वानों का एक प्रतिनिधिमंडल, भारत-चीन सांस्कृतिक आदान-प्रदान कार्यक्रम के अन्तर्गत, भा.सा.वि.अ.प. के अतिथि के रूप में 20 से 24 नवम्बर 2002 तक। उनमें सम्मिलित थे : प्रोफेसर वई हौकई, प्रोफेसर चेन याओ, प्रोफेसर लियु कई, औद्योगिक अर्थशास्त्र संस्थान, सी.ए.एस.एस. और प्रोफेसर झांग शुनहोंग, विश्व इतिहास संस्थान, बीजिंग, चीन।
2. प्रोफेसर फांग गुआंगचांग और श्रीमती क्यु योंगहुई, विश्व धर्म संस्थान, बीजिंग, 30 नवम्बर से 5 दिसम्बर 2002।

## भा.सा.वि.अ.प. समीक्षा समिति का दौरा

अनुसंधान संस्थान समिति की 22 जनवरी 2002 को आयोजित बैठक में, क्षेत्रीय केन्द्रों के दर्जे से संबंधित मुद्दे पर विचार करते समय, समिति ने सदस्य-सचिव को उनके संबंध में उपयुक्त मार्गनिर्देश तैयार करने के वास्ते प्राधिकृत किया। इस निर्णय के अनुसरण में, सचिवालय ने क्षेत्रीय केन्द्रों के लिए संस्था ज्ञापन-पत्र और नियमावली का एक प्रारूप तैयार किया।

इस उल्लिखित निर्णय के अनुसरण में, भा.सा.वि.अ.प. के अध्यक्ष ने निम्नलिखितों को मिलाकर एक समिति गठित की गई :

डॉ. टी.एस. पपोला, डॉ. एल.के. देशपाण्डे, डॉ. इन्द्र देव और श्री भास्कर चटर्जी, सदस्य-सचिव, भा.सा.वि.अ.प. अथवा उसके द्वारा मनोनीति कोई अन्य।

तदनुसार, समीक्षा समिति ने, क्षेत्रीय केन्द्र के निष्पादन का मूल्यांकन करने तथा क्षेत्रीय केन्द्रों के लिए कामकाज का विनिर्धारण करने के वास्ते 9 और 10 जनवरी 2003 को प.क्षे. केन्द्र का दौरा किया। डॉ. रणजीत सिन्हा, निदेशक, भा.सा.वि.अ.प. और डॉ. एस. वी. खाण्डेवाले, उप निदेशक, भा.सा.वि.अ.प. ने भी केन्द्र का दौरा किया।

## अध्ययन अनुदान

केन्द्र की अध्ययन अनुदान स्कीम के अन्तर्गत 9 डाक्टोरल अध्येताओं ने अपने अनुसंधान कार्य के संबंध में पुस्तकालयों का परामर्श करने के लिए मुम्बई का दौरा किया।

## होस्टल

आलोच्य वर्ष के दौरान, 1620 विद्वानों ने केन्द्र द्वारा प्रदत्त होस्टल सुविधाओं का लाभ उठाया।

## सम्मेलन कक्ष

भा.सा.वि.अ.प. सम्मेलन कक्ष का विभिन्न विश्वविद्यालय विभागों व अन्य अकादमिक संस्थानों ने व्याख्यान, सेमिनार, कार्यशालाएं, बैठकें आदि आयोजित करने के लिए व्यापक रूप से उपयोग किया।

## पुस्तकालय

आलोच्य अवधि के दौरान, केन्द्र में 27 पत्रिकाएं (18 विदेशी और 9 भारतीय) मंगाई गईं।

## वर्ष 2002-2003 के दौरान क्षेत्रीय केन्द्रों का अनुदानों का अन्तिम आबंटन और संवितरण (योजनेतर तथा योजनागत) (लाख रुपए)

| | | योजनेतर | | योजनागत | | योजनेतर (अनावर्ती) | | कुल संवितरण 4+6+8 |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | |
| क्रम सं. | अनुसंधान संस्थान का नाम | आबंटन | संवितरण | आबंटन | संवितरण | आबंटन | संवितरण | |
| 1. | पश्चिम क्षेत्रीय केन्द्र, मुम्बई | 17 | 18.5 | 10 | 10 | | 28.5 | |
| 2. | पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र, कोलकाता | 10 | 11.5 | 7 | 7 | | 18.5 | |
| 3. | दक्षिण क्षेत्रीय केन्द्र, हैदराबाद | 20 | 22 | 8 | 8 | 0.4 | 30.4 | |
| 4. | उत्तर-पश्चिम क्षेत्रीय केन्द्र, चण्डीगढ़ | 24 | 26.99 | 4 | 4 | 0.5 | 31.49 | |
| 5. | उत्तर क्षेत्रीय केन्द्र, नई दिल्ली | 4 | 4.5 | 21 | 21 | | 25.5 | |
| 6. | उत्तर-पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र, शिलांग | 16 | 16.5 | 8 | 8 | 25.9 | 50.4 | |
| | जोड़ (अनु.केंद्र) | 91 | 99.99 | 58 | 58 | | 26.8 | 184.79 |
| | अन्य : (समीक्षा समिति) | | | | 14.46 | | | 14.46 |

* सेवानिवृती लाभों के लिए जारी राशि भी सम्मिलित है।

## वर्ष 2002-2003 के दौरान क्षेत्रीय केन्द्रों के अनुसंधान परिणाम के संबंध में मात्रात्मक सूचना

| क्रम सं. | केन्द्र का नाम | अवार्ड के लिए चुने गए अध्ययन अनुदान | प्रवत्त अध्ययन अनुदान | कार्यक्रमों के लिए अनुदान | व्याख्यान | व्यावसायिक संगठनों को अनुदान | प्राप्त की गईं होस्टल एवं अतिथि गृह सुविधाएं | स्टाफ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | पश्चिम क्षेत्रीय केन्द्र, मुम्बई | 169 | 17 | 1 | 1 | 1620 | | 15 |
| 2. | पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र, कोलकाता | 4 | 4 | उ.न. | उ.न. | उ.न. | 98 | 10 |
| 3. | दक्षिण क्षेत्रीय केन्द्र, हैदराबाद | 3 | 3 | 12 | 1 | उ.न. | 292 | 14 |
| 4. | उत्तर-पश्चिम क्षेत्रीय केन्द्र, चण्डीगढ़ | 11 | 11 | 22 | 9 | उ.न. | 1250 | 19 |
| 5. | उत्तर क्षेत्रीय केन्द्र, नई दिल्ली | उ.न. | उ.न. | 21 | उ.न. | उ.न. | उ.न. | 3 |
| 6. | उत्तर-पूर्व क्षेत्रीय केन्द्र, शिलांग | 12 | 7 | 26 | 4 | 5 | 150 | 13 |

उ.न. - उपलब्ध नहीं

10

# अनुसंधान संस्थान

भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद, 27 अनुसंधान संस्थानों को अनुदान देती है। समाज विज्ञान ज्ञान के आधार को बढ़ाने, अनुसंधान की कोटि सुधारने और अन्तर-विषयक परिप्रेक्ष्य प्रोत्साहित करने में परिषद का एक प्रमुख कार्यक्रम, विश्वविद्यालय अनुदान आयोग के कार्यक्षेत्र से बाहर, अनुसंधान संस्थाओं को प्रायोजित करना है। ये संस्थान, अनुसंधान प्रतिभाओं का प्रसार करने और देश के विभिन्न क्षेत्रों में, विशेष रूप से उन क्षेत्रों में जहां समाज विज्ञान अनुसंधान का अभी विकास नहीं हुआ है, अनुसंधान क्षमताओं का निर्माण करने में परिषद की नीति को कार्यान्वित करने के लिए एक महत्वपूर्ण साधन हैं।

परिषद, अनुसंधान संस्थाओं की समीक्षा समिति की सिफारिश को, विशेष रूप से संकाय के नवीकरण, अवस्थापना और अनुसंधान सुविधाओं का उन्नयन और परम्परागत शैक्षणिक सीमाओं से परे अनुसंधान के क्षेत्र को प्रोत्साहित करने से संबंधित सिफारिशों को, कार्यान्वित करने का प्रयास कर रही है। तथापि, वित्तीय तंगी के कारण संस्थानों को उतनी निधियां प्रदान नहीं की जा सकीं जितनी कि अपेक्षित थीं।

अनुसंधान संस्थानों ने क्षेत्रों में व अन्यत्र भी सेमिनारों, कार्यशालाओं और प्रशिक्षण व परामर्श कार्यक्रमों के माध्यम से अध्येताओं के साथ निकट संबंध स्थापित किए हैं। कुछेक संस्थान, राष्ट्रीय और राज्य स्तर पर आयोजना और विकास एजेन्सियों से निकटतः जुड़े हुए हैं, और उन्होंने इस प्रकार अनुसंधान और नीति निर्माण के बीच कड़ियों को सुदृढ़ किया है।

प्रत्येक संस्थान अपने अनुसंधान की दिशा स्वयं तय करता है जिसमें कृषि और ग्रामीण विकास, औद्योगिक संरचना और विकास, आय वितरण और निर्धनता, रोजगार व मजदूरी, विकास, शिक्षा, स्वास्थ्य, पोषण के स्तरों में अन्तर-क्षेत्रीय अन्तर, स्त्रियों सहित समाज के कमजोर वर्गों की समस्याओं, ऊर्जा, प्रौद्योगिकी, पारिस्थितिकी और पर्यावरण तथा विकास के सामाजिक, सांस्कृतिक और विकास के संस्थात्मक पहलुओं से सम्बद्ध क्षेत्र सम्मिलित हैं। इस प्रकार, अनुसंधान अध्ययनों से भारतीय अर्थ व्यवस्था और सोसायटी की संरचना और उसकी राष्ट्रीय व क्षेत्रीय स्तरों पर गतिकी का पर्याप्त आनुभाविक ज्ञान सृजित हुआ है।

विगत पांच वर्षों के दौरान संस्थानों द्वारा 1,263 अनुसंधान परियोजनाएं पूरी की गईं तथा 1,886 परियोजनाओं के संबंध में कार्य प्रगति पर था। इनमें उन विषयों से संबंधित अनेक मुद्दे शामिल हैं जिनका उल्लेख उपरोक्त पैराग्राफ में किया जा चुका है। इन प्रयासों में सर्वाधिक महत्वपूर्ण बात यह है कि ये न केवल प्रकृति से अन्तर-विषयक हैं बल्कि इनमें क्षेत्रीय और स्थानीय समस्याओं पर भी बल दिया जाता है।

प्रकाशनों की दृष्टि से, संस्थानों ने पिछले पांच वर्षों के दौरान 528 पुस्तकें और 1,035 कार्य-पत्र प्रकाशित किए।

एक अन्य महत्वपूर्ण कार्यकलाप जिस पर परिषद ने बल दिया है, वह है अनुसंधान संस्थानों द्वारा एम.फिल. और पी.एच.डी. कार्यक्रमों और कार्यशालाओं व सेमिनारों के माध्यम से युवा समाज विज्ञानियों के प्रशिक्षण का है। विगत पांच वर्षों के दौरान 131 पी.एच.डी. तैयार हुए तथा 1,073 अध्येता पी.एच.डी. के संबंध में कार्य कर

रहे हैं। अनुसंधान संस्थानों द्वारा अनुसंधान और प्रशिक्षण को प्रोत्साहित करने में परिषद ठीक ही गर्व अनुभव करती है। रिपोर्टाधीन वर्ष के दौरान इन संस्थाओं में 249 अनुसंधान परियोजनाएं पूरी की गई। वर्ष के अन्त में चल रहे अध्ययनों की कुल संख्या 413 थी।

अनुसंधान संस्थान, प्रकाशित पुस्तकों और मिमिओग्राफों तथा कार्य/अवसरिक पत्रों आदि के रूप में अपने अनुसंधान अध्ययनों के परिणामों का प्रसार करते हैं। वर्ष के दौरान 97 पुस्तकें तथा 825 मिमिओग्राफ, कार्य अवसरिक पत्र तथा लेख प्रकाशित किए गए।

ये संस्थान, युवा विज्ञानियों को प्रशिक्षण भी प्रदान करते हैं और नए अनुसंधानकर्ताओं की उनके अनुसंधान कार्य के डिजाइन और संचालन में भी मदद करते हैं। इस उद्देश्य की प्राप्ति के लिए इन संस्थानों को डाक्टोरल अध्येतावृत्तियां उपलब्ध कराई गई हैं। कुछेक संस्थान एम.फिल. और पी.एच.डी. छात्रों के लिए शिक्षण और प्रशिक्षण कार्यक्रमों में मदद कर रहे हैं। इसके अतिरिक्त, परिषद की नीति के अनुसार वे स्नातकोत्तर शिक्षण, विश्वविद्यालयों में अनुसंधान कार्यक्रमों में भाग लेते हैं और विश्वविद्यालय शिक्षकों को अपने अनुसंधान कार्यक्रमों में शामिल करते हैं। अनुसंधान संस्थानों के संकायों के मार्गदर्शन में कार्यरत 32 अध्येताओं को पी.एच.डी. डिग्री प्रदान की गई। वर्ष के दौरान 30 अध्येताओं ने अपने शोध निबंध प्रस्तुत कर दिए और 143 अध्येता अनुसंधान संस्थानों में कार्य कर रहे थे। वर्ष 2002-2003 के दौरान 661 सेमिनार और कार्यशालाएं आयोजित की गईं।

**ए.एन. सिन्हा सामाजिक अध्ययन संस्थान,** पटना का मुख्य बल बिहार और पूर्वी क्षेत्र की समस्याओं के विशेष संदर्भ में विकास पर ध्यान देना है। विकास के प्रति इसके दृष्टिकोण में सामुदायिक पहल पर बल दिया जाता है। निर्धनता उन्मूलन, ग्राम विकास, बाल विकास, आर्थिक नीति, अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति अध्ययन, महिलाओं की भूमिका तथा समाज में उनकी स्थिति, बदलती प्रौद्योगिकी के प्रभाव, सामाजिक वर्गीकरण और राज्य में कृषि, राजनीतिक, अर्थव्यवस्था आदि से संबंधित अन्य अनेक अध्ययन संस्थान में आयोजित किए जा रहे हैं। इस अवधि के दौरान 10 अध्ययन पूरे किए गए तथा 9 अध्ययन प्रगति पर थे। संकाय सदस्यों द्वारा विभिन्न पत्रिकाओं में 14 लेख और दो पुस्तकें प्रकाशित और सम्पादित की गई। इसके साथ ही संस्थान ने अपनी पत्रिका "सोशल और इकोनोमिक स्टडीज" प्रकाशित की। दो छात्रों ने अपना पी.एच.डी. अध्ययन पूरा कर लिया तथा एक अध्येता अपना उत्तर-डाक्टोरल अनुसंधान कार्य कर रहा था तथा उसके लिए कार्यरत था।

**विकास अध्ययन केन्द्र,** त्रिवेन्द्रम के अनुसंधान कार्यकलापों में मानव विकास में सार्वजनिक नीति, कृषि अर्थव्यवस्था, श्रम और विकास प्रौद्योगिकी, प्राकृतिक संसाधन प्रबंधन, सामुदायिक सिंचाई, महिलाओं के विरुद्ध हिंसा, बैंकिंग क्षेत्र सुधार, श्रम और विकास, मेक्रो आर्थिक समायोजन नीति, जनसंख्या और भू-उपयोग, कृषि सुधारों तथा भूमि वितरण अनुभवों आदि को प्राथमिकता प्रदान की जाती है। 43 अध्ययन पूरे किए गए तथा 37 अध्ययनों के संबंध में कार्य चल रहा था। तीन छात्रों को पी.एच.डी. डिग्री प्रदान की गई और 34 छात्र अपनी पी.एच.डी. डिग्री के लिए कार्य कर रहे थे। तीन पुस्तकें और 16 कार्य पत्र प्रकाशित किए गए। संकाय सदस्यों ने विभिन्न पत्रिकाओं में 41 अनुसंधान पत्रों का योग दिया तथा पुस्तकों का सम्पादन किया। केन्द्र ने 104 व्याख्यान, सेमिनार और कार्यशालाएं आयोजित कीं।

**आर्थिक और सामाजिक अध्ययन केन्द्र,** हैदराबाद के अनुसंधान कार्यलाप, आन्ध्र प्रदेश की आर्थिक और सामाजिक समस्याओं से संबंधित हैं। वर्ष के दौरान केन्द्र ने अपने कार्य में सिंचाई प्रबंधन, जनजातीय विकास कार्यक्रमों, स्वास्थ्य क्षेत्र सुधारों, संधारणीय विकास रूपरेखा, ठोस अपशिष्ट प्रबंध पद्धति, कृषि, सामाजिक सुरक्षा, निर्धनता उपशमन, पुनर्वास और पुरुद्धार तथा रोजगार पर बल दिया। केन्द्र ने 8 अनुसंधान परियोजनाएं पूरी की तथा 20 अनुसंधान अध्ययन प्रगति पर थे। इसके अतिरिक्त, केन्द्र के संकाय ने 42 अनुसंधान पत्र और तीन कार्य पत्र प्रकाशित किए। दो अध्येताओं को पी.एच.डी. डिग्री प्रदान की गई और चार ने अपने शोध निबन्ध प्रस्तुत कर दिए। केन्द्र ने तीन सेमिनार और एक कार्यशाला भी आयोजित की।

**बहु-विषयक विकास अनुसंधान केन्द्र,** धारवाड़ के मुख्य कार्यकलाप हैं - प्रारम्भिक शिक्षा का वित्तपोषण, स्वास्थ्य संकेतक, तम्बाकू से बदलाव का अर्थशास्त्र, आपरेशन ब्लैक बोर्ड का प्रबंधन, व्यापार और पर्यावरण

# परिशिष्ट-12
# अनुसंधान संस्थान

## ए. एन सिन्हा सामाजिक अध्ययन संस्थान, पटना

### पूरी हो गई परियोजनाएं

1. उज्जैन, मध्य प्रदेश में जन शिक्षण संस्थान का मूल्यांकन अध्ययन।
2. सिल्चर, असम में जन शिक्षण संस्थान का मूल्यांकन।
3. सिलीगुडी, पश्चिम बंगाल, में समग्र साक्षरता अभियान (टी.एल.सी.) का बाह्य मूल्यांकन।
4. जिला जलपाईगुडी, पश्चिम बंगाल में साक्षरता-पश्चात कार्यक्रमों का बाह्य मूल्यांकन।
5. मुसाहार : एक समाजार्थिक अध्ययन।
6. सिलिगुडी, पश्चिम बंगाल में टी.एल.सी. का एक मूल्यांकन।
7. बिहार के चार जिलों में बाल श्रमिकों का एक अध्ययन।
8. बिहार के झाडूकश, नई दिल्ली।
9. सर्व शिक्षा अभियान : पूर्व चम्पारण, बिहार, के अन्तर्गत नैदानिक अध्ययन।
10. "चारका" (क्षमता निर्माण और जागरूकता के माध्यम से समन्वित एच.आई.वी./एड्स प्रतिक्रिया) के अन्तर्गत जिला स्थिति संबंधी विश्लेषण, किशनगंज, बिहार।

### चल रही परियोजनाएं

1. जिला बलिया, उत्तर प्रदेश में साक्षरता-पश्चात अभियान का बाह्य मूल्यांकन।
2. बिहार राज्य में एच.आई.वी./एड्स का सामाजिक चित्रण।
3. उत्तरी बिहार के एक जिले में बन्धुआ मजदूरों का एक अध्ययन।
4. जनजातियों का संधारणीय विकास : सौरिआ पहाड़ियों का एक अध्ययन।
5. प्रेरित विकास के प्रभाव के संबंध में मूल्यांकन अध्ययन।
6. नालन्दा जिले में "कपार्ट" का मूल्यांकन।
7. बिहार में स्कूल विकेन्द्रीकरण और इसके सह-संबंधों के बारे में एक बहु-केन्द्रीय अध्ययन।
8. बिहार और झारखण्ड राज्य में सेवा-पूर्व अध्यापक शिक्षा कार्यक्रम के बारे में बहु-केन्द्रीय अध्ययन।
9. समाजार्थिक सर्वेक्षण तथा पुनर्वास कार्रवाई योजना: जिला भोजपुर, बिहार में अकौना ग्राम का एक अध्ययन।

### सेमिनार/सम्मेलन/कार्यशालाएं/संगोष्ठी

संकाय सदस्यों ने चौदह पत्र प्रस्तुत किए तथा पचास सेमिनारों, सम्मेलनों आदि में भाग लिया।

### पी.एच.डी. कार्यक्रम

दो पी.एच.डी. अध्येताओं ने अपना शोध कार्य पूरा कर लिया। एक अध्येता अपना उत्तर डाक्टोरल शोध कार्य जारी रखे हुए है। बारह अध्येता अपना पी.एच.डी. का कार्य कर रहे हैं।

### पुस्तकें

1. "डायनेमिक्स आफ ट्राइबल डवलपमेंट", एस. नारायण, ज्ञान पब्लिकेशन्स, नई दिल्ली।
2. "प्रोटेक्टिव डिस्क्रिमिनेशन : आईडियोलाजी एण्ड प्रक्सिस", ए.के. लाल, कन्सेप्ट पब्लिशिंग कम्पनी, नई दिल्ली।

### लेख

इस अवधि के दौरान संकाय सदस्यों ने चौदह लेख प्रकाशित किए।

### पुस्तकालय

इस समय पुस्तकालय में 58,000 से अधिक जिल्दबंधी पत्रिकाएं और पत्र हैं। इसके अलावा, स्टाक में 92 माइक्रो फिल्में हैं। ब्रिटिश काउन्सिल ने ओ.डी.ए. पुस्तक प्रस्तुतीकरण कार्यक्रम के अन्तर्गत 2000 पुस्तकें भेंट की। पुस्तकालय को भा.सा.वि.अ. परिषद ने 195 खण्ड भेंट किए।

### कम्प्यूटर केन्द्र

संस्थान का एक सुसंगठित व तकनीकी रूप से सज्जित कम्प्यूटर केन्द्र है जो संस्थान के संकाय सदस्यों तथा क्षेत्र के अन्य अध्येताओं को पूर्ण डाटा प्रसंस्करण सुविधाएं प्रदान करता है। यह संस्थान, भा.सा.वि.अ.प. समर्थित अनुसंधान अध्येताओं को कम्प्यूटर डाटा नेटवर्क उपलब्ध कराने के वास्ते भा.सा.वि.अ.प. का एक मान्यता प्राप्त अनुसंधान केन्द्र है।

### निधियाँ (अपरीक्षित)

| प्राप्तियां | राशि | अदायगियाँ | राशि |
|---|---|---|---|
| प्रारम्भ में शेष | 35,72,764.00 | वेतन और भत्ते | 68,57,259.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान (योजनेतर) | 55,00,000.00 | मुद्रण और लेखन सामग्री | 23,170.00 |
| | | अनुरक्षण | 1,94,933.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. से योजनागत आवर्ती अनुदान | 15,00,000.00 | सवारी | 7,661.00 |
| | | पुस्तकालय | 81,485.00 |
| बिहार सरकार से अनुदान | 50,00,000.00 | डाकखर्च और टेलीफोन | 39,629.00 |
| आन्तरिक स्रोतों से प्राप्तियां | 2,58,285.00 | वार्षिक दिवस | 5,540.00 |
| | | सेमिनार/सम्मेलन/बैठकें | 31,000.00 |
| | | विद्युत प्रभार | 1,15,710.00 |
| | | आडिट फीस व अन्य विधिक प्रभार | 31,860.00 |
| | | निगम कर | 8,60,000.00 |
| | | विविध | 29,358.00 |
| | | आय की अधिकता | 75,53,444.00 |
| **जोड़** | **1,58,31,049.00** | **जोड़** | **1,58,31,049.00** |

## डॉ. बाबा साहेब अम्बेडकर राष्ट्रीय समाज विज्ञान संस्थान, महू (म.प्र.)

### पूरी हो गई परियोजनाएं

1. स्वतंत्रता-पश्चात भारत में अनुसूचित जातियों की आकांक्षाएं और उपलब्धियां : मध्य प्रदेश में एक अध्ययन।
2. मध्य प्रदेश में असंगठित श्रमिकों के संबंध में आयोजित अनुसंधान का सार।
3. मध्य प्रदेश के जनजातीय क्षेत्रों में पेड़ काटने को रोकने के लिए खाद्य सुरक्षा उपाय।

### चल रही परियोजनाएं

1. मध्य प्रदेश के इन्दोर, सेहोर, राजगढ़ और डाबरा नगरों के झाडूकशों के बीच व्यावसायिक गतिशीलता और सामाजिक परिवर्तन।
2. छत्तीसगढ़ के बस्तर जिले के क्षेत्र में गरीबी दूर करने में आई.आर.डी.पी. की भूमिका।
3. मध्य प्रदेश और पश्चिम बंगाल में अनुसूचित जातियों के विकास और सशक्तिकरण पर नवीन पंचायती राज के प्रभाव का अध्ययन।
4. विशेष संघटक योजना का निर्माण और कार्यान्वयन तथा मध्य प्रदेश की अनुसूचित जातियों पर इसके प्रभाव का एक मूल्यांकन अध्ययन।
5. मध्य प्रदेश, आन्ध्र प्रदेश, गुजरात और उड़ीसा में

पांचवें अनुसूचित क्षेत्र में चुने हुए प्रतिनिधियों की प्रशिक्षण जरूरतों का मूल्यांकन।

6. गुजरात में अनुसूचित जातियों के छात्रों की मैट्रिक-पश्चात छात्रवृत्तियों की स्कीम का मूल्यांकन अध्ययन।
7. जाति पद्धति में परिवर्तन के प्रति सतत विरोध : मध्य प्रदेश के मामला क्षेत्र में परिचय सम्मेलनों और सामूहिक विवाहों का एक अध्ययन।
8. बौद्ध और गैर-बौद्ध अनुसूचित जातियों के बीच बदलते मूल्य (मध्य प्रदेश, उत्तर प्रदेश, पश्चिम बंगाल और महाराष्ट्र के विशेष संदर्भ में)।
9. मध्य प्रदेश और कर्नाटक में "झाडूकशों की मुक्ति" स्कीम के अन्तर्गत झाडूकशों के पुनर्वास का एक समालोचनात्मक विश्लेषण।
10. तमिलनाडु के विशेष संदर्भ में अनुसूचित जातियों के विकास के लिए विशेष संघटक योजना हेतु केन्द्रीय सहायता के उपयोग के संबंध में एक मूल्यांकन अध्ययन।

## सेमिनार/सम्मेलन/कार्यशालाएं/प्रशिक्षण पाठ्यक्रम

1. अनुसूचित जातियों और अनुसूचित जनजातियों की समस्याओं के प्रति सरकारी अधिकारियों को संवेदी बनाना।
2. अनुसूचित जातियों और अनुसूचित जनजातियों के प्रति पुलिस कर्मियों को संवेदी बनाने के संबंध में प्रशिक्षण कार्यक्रम।
3. भारतीय सोसायटी में सामाजिक परिवर्तन की प्रवृत्तियों पर कार्यशाला।
4. "डॉ. अम्बेडकर के लेखों की समीक्षा" पर संगोष्ठी।
5. सोसायटी और धर्म के संबंध में डॉ. अम्बेडकर की दृष्टि पर संगोष्ठी।
6. अनुसंधान रीतिविज्ञान तथा समाज विज्ञान डाटा प्रसंस्करण में कम्प्यूटर अनुप्रयोग में भा.सा.वि.अ.प. का 12 दिन का प्रशिक्षण पाठ्यक्रम।
7. झाडूकशों के विशेष संदर्भ में "मानव अधिकारों की बहाली तथा दलितों का सम्मान" पर राष्ट्रीय सेमिनार।
8. अनुसूचित जाति, पिछड़े वर्ग व अल्पसंख्यकों के उम्मीदवारों को मार्च-मई 2002 के दौरान संस्थान में निःशुल्क आई.ए.एस. प्रशिक्षण प्रदान किया गया।

## व्याख्यान

संस्थान की व्याख्यानमाला के अन्तर्गत 6 व्याख्यान आयोजित किए गए।

उपरोक्त के अलावा, संकाय सदस्यों ने आलोच्य अवधि के दौरान लगभग 100 सम्मेलनों में भाग लिया/व्याख्यान दिए।

## पी.एच.डी. कार्यक्रम

वर्ष 2002-2003 के दौरान 11 शोध छात्रों को पी.एच.डी. डिग्री प्रदान की गई।

## अवार्ड/सम्मान

1. प्रोफेसर आर.जी.सिंह को म.प्र. विज्ञान तथा प्रौद्योगिकी परिषद, भोपाल का डॉ. एच.एस. गौड़ अवार्ड 2000 प्रदान किया गया।
2. श्री आर.डी. मौर्य को दलित साहित्य अकादमी, उज्जैन द्वारा "विशिष्ट सेवा सम्मान" से सम्मानित किया गया।

## पुस्तकें

1. आर.जी. सिंह, "महात्मा ज्योति राव फुले"।
2. आर.जी. सिंह, "भारत में सामाजिक परिवर्तन की दिशाएं"।

## संस्थान की पत्रिकाएं/न्यूजलैटर

- "अम्बेडकर जरनल आफ सोशल डवलपमेंट एण्ड जस्टिस" (पत्रिका) 2002।
- "डॉ अम्बेडकर सामाजिक विज्ञान शोध पत्रिका"।
- बी.ए.एन.आई.एस.एस. न्यूजलैटर (त्रैमासिक)।
- रीसर्च एब्सट्रेक्ट्स ("एब्सट्रेक्ट्स आफ रीसर्च प्रोजेक्ट्स" 1999-2002 के दौरान पूरे हो गए)।

संकाय सदस्यों ने वर्ष के दौरान सात लेख प्रकाशित किए।

## कम्प्यूटर केन्द्र

वर्तमान वित्त वर्ष के दौरान (2002-2003), भा.सा.वि.अ.प. से आनुपातिक अनुदान के आधार पर, सात पेन्टियम, चार कम्प्यूटर तथा तीन लेज़र प्रिन्टर खरीदे गए। उन्हें उन्न बनाया गया तथा एक पेन्टियम चार, 3420 एच.पी.प्रिन्टर के साथ, तथा एक वेब केमरा भा.सा.वि.अ.प. द्वारा प्रदान किया गया।

## महात्मा फुले पुस्तकालय

संस्थान का महात्मा फुले पुस्तकालय फिलहाल 181 पत्र-पत्रिकाएं और समाचार पत्र मंगा रहा है जिनमें 29 विदेशी पत्रिकाएं सम्मिलित हैं। वर्तमान वित्त वर्ष के दौरान 588 पुस्तकें खरीदी गईं तथा 171 पुस्तकें निःशुल्क प्रतियों के रूप में प्राप्त हुईं।

## निधियाँ (अपरीक्षित)

| प्राप्तियां | राशि | अदायगियाँ | राशि |
|---|---|---|---|
| प्रारम्भ में शेष | 31,48,399.00 | वेतन | 26,92,482.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान (योजागत) | 13,00,000.00 | किराया, कर और बीमा प्रीमियम | 1,49,334.00 |
| | | डाकखर्च और टेलीफोन | 3,30,834.00 |
| म.प्र. राज्य सरकार से प्राप्त अनुदान | 3,10,00,000.00 | मुद्रण तथा लेखन सामग्री | 1,15,697.00 |
| प्राप्त ब्याज | 37,972.00 | यात्रा व्यय | 7,68,354.00 |
| स्वयं के स्रोत | 16,15,257.00 | अनुरक्षण | 8,66,766.00 |
| विविध प्राप्तियां | 2,01,559.00 | समाचार पत्र/पत्रिकाएं/मेगजीन/ पुस्तकें/प्रकाशन/विज्ञापन | 4,99,221.00 |
| विगत वर्ष के लेनदार | 9,68,950.00 | | |
| लेनदार (क्रेडिटर्स) | 4,94,236.00 | अध्येतावृत्तियां/कार्यक्रम/परियोजनाएं | 33,20,031.00 |
| | | विद्युत और जल प्रभार | 6,58,865.00 |
| | | सेमिनार/कार्यशालाएं/व्याख्यान | 26,943.00 |
| | | आडिट व अन्य फीस | 1,99,831.00 |
| | | विविध व्यय | 3,86,357.00 |
| | | बैंक प्रभार | 8,667.00 |
| | | भवन और फर्नीचर | 54,36,633.00 |
| | | लेनदार (डेटर्स) | 5,05,610.00 |
| | | पिछले वर्ष के देनदार (क्रेडिटर्स) | 8,66,516.00 |
| | | शेष | 1,09,34,242.00 |
| **जोड़** | **3,87,66,373.00** | **जोड़** | **3,87,66,373.00** |

## विकास अध्ययन केन्द्र, तिरुवनन्तपुरम

### पूरी हो गई परियोजनाएं

1. केरल : विकास का भ्रामक उत्तम चक्र।
2. केरल के लिए ए.डी.बी. ऋण : विपरीत निहितार्थ और विकल्पों की खोज।
3. सामान्य का आशीर्वाद : लघु पैमाने पर मत्स्य पालन, सामुदायिक सम्पत्ति अधिकार और तटीय प्राकृतिक परिसम्पत्तियां।
4. पेय जल और भारत में कल्याण : डाटा सामग्री विश्लेषण।
5. भारत में गरीबी का उदारीकरण।
6. पूंजी आप्रवाहों का उदारीकरण और भारत में वास्तविक विनिमय दर : एक वी.ए.आर. विश्लेषण।
7. क्या बेहतर, पुनर्जनन स्वास्थ्य स्तर का अर्थ निम्न उर्वरता स्तर है? एशियाई देशों से साक्ष्य।
8. मृत्यु दर में यौन विभेदक की तुलना : क्या सरल अनुपात संगत है?
9. आयु संरचनात्मक संक्रमण और आर्थिक विकास: दक्षिण तथा दक्षिण-पूर्व एशिया में साक्ष्य।
10. सिंगापुर में उर्वरता संक्रमण का अन्त।
11. सिंगापुर के संबंध में सम्भाव्य मृत्यु दर अनुमान।
12. सिंगापुर में प्रौढ़ मृत्यु दर के स्तर, पद्धतियां तथा विभेदक।
13. परिवार संरचना, महिलाओं की शिक्षा और महिलाओं का कार्य : केरल में महिलाओं की ऊंची स्थिति पर पुनर्विचार।
14. केरल में लिंग और विकास के संबंध में डाटा।
15. भारत में महिलाओं का कार्य, इसकी बदलती पद्धति तथा नीतिगत हस्तक्षेप : कुछ नवीनतम घटनाएं।

16. घरेलू हिंसा रोकने में अधिकार-आधारित नीतियां।
17. भारत में दम्पत्ति हिंसा : क्या महिलाओं की सम्पत्ति स्थिति से कोई प्रभाव पड़ता है?
18. इरनाकुलम पर पुनर्विचार : भारत में प्रथम समग्रता साक्षर जिले में साक्षरता का एक अध्ययन।
19. परोपकार से आगे : केरल में राकफेलर फाउन्डेशन सार्वजनिक स्वास्थ्य हस्तक्षेप, 1929-1940।
20. वैश्विकरण तथा भारत में प्रौद्योगिकीय परिवर्तन के संदर्भ में व्यावसायिक शिक्षा।
21. फर्मों का आकार, विकास और गतिशीलता।
22. भारतीय विनिर्माण उद्योग में फर्मों का आकार, विकास और गतिशीलता : खाद्य उत्पादों का एक मामला अध्ययन।
23. 1990 के दशक में भारतीय उद्योग में विकास और वितरण।
24. आर्थिक सुधार और औद्योगिक निष्पादन : भारतीय पूंजीगत वस्तु उद्योगों से साक्ष्य।
25. भारतीय विनिर्माण उद्योगों में आर्थिक सुधार और प्रतियोगिता।
26. भारत में विलयन लहर के नवीनतम चरण को समझने की दिशा में : एक तुलनात्मक परिप्रेक्ष्य।
27. उभरते बाजारों में प्रवेश नीति : ए.बी.एन-अग्रो इण्डिया का एक मामला अध्ययन।
28. भारत में एफ.डी.आई. का सर्वेक्षण।
29. आर्थिक सुधार की राजनीति पर सुधार-भिन्न को लाभ और लागतों के वितरण का प्रभाव : 1996 और 2000 के बीच केरल में विद्युत क्षेत्रक सधारों का एक मामला अध्ययन।
30. केरल में विद्युत परियोजनाओं के समय और लागत में वृद्धि।
31. भारतीय विद्युत क्षेत्रक – अकार्यकुशलता का निदान।
32. केरल में विद्युत संकट।
33. शीर्ष लोड (भार) कीमत पद्धति का योगदान - सिद्धान्त और अनुप्रयोग।
34. फ्रेमिंग प्रथा, निर्देशन प्रथाएं : उन्नीसवीं शताब्दी मलाबार में उपनिवेशीय कानून के तहत प्राधिकार, सम्पत्ति और मातृकुलीनता।
35. पितृत्व के आधार में बदलाव : बीसवीं शताब्दी मलाबार में पूर्व में मातृकुलीनता, पुरुष और विवाह।
36. मुक्ति के रूप से परिवार नियोजन : केरल में जीवविज्ञान से छुटकारा"।
37. मलयालियों का घरेलूकरण : बीसवीं शताब्दी, केरल में परिवार नियोजन, राष्ट्र और गृह-केन्द्रित उत्सुकताएं।
38. रामबाण के रूप में परिवार नियोजन : स्वतंत्रता-पश्चात केरल में विकासात्मक तथा उप-राष्ट्रीय उत्सुकताएं।
39. महिलाओं का इतिहास अथवा लुप्तता का इतिहास? केरल में स्त्री-पुरुष पर प्रतिक्रियाएं और इतिहास लेखन।
40. विकास से जुड़े लोग : आधुनिक मलयाली अभिज्ञान में विकासवाद।
41. महत्वपूर्ण बहिनवाद का निर्माण : केरल में महिला आन्दोलन हेतु संचार में चुनौतियां।
42. ज्ञान सृजन और उपयोग : केरल अनुसंधान कार्यक्रम से पाठ।
43. केरल में नीति-आधारित ऋण का निर्धनता प्रभाव मूल्यांकन।

## चल रही परियोजनाएं

1. मुथंगा : वास्तविक कहानी।
2. अनन्य के रूप में विकास : केरल में आदिवासी स्रोत संघर्ष की राजनीतिक अर्थव्यवस्था।
3. केरल के लिए वैकल्पिक विकास नीति।
4. तटीय तथा समुद्रीय संसाधन प्रबंधन का आर्थिक और वित्तीय विश्लेषण तथा दक्षिण एशिया में गरीबी में कमी।
5. लुप्त व्यापार का मामला : व्यापार सुधार के पश्चात भारतीय निर्यात।
6. व्यापार सुधारों से किसको लाभ होता है?
7. भारत में वास्तविक विनिमय दर आचरण : वास्तविक तथा मौद्रिक निर्धारकों की भूमिका।
8. आयु संरचना संक्रमण, बचत और आर्थिक विकास: भारत के साक्ष्य।
9. आधुनिक पितृसत्ता और महिलाओं की एजेन्सी : केरल में सामाजिक विकास की एक मीमांसा।
10. केरल में लिंग और भू-अधिकार : आनुभाविक मुद्दे।
11. केरल में बच्चों के विरुद्ध हिंसा के सह-संबंध।
12. महिलाओं की सम्पत्ति स्थिति और स्वायत्तता : केरल का मामला।

13. क्या केरल में स्त्री-पुरुष अनुपात बालिकाओं के प्रतिकूल बदल रहा है?
14. स्वास्थ्य में असमानताएं और भारत में स्वास्थ्य देख-रेख उपयोग : एन.एफ.एच.एस-1 और एन.एफ.एच.एस-2 सर्वेक्षणों से साक्ष्य।
15. भारत में मेडिकल शिक्षा का लागत विश्लेषण।
16. भारत में उपचार का बोझ : एन.एस.एस. सर्वेक्षण 42वें और 52वें चक्र से साक्ष्य।
17. राज्य, सोसायटी और औषधि : केरल में स्वास्थ्य देखरेख सेवाओं का विकास 1801-1951।
18. प्रौढ़ शिक्षा में परिवर्तन के बल और मूल्य कहां से उत्पन्न होते हैं? केरल, भारत के अनुभव की जांच।
19. संकेन्द्रण और बाजार संरचना : कमजोर प्रतिद्वन्दिता के साथ प्रमुख वर्ग का एक अध्ययन।
20. भारतीय फर्मों का प्रवेश, विकास और निर्गमन : औद्योगिक जनांकिकी का एक अध्ययन।
21. भारतीय उद्योग में लाभप्रदता।
22. एम.एफ.ए.-पश्चात व्यवस्था अवधि के दौरान सार्क देशों से कपड़े और वस्त्र निर्यात की समस्याएं और संभावनाएं।
23. विद्युत पद्धति की निकासी दर का अधिकतम सम्भावना अनुमान।
24. मार्कोव चेन माडल का अनुमान और सतत राज्य सम्भाव्यता।
25. केरल विद्युत उत्पादन पद्धति का विश्वसनीयता विश्लेषण।
26. अनिश्चितता के अन्तर्गत विद्युत कीमत पद्धति।
27. इर्द-गिर्द के श्रमिक : दक्षिणी भारत में बागान में दलित श्रमिकों का प्रेक्षपक पथ, सी.1820-2001।
28. दक्षिण एशिया में प्रकृति आधारित पर्यटन का अर्थशास्त्र।
29. पश्चिमी घाटों में समाधान नीतियां : आर्थिक वैश्विकरण का भय और अवसर तथा राज्य विकेन्द्रकरण।
30. उद्‌भव के सामन्जस्यपूर्ण नियमों के संबंध में डब्ल्यु. टी.ओ. प्रस्ताव : दक्षिण एशियाई दृष्टिकोण से एक विश्लेषण।
31. केरल में राज्य प्रायोजित कृत्रिम जन्म नियंत्रण हेतु सार्वजनिक सम्मति का विनिर्माण, 1930-1970।
32. उत्तर केरल में लिंग, परिवार और सम्पत्ति अधिकार: समकालीन प्रवृत्तियों की एक जांच।
33. वैश्विकरण के संदर्भ में लिंग, बाजार और आजीविका: दक्षिण भारत में काजू क्षेत्र का अध्ययन।
34. त्रिवेन्द्रम जिले की चुनिन्दा पंचायतों में पंचायत बजटों का लिंग विश्लेषण।
35. केरल, भारत में स्वास्थ्य देख-रेख और बुनियादी न्यूनतम सेवाओं की सुलभता: कार्रवाई-अनुसंधान पहल।
36. आर्थिक सुधार, औद्योगिक संरचना और नवीनीकरण।
37. नीतिगत व्यवस्था तथा भारतीय विनिर्माण में अर्थव्यवस्था का पैमाना।

## पी.एच.डी. कार्यक्रम

तीन अध्येताओं को इस वर्ष पी.एच.डी. प्रदान की गई। इस समय 34 अध्येता नामजद हैं।

## अल्पावधि प्रशिक्षण कार्यक्रम

केन्द्र, सिविल सेवकों, स्वास्थ्य व्यावसायिकों, सामाजिक कार्यकर्ताओं, विश्वविद्यालय शिक्षकों और अनुसंधानकर्ताओं के लिए अल्पावधिक प्रशिक्षण कार्यक्रम आयोजित करता है। जनगणना प्रचालन निदेशालय के अन्दर जनगणना अधिकारियों के लिए तीन सप्ताह का एक प्रशिक्षण कार्यक्रम आयोजित किया गया।

## सी.डी.एस. - सेवा - आई.एस.एस. 3 मास का डिप्लोमा कार्यक्रम

निर्धनों के लिए सर्वसुलभ समाजार्थिक सुरक्षा के संबंध में तीन मास का डिप्लोमा कार्यक्रम, सी.डी.एस., त्रिवेन्द्रम, सामाजिक अध्ययन संस्थान (आई.एस.एस.), दि हेग और "सेवा" अहमदाबाद के सहयोग से आयोजित किया गया। कार्यक्रम में लगभग 15 छात्रों ने भाग लिया जो भारत के अलावा चीन, नेपाल, श्रीलंका, बंगलादेश और इण्डोनेशिया से सामाजिक कार्यकर्ता, अधिकारीगण और अनुसंधानकर्ता थे।

## सार्वजनिक व्याख्यान

केरल ऐतिहासिक अनुसंधान केन्द्र के सहयोग से न्यास द्वारा प्रदान किए गए अनुदान की आंशिक सहायता से 31 दिसम्बर 2002 से डॉ. डेविड वाशबुक, आक्सफोर्ड विश्वविद्यालय, यू. के. द्वारा "भारत के इतिहास में आधुनिकता से निपटना" नामक एक सार्वजनिक व्याख्यान आयोजित किया।

## पुस्तकें

1. के.पी. कन्नन और एन. विजयमोहन पिल्लई (2202),

"प्लाइट आफ पावर सेक्टर इन इण्डिया- इनएफीसिएन्सी, रिफोर्म एण्ड पालिसी इकोनोमी", विनिबंध श्रृंखला, विकास अध्ययन केन्द्र, तिरुवनन्तपुरम।

2. जान कुरिअन (2002), "पीपिल एण्ड दि सी : ए ट्रापिकल मेजोरिटी वर्ल्ड पर्सपेक्टिव", "मारे" पब्लिकेशन्स, अमस्टरडम।

3. के.सी. जकारिया, के.पी. कन्नन और एस. इरुदय राजन (2002), "केरल गल्फ कनेक्शन : सी.डी. एस. स्ट्डीज आन इन्टरनेशनल लेबर माइग्रेशन फ्राम केरल स्टेट इन इण्डिया", विनिबंध श्रृंखला, विकास अध्ययन केन्द्र, तिरुवनन्तपुरम।

## पत्रिका लेख

आलोच्य वर्ष के दौरान संस्थान द्वारा अन्तर्राष्ट्रीय पत्रिकाओं में 41 लेख और 16 कार्य पत्र प्रकाशित किए गए।

## सेमिनार और कार्यशालाएं

संस्थान के संकाय सदस्यों ने वर्ष के दौरान 104 कार्यशालाएं, सम्मेलन, राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय सेमिनार आयोजित किए/उनमें भाग लिया/पत्र प्रस्तुत किए।

## इलेक्ट्रानिक डाटाबेस केन्द्र

पुस्तकालय में उपयोगकर्ताओं के लिए आनलाइन और आफ-लाइन इलेक्ट्रपनिक डाटाबेस सुविधाएं प्रदान कीं। इनमें विभिन्न सूचना सेवा प्रदाताओं से ग्रन्थसूचीय व पूर्ण पाठ तथा सांख्यिकीय डाटाबेस - दोनों शामिल हैं। व्यापक रूप से प्रयोग किए जाने वाला "आन-लाइन स्टेटिस्टिकल डाटाबेस इण्डिया स्टेट.काम" का चन्दा नवीकृत किया गया।

## निधियाँ (अपरीक्षित)

| प्राप्तियां | राशि | अदायगियाँ | राशि |
|---|---|---|---|
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान | 95,00,000.00 | वेतन और भत्ते | 1,37,80,000.00 |
| योजना-भिन्न | | भ्रमणकारी फैलो/विद्वान | 2,04,000.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान | 30,00,000.00 | स्टाफ लाभ | 27,23,000.00 |
| योजनागत आवर्ती | | अनुरक्षण | 10,02,000.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान | 3,00,000.00 | बिजली और पानी | 8,37,000.00 |
| योजनागत अनावर्ती | | टेलीफोन और टेलेक्स | 2,31,000.00 |
| केरल सरकार से अनुदान | 53,90,000.00 | डाकखर्च | 2,12,000.00 |
| योजनेतर | | अध्येतावृत्तियां | 4,93,000.00 |
| केरल सरकार से अनुदान | 36,00,000.00 | अनुसंधान सहायता | 79,000.00 |
| योजनागत | | मुद्रण, लेखन सामग्री और | |
| स्वयं के स्रोत | 24,00,000.00 | प्रकाशन | 3,92,000.00 |
| आन्तरिक आय | 9,69,000.00 | यात्रा खर्च | 20,91,000.00 |
| | | भवन/भूमि/स्टाफ प्रशिक्षण | 22,04,000.00 |
| | | आदि पर अनावर्ती खर्च | |
| | | आय की अधिकता | 3,81,000.00 |
| **जोड़** | **2,51,59,000.00** | **जोड़** | **2,51,59,000.00** |

# आर्थिक और सामाजिक अध्ययन केन्द्र, हैदराबाद

## पूरी हो गई परियोजनाएं

1. आन्ध्र प्रदेश जिला निर्धनता पहल परियोजना (ए.पी. डी.पी.आई.पी.) : संधारणीय आजीविका फ्रेमवर्क में बेसलाइन सर्वेक्षण।
2. पर्यावरणीय अवनयन : बाजार, संस्थात्मक तथा नीति असफलताएं : आन्ध्र प्रदेश में जल संसाधनों का मामला।
3. वाटरशेड आधारित आजीविका दृष्टिकोण : आन्ध्र प्रदेश में एक नीतिगत कार्रवाई अनुसंधान कार्यक्रम – चरण दो।
4. आन्ध्र प्रदेश, भारत में स्वास्थ्य और विकेन्द्रीकरण।
5. राज्य स्तर पर वित्त : आन्ध्र प्रदेश का एक मामला अध्ययन।
6. आन्ध्र प्रदेश वित्त : सरकारी वित्त पर नियंत्रण।
7. भारत और बंगलादेश में उर्वरता ह्रास के कारण: एक जांच।
8. आन्ध्र प्रदेश में निर्धनता उपशमन कार्यक्रम।

## चल रही परियोजनाएं

1. भारत में खाद्य का अधिकार।
2. संधारणीय कृषि हेतु वाटरशेड विकास।
3. वाटरशेड आधारित आजीविका दृष्टिकोण : आन्ध्र प्रदेश में एक नीति अनुसंधान कार्यक्रम – चरण–तीन।
4. सिंचाई प्रणालियों का औपचारिकरण : आन्ध्र प्रदेश में जल उपभोक्ता एसोसिएशनों का एक अध्ययन।
5. दक्षिण एशिया में स्वास्थ्य क्षेत्रक नीतियों में बदलाव का मानीटरन।
6. आन्ध्र प्रदेश में मातृत्व मृत्यु और रुग्णता के संबंध में अध्ययन।
7. भारत में गरीबों के लिए स्वास्थ्य बीमा के प्रति नए संस्थात्मक तथा आर्थिक दृष्टिकोण।
8. आन्ध्र प्रदेश में मातृ रुग्णता।
9. ग्रामीण क्षेत्रों में गरीबी–रोधी कार्यक्रमों का प्रभाव।
10. मुसुरुमिलि जलाशय स्कीम, पूर्व गोदावरी जिला, आन्ध्र प्रदेश की पुनर्वास और पुनरुद्धार (आर एण्ड आर) तथा सी.ए.डी. योजना।
11. सुरमपालेम जलाशय स्कीम, पूर्व गोदावरी जिला, आन्ध्र प्रदेश की पुनर्वास और पुनरुद्धार (आर एण्ड आर) तथा सी.ए.डी. योजना।
12. पंचायती राज संस्थाओं का कार्यकरण और निर्धनों पर इसका प्रभाव।
13. बाजारों का विस्तार तथा महिला कामगार : हैदराबाद में राजकीय विनिर्माण इकाइयों का एक मामला अध्ययन।
14. महिला स्वयंसेवी समूह और निर्धनता।
15. आन्ध्र प्रदेश जिला निर्धनता पहल परियोजना (ए.पी. डी.पी.आई.पी.) : संधारणीय आजीविका फ्रेमवर्क में परिवर्तन बीजों की प्रभावशालिता।
16. जिला निर्धनता पहल परियोजना (ए.पी.डी.पी.आई. पी.) : मध्यावधि प्रभाव अध्ययन।
17. युवा जीवन : बाल निर्धनता के संबंध में एक अन्तर्राष्ट्रीय परियोजना।
18. आन्ध्र प्रदेश ग्रामीण निर्धनता कटौती कार्यक्रम (ए. पी.आर.पी.आर.पी.) : बेसलाइन और प्रभाव विलेषण।
19. सार्वजनिक नीति प्रक्रियाओं का तुलनात्मक अध्ययन।
20. आजीविका विकल्प।

## सेमिनार/सम्मेलन/व्याख्यान/कार्यशालाएं/वार्ताएं/प्रमुख अभिभाषण

तीन सेमिनार और एक कार्यशाला आयोजित की गई। इनके अलावा विभिन्न सेमिनारों, सम्मेलनों, व्याख्यानों, कार्यशालाओं, वार्ताओं/प्रमुख अभिभाषणों में 51 पत्र प्रस्तुत किए गए।

### 1. स्मारक व्याख्यान

आठवां डॉ. वहीदुद्दीन खान स्मारक व्याख्यान, अर्जुन के. सेनगुप्ता, पूर्व सदस्य-सचिव, योजना आयोग ने, 8 अगस्त 2002 को सी.ई.एस.एस. पर ''अन्तर्राष्ट्रीय मानव अधिकार के रूप में विकास'' विषय पर दिया। डॉ. वहीदुद्दीन खान, सी.ई.एस.एस. के संस्थापक निदेशक थे जिनकी स्मृति में प्रत्येक वर्ष किसी प्रख्यात समाज विज्ञानी द्वारा व्याख्यान दिया जाता है।

## लेख

संकाय सदस्यों ने 42 लेख प्रकाशित किए।

**कार्य पत्र**

संस्थान के संकाय द्वारा तीन कार्य पत्र प्रकाशित किए गए।

**अनुसंधान कार्यक्रम**

आलोच्य अवधि के दौरान दो अध्येताओं को पी.एच.डी. डिग्री प्रदान की गई तथा एक अध्येता को एम.फिल. डिग्री प्रदान की गई। चार अध्येताओं ने अपना पी.एच.डी. शोध निबंध प्रस्तुत कर दिया तथा तीन अध्येताओं ने इस अवधि के दौरान अपना एम.फिल. शोध निबंध प्रस्तुत कर दिया।

## निधियाँ (अपरीक्षित)

| प्राप्तियां | राशि | अदायगियाँ | राशि |
|---|---|---|---|
| आन्ध्र प्रदेश सरकार | 15,00,000.00 | वेतन, पी.एफ. और पुस्तकालय | 8,00,082.05 |
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान | | पत्रिकाओं के लिए चन्दा | |
| (योजना-भिन्न) | 42,00,000.000 | स्थापना व्यय | 40,31,497.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान | | पुस्तकालय | 2,05,368.40 |
| (योजनानगत आवर्ती) | 9,00,000.00 | अनुसंधान कार्यकलाप | 3,48,997.20 |
| अनुसंधान विकास अनुदान | 13,54,623.00 | कम्प्यूटी और कार्टोग्राफी | |
| प्राप्त अनुदान की तुलना में | | यूनिट व्यय | 1,68,830.00 |
| व्यय की अधिकता | 32,203.01 | कैम्पस अनुरक्षण | 3,11,895.85 |
| | | अचल परिसम्पत्तियों का | |
| | | अनुरक्षण | 1,65,715.41 |
| | | आकस्मिकताएं | 4,50,802.95 |
| | | बोर्ड/ई.सी. व्यय | 62,286.00 |
| | | अनुसंधान विकास अनुदान | 13,60,137.15 |
| | | फर्नीचर तथा फिक्सर्स | 83,214.00 |
| **जोड़** | **79,86,826.01** | **जोड़** | **79,86,826.01** |

# बहु-विषयक विकास अनुसंधान केन्द्र, धारवाड़

**पूरी हो गई परियोजनाएं**

1. पर्यावरणीय अर्थशास्त्र में मामला अध्ययन।
2. जवै-विविधता का अर्थशास्त्र और मूल्यांकन।
3. व्यापार और पर्यावरण : सार्क देशों में संयोजन, संघर्ष और संभावनाएं।
4. सामान्य सम्पत्ति संसाधन : भारत में सिद्धान्त और अभ्यास पर प्रतिक्रियाएं।
5. शैक्षिक डाटा बैंक : बुलेटिन नं. 1 – प्रारम्भिक शिक्षा।
6. जैव-विविधता पर ग्रन्थसूची।

**चल रही परियोनाएं**

1. भारत में स्वास्थ्य क्षेत्र पर आर्थिक सुधारों का प्रभाव।
2. भारत में तम्बाकू उत्पादकों के लिए सब्सिडी : एक आनुभाविक अध्ययन।

3. प्राचीन भारतीय साहित्य में दीक्षान्त अभिभाषणों के संबंध में एक अध्ययन।
4. i) कर्नाटक की पर्यावरणीय रिपोर्ट की स्थिति – जल संसाधन।

   ii) कर्नाटक की पर्यावरण रिपोर्ट की स्थिति – ग्राम और शहरी पेय जल आपूर्ति और स्वच्छता।

   iii) कर्नाटक की पर्यावरण रिपोर्ट की स्थिति – आर्थिक साधन।
5. आय असमानता और पर्यावरणीय वस्तुओं की मांग : तीन जनजातीय अर्थव्यवस्थाओं में एक सिंचाई परियोजना के वितरण प्रभावों का विश्लेषण।
6. सूखे का भार और प्रभाव : कर्नाटक के लिए सूखा प्रभाव अध्ययन।
7. कर्नाटक में प्राकृतिक संसाधन लेखांकन : भूमि और वानिकी (खनन को छोड़कर) क्षेत्रक का एक अध्ययन।

## सेमिनार/प्रशिक्षण कार्यक्रम

1. पर्यावरणीय अर्थशास्त्र पर प्रशिक्षण कार्यक्रम 23.9.2002 से 28.9.2002 तक आयोजित किया गया।
2. भारत में आर्थिक सुधारों और स्वास्थ्य क्षेत्रक के संबंध में चल रही परियोजना के संबंध में सेमिनार 11–12 फरवरी 2003 को आयोजित किया गया।

## पी.एच.डी. कार्यक्रम

इस अवधि के दौरान एक अध्येता को पी.एच.डी. प्रदान की गई। एक अध्येता ने अपना शोध निबन्ध प्रस्तुत कर दिया तथा सात छात्र अपनी पी.एच.डी. के लिए कार्यरत थे।

## पुस्तकें

1. ''शिखरोग्याशास्त्रम'', डॉ. पी.आर. पंचमुखी द्वारा।

   उपरोक्त के अलावा, संकाय सदस्यों ने वर्ष के दौरान 14 विनिबंध/मिमियोग्राफ प्रकाशित किए।

## निधियाँ (अपरीक्षित)

| प्राप्तियां | राशि | अदायगियाँ | राशि |
|---|---|---|---|
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान | | वेतन | 24,33,000.00 |
| योजनेतर | 8,00,000.000 | पुस्तकालय | 1,68,000.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान– | | मुद्रण और लेखन सामग्री | 73,000.00 |
| योजनानगत आवर्ती | 18,00,000.00 | अनुसंधान अवस्थापना तथा | |
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान | | सामग्री प्रकाशन | 1,95,000.00 |
| योजनागत अनावर्ती | 22,00,000.00 | डाकखर्च और टेलीफान | 65,000.00 |
| केन्द्र के स्वयं के स्रोत, दान | | यात्रा और क्षेत्र व्यय | 32,000.00 |
| ब्याज आय व अन्य स्रोतों सहित | 23,08,000.00 | वाहनों का अनुरक्षण | 36,000.00 |
| | | कैम्पस अनुरक्षण | 92,000.00 |
| | | आकस्मिकता | 14,000.00 |
| | | आय की अधिकता | 40,00,000.00 |
| जोड़ | 71,08,000.00 | जोड़ | 71,08,000.00 |

# नीति अनुसंधान केन्द्र, नई दिल्ली

## पूरी हो गई परियोजनाएं

1. राजनीतिक सुधार।
2. भारतीय इस्पात 2025।
3. परमाणु अस्त्र और भारतीय सुरक्षा।
4. क्षेत्रीय सहयोग हेतु भारतीय महासागर क्षेत्र एसोसिएशन के देशों के बीच व्यापार और आर्थिक सहयोग।
5. बिहार, मध्य प्रदेश, राजस्थान और उत्तर प्रदेश के विशेष संदर्भ में जनसंख्या नीति के संबंध में राष्ट्रीय और राज्य नीति निर्माताओं को जुटाना।
6. अच्छा शासन और विकास नीतियां : उत्तर प्रदेश और महाराष्ट्र का एक तुलनात्मक अध्ययन।

### चल रही परियोजनाएं

1. भारत का संविधान : एक विनिश्चित संधि-पत्र।
2. भारत-2025।
3. भारत की सुरक्षा के लिए आन्तरिक खतरे।
4. i) यू.एन.डी.पी., न्युयार्क के लिए विकास निगम के संबंध में नए माडल।

   ii) मानव विकास रिपोर्ट के लिए विश्व अर्थ-व्यवस्था में वित्त प्रबंधन।

   iii) मानव विकास रिपोर्ट - 2000, मानव विकास और मानव अधिकारों के विषय पर।

   iv) विकास के अधिकार पर संयुक्त राष्ट्र मानव अधिकार आयोग, जेनेवा की रिपोर्ट।

   v) भारतीय अर्थव्यवस्था में विकास और आयोजना की भूमिका पर इरेस्मस विश्वविद्यालय रिपोर्ट।

   vi) एक दक्षिण एशियाई समुदाय और क्षेत्रीय सहयोग की दिशा में।
5. भारत-नेपाल जन संसाधन विकास हेतु महाकाली सम्बद्ध व्यापक मामले और सम्भावनाएं।
6. प्रौद्योगिकी तथा सुरक्षा : भारत के दीर्घावधिक हित।
7. परमाणु अवरोध का भविष्य।
8. भारत, चीन, जापान और एशिया में उभरता सुरक्षा परिदृश्य।
9. उत्तर-पूर्व भारत में स्व:शासन।
10. भारत का विकास अनुभव : 1950-2001।
11. भारत की ऊर्जा सुरक्षा और सुधारों की राजनीतिक अर्थव्यवस्था।
12. एक परमाणु सम्पन्न दक्षिणी एशिया में परम्परागत युद्ध और न्यून तीव्रता संघर्षों हेतु सेवाओं को इष्टतम बनाना।
13. इसरायल-अरब संघर्ष में भारत के लिए भूमिका।
14. एक उदारीकृत अर्थव्यवस्था में क्षेत्रीय असमानताएं: 1990 के दशक से भारत का एक अध्ययन।
15. भाखड़ा-नंगल परियोजना के समाजार्थिक और पर्यावरणीय प्रभाव।

## प्रमुख कार्यशालाएं/सेमिनार/सम्मेलन/ प्रशिक्षण कार्यक्रम

वर्ष 2002-2003 के दौरान सी.पी.आर. ने 23 प्रमुख सेमिनार/सम्मेलन, 10 कार्यशालाएं और तीन अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन आयोजित किए।

## कार्यशालाएं/सम्मेलन

1. भारतीय राजतंत्र के तहत नागरिक और न्यायिक सुधारों के संबंध में सेमिनार, नई दिल्ली, 13-14 अप्रैल 2002।
2. प्रारम्भिक शिक्षा का सर्वसुलभीकरण : निर्धनता व अन्य मार्जिनकृत समूहों से बच्चों को शामिल करने की चुनौतियां, नई दिल्ली, 16 अप्रैल 2002।
3. नीति अनुसंधान केन्द्र, नई दिल्ली में "भारत 2005" पर कार्यशाला, 18-19 अप्रैल 2002।
4. राजनीतिक सुधारों पर सेमिनार, पोर्ट ब्लेयर, 29 अप्रैल 2002।
5. "भारत इस्पात 2025" पर कार्यशाला, भारतीय इस्पात प्राधिकरण लि., नई दिल्ली, 6 मई 2002।
6. "जनसंख्या नीति पर राष्ट्रीय और राज्य नीति निर्माताओं का जुटाव" परियोजना के अन्तर्गत निम्नलिखित तीन राज्य स्तरीय सम्मेलन आयोजित किए गए:

   i) राजस्थान राज्य स्तर सम्मेलन, जयपुर, 3 जुलाई 2002।

   ii) उत्तर प्रदेश राज्य स्तर सम्मेलन, लखनऊ, 6 जुलाई 2002।

iii) बिहार राज्य स्तर सम्मेलन, पटना, 12 अगस्त 2002।

7. भारत में अधिशासन और राजनीतिक सुधारों पर सेमिनार, उदयपुर, 29 अगस्त 2002।

8. मध्य प्रदेश राज्य जनसंख्या और विकास परिषद बैठक, भोपाल, 6 नवम्बर 2002।

9. दक्षिण एशिया में परमाणु अस्त्र, नई दिल्ली, 5 मार्च 2003।

10. परिसीमन पर कार्यशाला, 6 मार्च 2003।

### अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन/वार्ताएं

1. पूर्व एशिया और क्षेत्रीय सहयोग पर भारत-कनाडा वार्ता, नई दिल्ली, 14-15 फरवरी 2003।
2. भारत-बंगलादेश वार्ता, नई दिल्ली, 11-12 मार्च 2003।
3. भारत-बंगलादेश वार्ता, ढाका, 28-29 मार्च 2003।

### पुस्तकें

1. न्युक्लीयर वेपन्स एण्ड इण्डियन सिक्युरिटी : दि रिअलिस्ट फाउन्डेशन्स आफ स्ट्रेटेजी।
2. दि सिटिजन एण्ड ज्युडिशियल रिफोर्म्स अण्डर इण्डियन पालिटी।
3. पालिटिकल रिफोर्म्स फार गुड गवर्नेन्स : ए पालिसी ब्रीफ।
4. ब्ल्युप्रिन्ट आफ पालिटिकल रिफोर्म्स।
5. इण्डियन स्टील पर्सपेक्टिव्ज, 2025।

### विनिबंध

1. इन्टरनेट : विगत, वर्तमान और भविष्य : एक सर्वेक्षण।
2. विश्व परिवेश में मेक्रो और माइक्रो अर्थशास्त्र की अन्तर-निर्भरता।
3. भारत में प्रशासनिक सुधार : विगत, वर्तमान और भावी सम्भावनाएं।
4. क्या जनसंख्या स्थिरीकरण हेतु विकास आवश्यक है?
5. भारत की राजनीतिक-सैनिक स्थापना और निर्णय निर्माण।
6. बदलते परिप्रेक्ष्य में कश्मीर : पाकिस्तान, कश्मीर और गुजरात में चुनावों का प्रभाव।
7. कान्सटेबल दिल्ली पुलिस के लिए - भर्ती परीक्षण का एक मूल्यांकन - कुत्ता स्कवेड।
8. निवेश और भागीदारी : विकासशील देशों के लिए उचित बर्ताव का प्रयास।
9. बहुसंख्यक-अल्पसंख्यक संबंधों के आर्थिक कानून।
10. भारत के लिए एक दीर्घावधिक धमकी के रूप में पाकिस्तान का पुनः मूल्यांकन।
11. स्वास्थ्य देखरेख में अन्तर - राज्य विवाद और भारत में निर्धनों पर आर्थिक बोझ।
12. ई-गवर्नेन्स : बेहतर अधिशासन हेतु यंत्र : एक भारतीय परिप्रेक्ष्य।

### पुस्तकालय

वर्ष 2002-2003 के दौरान केन्द्र के पुस्तकालय में 196 पुस्तकें शामिल की गईं। पुस्तकालय का अधिप्राप्ति कार्यक्रम मुख्य रूप से, नीति विज्ञान, आर्थिक नीति, बैंकिंग, राजनीतिक विज्ञान, भविष्य विज्ञान, सामाजिक संकेतकों, विदेश नीति, रक्षा जैसे विषयों व केन्द्र के अनुसंधान कार्यक्रमों के लिए प्रासंगिक क्षेत्रों से संबंधित पुस्तकों तक सीमित है।

पुस्तकों और समाचार पत्र कतरनों के प्रसंस्करण और सूचक तैयार करने के लिए विकसित कम्प्यूटरीकृत पद्धति प्रचलन में है।

## निधियाँ (अपरीक्षित)

| प्राप्तियां | राशि | अदायगियाँ | राशि |
|---|---|---|---|
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान | 33,00,000.00 | वेतन और भत्ते | 88,53,592.00 |
| योजनेतर | | पुस्तकालय पुस्तकें और पत्रिकाएं | 1,85,849.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान | 16,00,000.00 | योजनागत | |
| सावधि जमाओं/बांडों पर ब्याज | 23,77,238.75 | यात्रा और सवारी | 2,49,882.00 |
| विविध आय | 80,724.00 | किराया, दर और कर | 2,30,866.00 |
| अन्य प्राप्तियां | 51,80,154.81 | मुद्रण/लेखन सामग्री | 2,14,439.00 |
| | 60,000.00 | डाकखर्च/संचार | 2,68,112.00 |
| | | प्रकाशन | 1,436.00 |
| | | बिजली/पानी | 2,78,656.00 |
| | | कार्यालय अनुरक्षण/आतिथ्य | 5,44,408.00 |
| | | सदस्यता | 21,300.00 |
| | | सम्मेलन/कार्यक्रम | 32,258.00 |
| | | अन्य | 1,71,021.21 |
| | | विधिक व्यय | 31,747.00 |
| | | वाहन व्यय | 27,470.00 |
| | | मूल्यह्रास | 6,87,080.00 |
| | | व्यय की तुलना में आय की अधिकता | 8,00,000.00 |
| **जोड़** | **1,25,98,117.56** | **जोड** | **1,25,98,116.21** |

# ग्रामीण और औद्योगिक विकास केन्द्र, चण्डीगढ़

### पूरी हो गई परियोजनाएं

1. पंजाब के संबंध में राज्य विकास रिपोर्ट।
2. फतेहगढ़ साहिब और रूपनगर के जिलों में खरीफ फसलों की स्थिति का सर्वेक्षण।

### चल रहीं परियोजनाएं/कार्यक्रम

1. हिमाचल प्रदेश के संबंध में राज्य विकास रिपोर्ट। पंजाब में पंचायती राज संस्थाओं के प्रतिनिधियों का प्रशिक्षण और शिक्षा, उसके बाद अनुसंधान।
2. उत्तरी भारत में खमानो ब्लाक (फतेहगढ़ साहिब, जिला पंजाब), नूरपुर बेदी ब्लाक (रोपड़ जिला : पंजाब) और भवर्ना ब्लाक (कांगड़ा जिला : हिमाचल प्रदेश), के 508 गांवों में समुदाय भागीदारी के माध्यम से पुनर्जनन व बाल स्वास्थ्य देखरेख प्रोत्साहित करने के लिए स्थानीय पहल कार्यक्रम (एल.आई. पी)।
3. पंजाब में परिवार कल्याण कार्यक्रम।
4. एक पर्वतीय नगर में शहरी प्रबंधन : मनाली (हिमाचल प्रदेश) का एक मामला अध्ययन।
5. चार विभाजन-सम्बद्ध शान्ति प्रक्रियाओं के एक

तुलनात्मक विश्लेषण से नृवंश परक्रामण में उभरती प्रवृत्तियां।

## व्याख्यानमाला

वर्ष 2002-2003 के दौरान विख्यात विद्वानों ने पच्चीस व्याख्यान दिए।

## सेमिनार और सम्मेलन

1. पंजाब राज्य वित्त के संबंध में श्वेत-पत्र।
2. संघर्ष समाधान के प्रति तुलनात्मक दृष्टिकोण।
3. पंजाब बजट पर चर्चा
4. अधिशासन।
5. पंचायती राज संस्थाओं के चुने हुए प्रतिनिधियों की शिक्षा, प्रशिक्षण और सशक्तिकरण हेतु राज्य स्तरीय सम्मेलन।
6. संघर्ष समाधान की दिशा में तुलनात्मक दृष्टिकोणों के संबंध में अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन।
7. उत्तरी क्षेत्र में राज्यों का औद्योगीकरण।
8. पंजाब में अन्न प्रबंधन के संबंध में अन्योन्यक्रिया सत्र, पंजाब में कृषि में सब्सिडी की तर्कसंगतता।
9. आयोजना प्रक्रिया : दसवीं पंचवर्षीय योजना के संदर्भ में नीतियां और प्राथमिकताएं।
10. पाकिस्तान सरकार के साथ वार्ता शुरु करने में भारत सरकार द्वारा की गई पहल की समस्याएं और सम्भावनाएं।

## प्रशिक्षण कार्यक्रम और कार्यशालाएं

1. यूसेड के "फायर" (डी-II) कार्यक्रम के अन्तर्गत पंजाब, हरियाणा, हिमाचल प्रदेश और संघ राज्य क्षेत्र चण्डीगढ़ के नगर निगमों/परिषदों के चुने हुए मनोनीत प्रतिनिधियों के क्षमता निर्माण हेतु प्रशिक्षण कार्यक्रम/अनुस्थापन सेमिनार/अन्योन्यक्रिया चर्चा।
2. बैंकों के वरिष्ठ कार्यकारियों के लिए प्रबंधन विकास कार्यक्रम।
3. जम्मू और कश्मीर की महिलाओं और बच्चों का कल्याण बढ़ाना।
4. सी.आर.आर.आई.डी-एल.आई.पी. की राज्य स्तर प्रसार कार्यशाला।
5. बैंकों के वरिष्ठ कार्यकारियों के लिए प्रबंधन विकास कार्यक्रम।
6. पुनर्जनन तथा बाल स्वास्थ्य स्थानीय पहल कार्यक्रम के संबंध में राज्स स्तर प्रसार कार्यशाला।
7. करों से संसाधन जुटाव व शहरी सेवाओं से लागत वसूली के संबंध में प्रशिक्षण कार्यक्रम।
8. शहरी अवसंरचना और म्युनिसिपल सेवाओं की कीमत पद्धति और लागत वसूली।
9. विभिन्न बैंकों के वरिष्ठ कार्यकारियों के लिए प्रबंध न विकास कार्यक्रम।

आलोच्य अवधि के दौरान 25 व्याख्यान आयोजित किए गए, 20 पत्र प्रस्तुत किए गए, 6 सेमिनारों और 5 कार्यशालाओं में संकाय सदस्यों ने भाग लिया। इसके साथ ही विशिष्ट अतिथियों ने 41 व्याख्यान भी दिए।

## पुस्तकें

1. माइग्रेंट लेबर एण्ड दि ट्रेड यूनियन इन पंजाब : ए केस स्टडी आफ दि शुगर इंडस्ट्री।
2. ट्रेनिंग माड्यूल फार दि रिप्रेजेन्टेटिव्ज आफ पी.आर. आई. इन पंजाब।
3. पंजाब डवलपमेंट रिपोर्ट।

## लेख

वर्ष के दौरान संकाय सदस्यों ने विभिन्न पत्रिकाओं में 13 लेख प्रकाशित किए।

## निधियाँ (अपरीक्षित)

| प्राप्तियां | राशि | अदायगियाँ | राशि |
|---|---|---|---|
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान (योजनेतर) आवर्ती | 49,00,000.00 | वेतन | 98,65,000.00 |
| | | पुस्तकालय पुस्तकें | 2,50,000.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान (योजनागत) आवर्ती | 13,00,000.00 | अनुसंधान प्रकाशन | 3,41,000.00 |
| | | यात्रा और सवारी | 1,07,000.00 |
| पंजाब सरकार से अनुदान (योजनेतर) | 40,00,000.00 | मरम्मत और अनुरक्षण | 2,66,000.00 |
| | | सेमिनार/सम्मेलन/बैठकें | 3,60,000.00 |
| पंजाब सरकार से अनुदान (योजनागत) | 11,00,000.00 | टेलीफोन और डाकखर्च | 2,70,000.00 |
| | | उपस्कर/फर्नीचर/फिक्सचर्स | 5,05,000.00 |
| एम एण्ड डी पत्रिका का चंदा | 1,61,000.00 | बिजली और पानी प्रभार | 92,000.00 |
| प्रकाशनों की बिक्री | 84,000.00 | विविध व्यय | 3,22,000.00 |
| सी.आर.आर.आई.डी. वे स्वयं के स्रोत | 17,000.00 | मुद्रण और लेखन सामग्री | 2,05,000.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. और पंजाब सरकार से योजनेतर (आवर्ती) की अंतिम किस्त की प्राप्ति की प्रत्याशा में अन्य स्रोतों से अस्थाई ऋण | 10,21,000.00 | | |
| **जोड़** | **1,25,83,000.00** | **जोड़** | **1,25,83,000.00** |

# विकासशील सोसायटी अध्ययन केन्द्र, दिल्ली

### पूरी हो गई परियोजनाएं

1. विधान सभा चुनाव अध्ययन 2002।
2. विधान सभा चुनाव अध्ययन 2003
3. प्रजातंत्र, नृवंश और ज्ञान।
4. 1999 लोक सभा चुनावों में खर्च का एक मूल्यांकन अध्ययन।

### चल रही परियोजनाएं

1. जीवन का पुनिर्माण।
2. दक्षिण एशिया में प्रजातन्त्र और मानव सुरक्षा।
3. 1952 से विधान सभा सदस्यों (एम.एल.ए.) का सामाजिक चित्र।
4. दलित, भेदभाव और समान नागरिकता के लिए संघर्ष।
5. लोक सभा चुनावों के संबंध में वैचारिक अध्ययन।
6. अन्योन्यक्रिया में समुदाय : संघर्ष का मार्ग, धर्म परिवर्तन और महानगरों के संदर्भ में सह-अस्तित्व, कतिपय एशियाई नगरों से परस्पर-सांस्कृतिक परिप्रेक्ष्य।
7. उन्नत राजनीतिक और सामाजिक सिद्धान्त के संबंध में कार्यक्रम।
8. सराय : नई मिडिया पहल।
9. भारतीय भाषा कार्यक्रम।
10. मूल्यों को समझना : चीन, जापान, भारत और संयुक्त राज्य में मूल्यों और पर्यावरणीय नीति निर्माण का एक तुलनात्मक अध्ययन।

11. जैव-प्रौद्योगिकी, वैश्विकरण और नीतिगत प्रक्रियाएं।
12. समकालीन भारत में पुराना और नया मिडिया : वर्तमान के इतिहास में नीतियाँ तथा प्रथाएं।
13. भारत में एड्स नियंत्रण के लिए कार्यनीतियों पर चर्चा।
14. वैश्विकरण तथा उपनिवेश-पश्चात नगर।
15. उपनिवेशीय सन्दर्भ में हिन्दू धर्म की स्व:समझ।
16. गांधी जी की आत्मकथा।
17. समुदाय, संघर्ष और अधिशासन का संकट : उत्तर-पूर्व भारत की सोसायटियों का एक विश्लेषण।
18. समकालीन राजनीतिक सिद्धान्त के परिप्रेक्ष्य में भारतीय संविधान।
19. कानून, आजादी और आजीविका।
20. अवमानना का राजनीतिक सिद्धान्त।
21. मणिपुर : स्वयं व इसकी अन्यथा के साथ भरोसा, दक्षिा एशिया में अभिज्ञान राजनीति का एक मन:ऐतिहासिक अध्ययन।
22. बिहार और झारखण्ड में मानव अधिकारों की स्थिति।
23. धर्म और विकास – एक रीडर।
24. चीन की अर्थव्यवस्था और बाजार के संबंध में अध्ययन।
25. इक्कीसवीं शताब्दी में चीन।
26. बाजार सूचना के संबंध में सी.आई.आई.-आई.सी.एस. अनुसंधान।
27. चीन के ग्राम सुधार।
28. भारत-चीन संबंधों के पचास वर्ष।
29. मुम्बई और चीन व्यापार।
30. राज्य और मानव विकास : भारत, चीन और जापान में स्वास्थ्य और शिक्षा क्षेत्रकों का एक तुलनात्मक अध्ययन।
31. परिवार और परिवार सुधार का तुलनात्मक अध्ययन।
32. समकालीन अवधि में जापान-चीन संबंध।
33. यूनान और पश्चिम क्षेत्रीय विकास नीति।
34. बिहार में नक्सली आन्दोलन।
35. धर्म निरपेक्ष राष्ट्रीयता का संकट और अभिज्ञान की राजनीति।
36. दक्षिण एशिया में आर्थिक और सामाजिक अधिकारों पर मामला पुस्तक।
37. दिल्ली में पर्यावरणीय वाद-विवाद।

## पुस्तकें

1. ''टाइम वार्प्स : दि इन्सिस्टेन्ट पालिटिक्स आफ साइलेंट एण्ड इवेजिव पास्ट्स'', आशिष नन्दी, नई दिल्ली : पर्मानेंट ब्लैक, लन्दन, सी हर्स्ट एण्ड कं., न्युयार्क, रटगर्स यूनिवर्सिटी प्रैस 2002।
2. ''दि रोमान्स आफ दि स्टेट एण्ड दि फेट आफ डिस्सेन्ट इन दि ट्रापिक्स'', आशिष नन्दी, नई दिल्ली: आक्सफोर्ड यूनिवर्सिटी प्रैस, 2003।
3. ''सराय रीडर 03 : शेपिंग टेक्नोलोजीज'', रवि वासुदेव, रवि सुन्दरम, दिल्ली : विकासशील सोसायटी अध्ययन केन्द्र, 2003।
4. ''दीवान-ए-सराय 01 : मिडिया विमर्श'', रवि वासुदेव, रवि सुन्दरम, दिल्ली : विकासशील सोसायटी अध्ययन केन्द्र, 2003।
5. ''गलियों से'' (बाई लेन), रवि वासुदेव, रवि सुन्दरम, दिल्ली : विकासशील सोसायटी अध्ययन केन्द्र, 2003।
6. ''लोकतंत्र के सात अध्याय (हिन्दी में)'', अभय कुमार दुबे (सं.), वी.बी. सिंह और योगेन्द्र यादव (श्रृंखला सं.), दिल्ली, वाणी प्रकाशन, 2002।
7. ''आधुनिकता के आइने में दलित (हिन्दी में)'', अभय कुमार दुबे (सं.), वी.बी. सिंह और योगेन्द्र यादव (श्रृंखला सं.), दिल्ली, वाणी प्रकाशन, 2002।

## पत्रिकाएं

वर्ष 2002-2003 के दौरान, केन्द्र ने दो अकादमिक पत्रिकाओं, यथा ''आलटर्नेटिव्ज'' और ''चाइना रिपोर्ट'' का प्रकाशन जारी रखा।

## सेमिनार/व्याख्यान/बैठकें

वर्ष 2002-2003 के दौरान केन्द्र ने 70 सेमिनारों, वार्ताओं, व्याख्यानों, बैठकों का सह-आयोजन किया तथा फिल्में क्युरेट कीं।

केन्द्र में आयोजित सेमिनार/वार्ताएं/बैठकें

1. ''आइडेन्टिटी पालिटिक्स : चैलेन्जिज एण्ड प्रोस्पेक्ट्स आफ पीस'', 27.1.2003 को।
2. चीन पर द्वितीय वार्षिक राष्ट्रीय कार्यशाला, 11 से 16.1.2003।
3. ''सिटी वन कन्फरेन्स'', 9 से 11.1.2003।
4. नाइजीरिया में बहुवाद, संघवाद और संसाधन नियंत्रण

की राजनीति : भारत से क्या पाठ", 21.10.2002।

5. राष्ट्र-राज्य तथा प्रजातन्त्र, 2.7.2003।

6. "ग्रीन पर्सपेक्टिव आन डीपनिंग आफ डेमोक्रेसी ग्लोबली", 20.9.2002।

7. "अन्डरस्टेन्डिंग दि एन्टी-डेमोक्रेटिक ट्रेण्ड्स इन ग्लोबल पालिटिक्स", 21.9.2002।

8. "हाऊ सफरोन इज दि साइलेन्ट मेजरिटी?" 12.8.2002।

9. "इको-सोशलिस्ट मेनिफेस्टो", 25.7.2002।

10. "नेपाल-इण्डिया-फिनिश डायलाग सीरीज आन इकोनोमिक डेमोक्रेसी", 17.4.2002।

### लोकनीति के अन्तर्गत आयोजित सेमिनार/वार्ताएं/चर्चाएं और आधारभूत प्रजातंत्र के समेकन हेतु दक्षिण एशियाई दृष्टि के संबंध में परियोजना

वर्ष 2002-2003 के दौरान चौबीस सेमिनार/वार्ताएं/चर्चाएं आयोजित की गईं।

### चीनी अध्ययन संस्थान के तहत आयोजित सेमिनार/वार्ताएं/चर्चाएं

वर्ष 2002-2003 के दौरान बाईस सेमिनार/वार्ताएं/चर्चाएं आयोजित की गईं।

### सराय : नई मिडिया पहल के अधीन आयोजित सेमिनार/कार्यशालाएं/वार्ताएं

वर्ष 2002-2003 के दौरान बारह सेमिनार/वार्ताएं/सम्मेलन आयोजित किए गए।

## निधियां (अपरीक्षित)

| प्राप्तियां | राशि | अदायगियां | राशि |
|---|---|---|---|
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुरक्षण और विकास अनुदान | 73,00,000.00 | वेतन और भत्ते (योजनेतर) | 68,01,000.00 |
| | | वेतन और भत्ते (योजनागत-आवर्ती) | 30,53,000.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान - योजनागत आवर्ती | 28,00,000.00 | पुस्तकें और पत्रिकाएं | 49,000.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. से अनुदान - योजनागत अनावर्ती | 14,00,000.00 | यात्रा/सवारी/वाहन की चालन लागत | 1,65,000.00 |
| विविध आय | 23,53,000.00 | मुद्रण और लेखन सामग्री | 1,81,000.00 |
| | | टेलीफोन | 2,39,000.00 |
| | | बिजली | 6,20,000.00 |
| | | पानी | 91,000.00 |
| | | डाकखर्च और तार | 77,000.00 |
| | | मरम्मत और अनुरक्षण | 1,31,000.00 |
| | | आकस्मिकताएं | 4,49,000.00 |
| | | आडिटर्स फीस | 35,000.00 |
| | | परिसम्पत्तियां | 4,85,000.00 |
| | | भवन खाता | 27,000.00 |
| | | सम्पत्ति कर | 2,50,000.00 |
| | | विविध आय से घाटा पूरा किया गया | 10,47,000.00 |
| | | व्यय की तुलना में आय की अधिकता | 3,53,000.00 |
| **जोड़** | **1,38,53,000.00** | **जोड़** | **1,38,53,000.00** |

# सामाजिक अध्ययन केन्द्र, सूरत

## पूरी हो गई परियोजनाएं

1. गुजरात में दलित संघर्ष और कमी।
2. सूरत नगर का बैंचमार्क अध्ययन।
3. जनजातीय विकास परिकल्पना-2010।
4. कृषि विद्युत सब्सिडी : उत्तरी गुजरात का एक मामला अध्ययन।
5. सूरत, अंकलेश्वर, हलोल और पोरबंदर में मलिन बस्तियों का एक अध्ययन।
6. पंचायती राज के माध्यम से सामाजिक सामन्जस्य हेतु निष्कासित समुदायों को सम्मिलित करने के संबंध में अध्ययन : सूरत जिले का एक मामला अध्ययन।
7. उच्च शिक्षा का निजीकरण : मुद्दे और समस्याएं (दक्षिण गुजरात के विशेष संदर्भ में)।
8. सूरत नगर के कपड़ा उद्योग में बाल श्रमिक।
9. बन्द कपड़ा मिलों के कामगार।

## चल रही परियोजनाएं

1. महाराष्ट्र में दलितों की स्थिति : संघर्ष कम करने की प्रक्रिया के संदर्भ में।
2. जल का अभाव और लोग (लिंग आयाम के विशेष संदर्भ में)।
3. भावनगर जिले के विकास पर पत्तन का प्रभाव।
4. गुजरात में पंचायती राज संस्थाओं की सामाजिक न्याय समितियों के दलित सदस्य : एक मूल्यांकन।
5. पत्तन विकास का समाजार्थिक प्रभाव (पणधारियों का विश्लेषण)।
6. सरदार सरोवर नर्मदा परियोजना प्रभावित परिवारों का मानीटरन और मूल्यांकन (पी.ए.एफ.)।
7. विवेकानन्द ग्रामीण तकनीकी केन्द्र (वी.जी.टी.के.) की समीक्षा-सेवा ग्रामीण।
8. गुजरात में हिन्दू-मुसलमान संबंध।
9. दक्षिण गुजरात में जनजातियों में कला और सौन्दर्यशास्त्र।
10. लोधवा-सिंगसर क्षेत्र का समाजार्थिक अध्ययन।

इस अवधि के दौरान सामाजिक अध्ययन केन्द्र ने 14 व्याख्यान, प्रशिक्षण कार्यक्रम और कार्यशालाएं आयोजित की।

इसके अलावा, संकाय सदस्यों ने, 75 चर्चाओं/प्रशिक्षण/कार्यशालाओं/सेमिनारों/व्याख्यानों व अन्य कार्यकलापों में भाग लिया।

## डाक्टोरल फैलो

पांच डाक्टोरल छात्र पी.एच.डी. के लिए अध्ययन कर रहे हैं।

## सत्रहवां आई.पी. देसाई स्मारक व्याख्यान

''समाजशास्त्र में क्षेत्र परम्परा'', 27 जनवरी 2003, बृज राज चौहान।

## प्रथम भागीरथ मानव अधिकार अवार्ड

विख्यात मानव अधिकार कार्यकलाप और अधिवक्ता गिरीश पटेल को भागीरथ शाह मानव अधिकार अवार्ड से सम्मानित करने के लिए 21 सितम्बर 2002 को प्रथम भागीरथ मानव अधिकार अवार्ड समारोह आयोजित किया गया।

## पुस्तकें

1. ''मुस्लिम मानस'' (गुजराती में), समाजदर्शन श्रृंखला में पुस्तक, महबूब देसाई।
2. ''पंचायती राज : सामाजिक न्याय समिति ओनु सशक्तिकरण'' पर पुस्तक, सत्यकाम जोशी, सूरत, सामाजिक अध्ययन केन्द्र, 2002।
3. ''संगठित बानो भागीदारी मेलावो'' (गुजराती में), विद्युत जोशी, सर्वांगी शिक्षण, किम एज्युकेशन सोसायटी, किम, अप्रैल 2002।
4. ''आई.पी. देसाई'' (गुजराती में), विद्युत जोशी, अहमदाबाद, यूनिवर्सिटी बुक प्राडक्शन बोर्ड, जनवरी 2003।
5. ''आपनो पाणि नो प्रश्न अणे लोकभागीदारी'', विद्युत जोशी (गुजराती में), सामाजिक कार्रवाई और अनुसंधान संस्थान, अहमदाबाद, 2003।
6. ''ए पोलिस हेण्डबुक फार बैटर इन्वेस्टिगेशन टेक्नीक्स टू कम्बेट क्राइम्स अगेन्स्ट चिल्ड्रन'', अपराजिता डे, कोलकाता, संलाप, 2002।
7. ''रीलिजन एण्ड कल्चर : दि ओरिजिन एण्ड

डायनेमिक्स आफ डिवाइडिड स्पेस एण्ड पीपिल- दि केस आफ गुजरात इन दि सेग्रेग्रेटिड सिटी", अपराजिता डे, अन्तर्राष्ट्रीय सेमिनार श्रृंखला, हेबिटाट नोर्ज, दिसम्बर 2002।

8. "सीनियर सोशिओलोजिस्ट्स प्रोफाइल एण्ड पोरट्रेट्स इनक्लुडिंग आई.पी. देसाई", ओ.पी. जोशी।

## पत्रिकाएं और मिमिओज

1. केन्द्र ने अपनी गुजराती त्रैमासिक पत्रिका "अर्थात" का प्रकाशन जारी रखा। वर्ष 2002-2003 के दौरान चार अंक प्रकाशित किए गए।
2. "ए प्रोपोजल फार इन्ट्रोड्युसिंग हैल्थ सर्विसिज टू दि माइक्रो फाइनेन्स क्लाइन्ट्स आफ "स्पन्दन" : फीचर्स, स्ट्रक्चर्स, केपेसिटी एण्ड फीजिबिलिटी", विश्वरूप दास (मिमिओ), नवम्बर 2002।
3. "ए रिव्यु स्टडी आफ ए वोकेशनल ट्रेनिंग सेन्टर (वी. जी.टी.के.)", स्वैच्छिक समूह द्वारा प्रबंधित (सेवा ग्रामीण), किरण देसाई (मिमिओ) मार्च 2003।
4. "ए स्लम स्टडी इन पोरबन्दर टाउन", किरण देसाई (एक अन्तिम रिपोर्ट) (मिमिओ), सी.एम.ए.जी. तथा सामाजिक अध्ययन केन्द्र, सूरत, मार्च 2003।
5. "ए स्लम स्टडी इन अंकलेश्वर टाउन", किरण देसाई (अन्तिम रिपोर्ट), (मिमिओ), सी.एम.ए.जी. तथा सामाजिक अध्ययन केन्द्र, सूरत, मार्च 2003।
6. "ए स्टडी आन इनक्लुज़न आफ एक्सक्लुडिड कम्युनिटीज फार सोशल कोहेसन थ्रू पंचायती राज इन गुजरात : ए केस स्टडी आफ सूरत डिस्ट्रिक्ट", सत्यकाम जोशी (अन्तिम रिपोर्ट), (मिमिओ), सामाजिक अध्ययन केन्द्र, सूरत, जनवरी 2003।
7. "ए स्टडी आफ स्लम्स इन सूरत सिटी", (मिमिओ), बाबा साहेब काज़ी, सामाजिक अध्ययन केन्द्र, सूरत, 2003।
8. "ए स्टडी आफ स्लम्स इन हलोल टाउन", बाबा साहेब काज़ी, (मिमिओ), सामाजिक अध्ययन केन्द्र, सूरत, 2003।

## पुस्तकालय

केन्द्र में 100 पत्रिकाएं मंगाई जाती हैं। इनमें 90 भारतीय और 10 विदेशी हैं। इसके अलावा, दस पत्रिकाएं आदान-प्रदान आधार पर और 8 भेंट स्वरूप प्राप्त होती हैं। पुस्तकालय ने अपने संग्रह में "गुजरात मित्र", "बिबलिओग्राफी आफ ई. पी.डब्ल्यु सिंस 1966" की माइक्रोफिल्म रोल्ल्स, 68 विडियोकेसट और 24 सी.डी. जोड़ी। वर्ष 2002-2003 के दौरान 375 अध्येताओं ने पुस्तकालय का दौरा किया।

## प्रलेखन

पुस्तकालय के एक भाग के रूप में एक प्रलेखन यूनिट स्थापित किया गया है ताकि केन्द्र के संकाय तथा अन्य अनुसंधान संस्थानों और विश्वविद्यालयों में कार्यरत अध्येताओं के भी अनुसंधान प्रयासों में सुविधा हो सके।

## मार्गदर्शन, परामर्श और सदस्यता

भा.सा.वि.अ.प. मार्गदर्शन और परामर्श स्कीम के अन्तर्गत, केन्द्र में अनुसंधान का डिजाइन करने, रीति विज्ञान को परिष्कृत करने व डाटा का विश्लेषण करने के लिए अपने संकाय की सेवाएं कालेज शिक्षकों और अनुसंधानकर्ताओं को प्रदान करना जारी रखा। वर्ष के दौरान चार अनुसंधान अध्येताओं ने इस स्कीम का लाभ उठाया।

## निधियां (अपरीक्षित)

| प्राप्तियां | राशि | अदायगियां | राशि |
|---|---|---|---|
| भा.सा.वि.अ.प. अनुदान | 32,00,000.00 | वेतन, पी.एफ. व अन्य लाभ | 43,72,293.00 |
| योजनेतर | | पुस्तकालय व्यय | 1,08,532.00 |
| भा.सा.वि.अ.प. अनुदान | | संस्थान की वस्तुओं पर व्यय | 1,07,004.00 |
| योजनागत | 14,00,000.00 | प्रशासनिक व्यय | 7,90,764.00 |
| गुजरात सरकार से अनुदान | 46,00,000.00 | निधि खाते में अन्तरण | 41,88,000.00 |
| ब्याज | 28,809.00 | आय की तुलना में अधिकता | 2,357.00 |
| ऊपरि प्रभार | 1,84,383.00 | | |
| अन्य आय | 1,55,758.00 | | |
| जोड़ | 95,68,950.00 | जोड़ | 95,68,950.00 |

# समाज विज्ञान अध्ययन केन्द्र, कोलकाता

### चल रही परियोजनाएं

1. पश्चिम बांगल के लिए राज्य विकास रिपोर्ट तैयार करना।
2. दक्षिण एशियाई अर्थ-व्यवस्थाओं को एक प्रमुख व्यापार ब्लाक के रूप में उभरने से क्या रोकता है : कुछ कीमत-भिन्न कारकों की भूमिका।
3. दक्षिण एशिया में समाज विज्ञान अनुसंधान क्षमता।
4. बंगाल में विज्ञापनों से संबंधित दृश्यक अभिलेखागार, 1800-1990।

### भारतीय रिजर्व बैंक धर्मादा स्कीम

स्कीम के तहत एक कोरप्स निधि स्थापित की गई है ताकि औद्योगिक अर्थशास्त्र में अनुसंधान आयोजित किया जा सके।

### पी.एच.डी. कार्यक्रम

तीन अध्येताओं ने अपना पी.एच.डी. शोध निबंध प्रस्तुत कर दिया। पांच छात्र अपना पी.एच.डी. कार्यक्रम चला रहे हैं।

### पुस्तकें

1. "ए प्रिंसली इम्पोस्टर? दि कुमार आफ भवल एण्ड दि सिक्रेट हिस्ट्री आफ नेशनलिज्म", पार्था चटर्जी, प्रिंसटन विश्वविद्यालय प्रैस, अमरीका।
2. "जल राजार कथा : बर्धामानेर जल प्रतापचन्द्र", गौतम भान्द्रा (बंगला में), आनन्द पब्लिशर्स।
3. "हिस्ट्री एण्ड दि पीजेन्ट", पार्था चटर्जी एण्ड अन्जान घोष (सं.), पर्मानेन्ट ब्लैक, नई दिल्ली।
4. "इन्टरनेशनल इन्वेस्टमेंट एण्ड टेकनोलोजी ट्रान्सफर", सुगाता मार्जित और एन.सिंह (सं.), आक्सफोर्ड यूनिवर्सिटी प्रैस।
5. "इन्टरनेशनल ट्रेड वेज – इनइक्विलिटी एण्ड दि डवलपिंग इकोनोमी – ए जनरल इक्विलिब्रियन एनेलिसिस", सुगाता मार्जित, रजत आचार्य के साथ, वर्लाग-हैडेलबर्ग, अमरीका।

### लेख/विनिबंध

संकाय सदस्यों ने 16 लेख और विनिबंध प्रकाशित किए।

### अवसरिक पत्र

1. "सिगनलिंग एण्ड एन्ट्री डिटेरेन्स इन बैंकिंग", श्री इन्द्रजीत मलिका, सुगाता मार्जित और हमीद बेलादी द्वारा।

### सेमिनार/कार्यशालाएं/सम्मेलन

भ्रमणकारी विद्वानों ने 25 सेमिनार और पांच कार्यशालाएं

